मकान के सेहन मे बहुत पुराना एक नीम का दरख्त था। मौलवी साहब को हुक्म हुआ, 'इस दरख्त पर चढ जाओ।'

मौलवी साहब के मुँह पर हवाईयाँ उडने लगी, थर थर काँपने लगे। मैं जमीन पर गिरी पडी जाती थी। मीर साहब मुँह फेर के बैठ गये। मौलवी साहब बेचारे, कभी आसमान को देखते थे कभी बिस्मिल्ला की सूरत को। वहाँ एक हुक्म कर के दूसरा हुक्म पहुँचा और फौरन, तीसरा नादरी हुक्म 'चढ जाओ, कहती हूँ।

अब मैने देखा, कि मौलवी साहब 'बिस्मिल्ला' कह के उठे। चोगे शरीफ को तख्तो के चौके पर छोडा। नीम की जड के पास खडे हुए, फिर एक मर्तबा बिस्मिल्ला की तरफ देखा। उसने एक ज़रा ची बजबी हो के कहा 'हूँ।'

मौलवी साहब पाजामा चढा के दरख्त पर चढने लगे। थोडी दूर जा कर बिस्मिल्ला की तरफ देखा। इस देखने का शायद यह मतलब था कि बस या और ?' बिस्मिल्ला ने कहा 'और।'

मौलवी साहब और चढे। फिर हुक्म का इन्तज़ार किया। फिर वही 'और'। इस तरह दरख्त की फुनगी के पास पहुँच गये। अब अगर और ऊपर जाते, तो शाखे इस कदर पतली थी, ज़रूर ही गिर पडते, और जान बहक खत्म हो जाते। बिस्मिल्ला की ज़बान मे 'और' निकलने ही को था, कि मैं कदमो पर गिर पडी। मीर साहब ने निहायत मिन्नत के साथ सिफारिश की। बारे हुक्म हुआ 'उतर आओ।' मौलवी साहब, चढने को तो चढ गये मगर उतरने मे बडी दिक्कत हुई। मुझे तो ऐसा मालूम होता था, अब गिरे और जब गिरे। मगर बखैरो आफियत उतर आये। बेचारे पसीने पसीने हो गये। दम फूल गया। करीब आये, अपना चोगा पहना, चुपके बैठ गये, तस्बीह पढने लगे। बैठ तो गये मगर किसी पहलू करार न था। चींटे, चोगे शरीफ मे घुस गये थे। इस से बहुत परेशान थे।

रसवा 'भई वल्लाह, बिस्मिल्ला भी अजब दिल्लगीबाज रडी थी।'

उमराव जान 'दिल्लगी का क्या ज़िक्र है ? वह बेदर्द चुपकी बैठी थी। हसन्नुत का असर भी चेहरे पर न था। मैं और मीर साहब दोनो दम बखुद

थे। एक अजीब आलमे हैरत तारी था।

रहेगा क्यो कोई तर्जे सितम बाकी ज़माने मे,
मजा आता है उस क़ाफिर को उलफत आजमाने में।'

रुसवा 'यह जुमला उम्र भर हँसने के लिये काफी है। तम्मवुर शर्त है। तुम ने तो वयान किया और मेरी आँखो के सामने बिस्मिल्ला, मौलवी साहव और उनकी मुकद्दस सूरत, मीर साहव, तुम, मेहन, नीम का दरख्त, इन सवकी तस्वीरे खिंच गई। यह तो कुछ ऐमा वाकया है कि दफातन हँमी भी नही आती। अच्छा, गौर कर लूँ तो हँसूँ। ना साहव! मुझे हँमी नही आती, मौलवी साहव की हिमाकत पर रोना आता है। वेशक बिस्मिल्ला कयामत की रडी थी। सत्तर वरस का बुड्ढा, इस पर यह हुक्म दरख्त पर चढ जाओ' और वह भी चढ गये। मेरी कुछ समझ मे नही आता। वडा टेढा मसला है।'

उमराव जान 'वाकई, आप नही समझ सकते। इसमे कयामत की वारीकी है। आखिर वयान ही करना पडा।'

रुसवा 'लिल्लाह वयान कीजिये। क्या अभी कुछ और फजीहत बाकी है?'

उमराव जान 'अभी वहुत सी फजीहते वाकी हैं, ले सुनिये। मौलवी साहव के जाने के वाद मैंने विस्मिल्ला से पूछा,

मैं 'विस्मिल्ला! यह तुझको क्या हुआ था।'

विस्मिल्ला 'क्या?'

मैं 'सत्तर वरस का बुड्डा और जो दरख्त पर मे गिर पडता तो मुफ्त मे खून होता।

विस्मिल्ला 'हमारी वला से खून होता। मै तो इस मुए बुड्ढे से जली हुई हूँ। कल मेरी घन्नो को इस जोर से दे पटखा, कि हड्डी पसली टूट गई होती।'

वात यह थी, कि विस्मिल्ला जान ने एक बँदरिया पाली थी। उसका वडा गहरा सुहाग था। ज़रा उसके ठाठ सुन लीजिये। इतलस की घघरिया, क़ामदानी की कुरती, गले मे घूँघरू, सोने की वालियाँ। जलेबियाँ, इमरतियाँ

खाने को। जब मोल ली, तो जरा सी थी। दो तीन बरस मे खूब खा खा के मोटी हुई थी। जो लोग जानते थे, वह तो खैर, अजनबी आदमी पर जा गिरे तो घिग्घी बँध जाय। जोर भी इतना था कि, अच्छे मर्द का हाथ पकड ले, तो छुडाये न छूटे।

जिस दिन मौलवी साहब नीम पर चढाये गये है उससे एक दिन पहले का जिक्र है, कि आप तशरीफ लाये। तख्तो के चौके पर बैठे हुए थे, कि बिस्मल्ला जान को मसखरापन सूझा। घन्नो को इशारा किया। वह पीछे से चुपके आई और उचक के मौलवी साहब के कन्धे पर जा बैठी। मौलवी साहब ने जो मुड के देखा, बेचारे घबरा गये। जोर से झटक दिया। यह तख्त के निचे गिर पडी। मैं तो जानती हूँ खुद चली गई होगी। मौलवी साहब पर खूँखियाने लगी, मौलवी साहब ने लाठी दिखाई। वह डर के मारे बिस्मिल्ला की गोद मे जा बैठी। बिस्मिल्ला ने उसे तो चुमकार कर दोपट्टे का आँचल ओढा दिया और मौलवी साहब को खूब दिल खोलकर कोसा, गालियाँ दी। इस पर भी सब्र न आया। दूसरे दिन यह सजा तजवीज की।

रुसवा 'सजा मुनासिब थी।'

उमराव जान 'मुनासबत मे तो कोई शक नही। मौलवी साहब को खटके का लगूर बना दिया।'

रुसवा 'वाकई मौलवी साहब लायके-सजा तो थे। कैस ने तो लैला के कुत्ते को प्यार करके गोद मे उठा लिया और मौलवी साहब ने बिस्मिल्ला जान की चहेती बँदरिया को अव्वल तो झटक दिया, और फिर यह बेअदबी कि उसे लाठी दिखाई। यह इश्क की शान से बहुत दूर था।

एक दिन रात के आठ बजे बिस्मिल्ला जान के कमरे मे हूँ। बिस्मिल्ला गा रही है, मै तम्बूरा छेड रही हूँ। खलीफा जी तबला बजा रहे हैं। इतने मे मौलवी साहब किबला तशरीफ लाये।

बिस्मिल्ला (देखते ही) 'आठ दिन मे तुम कहाँ थे?'

मौलवी साहब 'क्या कहूँ, मुझे तो ऐसा तेज बुखार आया था, कि बचना मुश्किल था। मगर तुम्हारा दीदार करना था, इसलिये बच गया।'

थे। एक अजीब आलमे हैरत तारी था।

रहेगा क्यो कोई तर्ज़े सितम बाकी जमाने मे,
मजा आता है उस काफिर को उलफत आजमाने में ।'

रुसवा 'यह जुमला उम्र भर हँसने के लिये काफी है । तसव्वुर शर्त है। तुम ने तो बयान किया और मेरी आँखो के सामने बिस्मिल्ला, मौलवी साहब और उनकी मुकद्दस सूरत, मीर साहब, तुम, मेहन, नीम का दरख्त, इन सबकी तस्वीरे खिच गई। यह तो कुछ ऐसा वाक़या है कि दफातन हँसी भी नही आती। अच्छा, गौर कर लूँ तो हँसूँ। ना साहब! मुझे हँसी नही आती, मौलवी साहब की हिमाकत पर रोना आता है । बेशक बिस्मिल्ला कयामत की रडी थी। सत्तर बरस का बुड्ढा, इस पर यह हुक्म दरख्त पर चढ जाओ' और वह भी चढ गये। मेरी कुछ समझ मे नही आता। बडा टेढा मसला है।'

उमराव जान 'वाकई, आप नही समझ सकते । इसमे कयामत की बारीकी है। आखिर बयान ही करना पडा।'

रुसवा 'लिल्लाह बयान कीजिये । क्या अभी कुछ और फजीहत बाकी है ?'

उमराव जान 'अभी बहुत सी फजीहतें बाकी है, ले सुनिये । मौलवी साहब के जाने के बाद मैंने बिस्मिल्ला से पूछा,

मैं 'बिस्मिल्ला! यह तुझको क्या हुआ था।'

बिस्मिल्ला 'क्या ?'

मैं 'सत्तर बरस का बुड्डा और जो दरख्त पर मे गिर पडता तो मुफ्त मे खून होता।

बिस्मिल्ला 'हमारी बला से खून होता । मै तो इस मुए बुड्ढे से जली हुई हूँ । कल मेरी धन्नो को इस जोर से दे पटखा, कि हड्डी पसली टूट गई होती।'

बात यह थी, कि बिस्मिल्ला जान ने एक बँदरिया पाली थी। उसका बडा गहरा सुहाग था । ज़रा उसके ठाठ सुन लीजिये । इतलस की घघरिया, कामदानी की कुरती, गले मे घूँघरू, सोने की बालियाँ । जलेबियाँ, इमरतियाँ

खाने को। जब मोल ली, तो जरा सी थी । दो तीन बरस मे खूब खा खा के मोटी हुई थी । जो लोग जानते थे, वह तो और, अजनबी आदमी पर जा गिरे तो घिग्घी बँध जाय । जोर भी इतना था कि, अच्छे मर्द का हाथ पकड ले, तो छुडाये न छूटे ।

जिस दिन मौलवी साहब नीम पर चढाये गये है उससे एक दिन पहले का ज़िक्र है, कि आप तशरीफ लाये । तख्तो के चौके पर बैठे हुए थे, कि बिस्मल्ला जान को मसखरापन सूझा । घन्नो को इशारा किया । वह पीछे से चुपके आई और उचक के मौलवी साहब के कन्धे पर जा बैठी । मौलवी साहब ने जो मुड के देखा, बेचारे घबरा गये । जोर से झटक दिया । यह तख्त के निचे गिर पडी । मैं तो जानती हूँ खुद चली गई होगी । मौलवी साहब पर खूँखियाने लगी, मौलवी साहब ने लाठी दिखाई । वह डर के मारे बिस्मिल्ला की गोद मे जा बैठी । बिस्मिल्ला ने उसे तो चुमकार कर दोपट्टे का आंचल ओढा दिया और मौलवी साहब को खूब दिल खोलकर कोसा, गालियाँ दी । इस पर भी सब्र न आया । दूसरे दिन यह सज़ा तजवीज़ की ।

रुसवा 'सज़ा मुनासिब थी ।'

उमराव जान 'मुनासबत मे तो कोई शक नही । मौलवी साहब को खटके का लगूर बना दिया ।'

रुसवा 'वाकई मौलवी साहब लायके-सज़ा तो थे । कैस ने तो लैला के कुत्ते को प्यार करके गोद मे उठा लिया और मौलवी साहब ने बिस्मिल्ला जान की चहेती बँदरिया को अव्वल तो झटक दिया, और फिर यह बेअदबी कि उसे लाठी दिखाई । यह इश्क की शान से बहुत दूर था ।

एक दिन रात के आठ बजे बिस्मिल्ला जान के कमरे मे हूँ । बिस्मिल्ला गा रही हैं, मैं तम्बूरा छेड रही हूँ । खलीफा जी तबला बजा रहे है । इतने मे मौलवी साहब किबला तशरीफ लाये ।

बिस्मिला (देखते ही) : 'आठ दिन से तुम कहाँ थे ?'

मौलवी साहब 'क्या कहूँ, मुझे तो ऐसा तेज बुखार आया था, कि बचना मुश्किल था । मगर तुम्हारा दीदार करना था, इसलिये बच गया ।'

बिस्मिल्ला जान 'तो यह कहिये, 'विसाले-खुदा' हो गया होता, इस फिकरे ने मुझको और खलीफा जी को फड़का दिया ।'

मौलवी साहब 'जी हाँ, आमार तो कुछ ऐसे ही थे ।

बिस्मिल्ला 'वल्लाह, अच्छा होता ।'

मौलवी साहब 'मेरे मरने से आपको क्या नफा होता ?'

बिस्मिल्ला 'जी, आप के उर्स मे हर साल जाया करते । गाते नाचते, लोगो को रिझाते, आपका नाम रौशन करते ।'

इस तरह की चंद बातो के बाद, गाना शुरु हुआ । बिस्मिल्ला ने हसब मौका यह गज़ल शुरू की ।'

मरते मरते न क़ज़ा याद आई,
उसी काफिर की अद याद आई ।

मौलवी साहब पर वज्द की हालत तारी थी । आँसुओ का तार बँधा हुआ था । कतरे दाढ़ी से टपक रहे थे । इतने मे सामने वाला दरवाज़ा खुला और एक साहब, गन्दुमी रंग, गोल चेहरा, स्याह दाढ़ी, म्याना कद, कमरती बदन, जामदानी का अँगरखा फँसा फँसा पहने हुए, खुले पायचो का पाजामा, मख़मली जूता, निहायत उम्दा जाली पर की चिकन का रुमाल ओढे हुए दाखिल हुए । बिस्मिल्ला ने देखते ही कहा 'वाह साहब ! उस दिन के गये आज आप आये ? ले, बस अब टहलिये, मै ऐसी आशनाई नही रखती, और वह ताल ताकी गरट के ताके कहाँ है ? इसी से तो आप ने मुँह छिपाया ।'

वह साहब (जरा झुकके) 'नही सरकार ! यह बात नही है । उस दिन से मुझे फुर्सत नही मिली । वालिद की तबीयत बहुत अलील थी । मै उनकी तीमारदारी मे था ।'

बिस्मिल्ला 'जी हाँ ! आप ऐसे ही सआदतमन्द है, मुझे यकीन है । यह नही कहते, कि बब्बन की छोकरी पर आप फरेफ्ता है, और रात को वही दरबारी होती है । मुझे सब खबरे मिलती है और हम से फिकरे होते है, कि वालिद की तबीयत अलील थी ।

इस आवाज को सुन के एक बार मौलवी साहब ने पीछे मुड के देखा ।

उनकी आँखे चार हुई। मौलवी साहब ने फौरन मुँह फेर लिया। दूसरे साहब को जो देखती हूँ, तो चेहरे का रग उड गया। हाथ पॉव थर थर काँपने लगे। जल्दी से दरवाजा खोल के कमरे के नीचे थे। विस्मिल्ला पुकारती की पुकारती रही। उन्होने जवाब तक न दिया।'

विस्मिल्ला भी कुछ समझ के पहले तो चुप सी हो गई, मगर फिर एक मर्तबा त्योरी चढा के आप ही आप कहने लगी 'फिर बाशद' इतना कह के गाने मे मसरूफ हो गई।

उस दिन के बाद, मैं ने उनको कभी विस्मिल्ला के पास आते नही देखा। मौलवी साहब बराबर आया किये।

रुसवा 'जी हाँ, अगले जमाने के लोग ऐसे ही वजादार होते थे।

गाना हो रहा था, कि गौहर मिर्जा शायद यह सुनके कि मैं यहाँ हूँ, चले आये। इन से और विस्मिल्ला से हँसी होती थी। गाली गलौच से लेके कुश्तम कुश्ता तक नौबत पहुँच जाती थी। मेरा मिज़ाज ऐसा छिछोरा न था, कि मैं बुरा मानती।

गौहर मिर्ज़ा मेरे और विस्मिल्ला के बीच मे बैठ गया और झप से विस्मिल्ला के गले मे हाथ डाल दिये।

गौहर मिर्ज़ा 'आज खूब गा रही हो। जी चाहता है ।'

अब जो देखती हूँ तो मौलवी साहब की झुर्रियो मे हरकत होने लगी। एक ही मर्तबा, गौहर मिर्ज़ा की निगाह मौलवी साहब पर जा पडी। पहले तो बग़ौर सूरत देखी। फिर अपना कान ज़ोर से पकडा, झिझक के पीछे हटा। यह मालूम होता था, कि गोया आप डर गये। विस्मिल्ला इस हरकत पर बेतहाशा हँस पडी। खलीफा जी मुस्कुराने लगे। मैंने मुँह पर रूमाल रख लिया, मगर मौलवी साहब बहुत ही चीं बजबी हुए। बल्कि करीब था कि उठ जाये। मगर विस्मिल्ला ने कहा, 'बैठो,' बेचारे बैठ गये। विस्मिल्ला भी क्या ही शरीर थी, मौलवी साहब पर यह ज़ाहिर करना मजूर था, कि गौहर मिर्ज़ा मेरे आशना हैं, ताकि मौलवी साहब देख के जलें। गौहर मिर्ज़ा से हँसना शुरु किया। बडी देर तक मौलवीसाहब को इस धोखे मे रखा। और

इनका वह हाल, जैसे कोई अंगारों पर लोट रहा हो। झुलसे जाते है। मारे हँसी के, मेरे पेट मे बल पडे जाते हैं। आख़िर मौलवी साहब की बेकसी पर मुझे रहम आया। मैंने भाँडा फोड दिया। इससे बिस्मिल्ला मुझसे नाराज़ हो गई। मैंने गौहर मिर्ज़ा की तरफ मुतवज्जेह होके कहा· 'लो अब मनचलापन कर चुके, चलो।'

अब मौलवी साहब को मालूम हो गया कि गौहर मिर्ज़ा से मुझसे रस्म है, बिस्मिल्ला से कोई वास्ता नही। बहुत ही खुश हुए। बाछे खिल गई।

रुसवा 'मौलवी साहब से तो पाक मुहब्बत थी न ?'

उमराव जान· 'पाक मुहब्बत थी।'

रुसवा 'फिर उनको जलना न चाहिये था।'

उमराव जान 'वाह ! क्या पाक मुहब्बत मे रश्क नही होता है।'

रुसवा 'तो पाक मुहब्बत न होगी।'

उमराव जान 'अब यह उनका ईमान जाने। मैं तो यही समझती थी।'

## दस

खानम की नौचियो मे, यूँ तो मेरे सिवा हरएक अच्छी थी, मगर खुरशीद का जवाब न था। परी की सूरत थी। रग मैदा जैसा नाक नक्शा ऐसा, गोया कुदरत ने अपने हाथ से बनाया था। आँखो मे यह मालूम होता था कि मोती कूट-कूट के भर दिये है। हाथ पाँव सुडोल, नूर के साँचे मे ढले हुए, भरे-भरे बाजू, गोल-गोल कलाइयाँ। जामाज़ेबी वह कयामत की, कि जो पहना, मालूम हुआ कि यह इसी के लिये मुनासिब था। अदाओ मे वह दिलफरेबी, वह भोलापन, जो एक नजर देखे हजार जान से फरेफ्ता हो जाय। जिस महफिल मे जाके बैठ गई, मालूम हुआ कि एक शमा रौशन हो गई। बीसियो रडियाँ बैठी हो, नज़र इसी पर पडती थी। यह सब कुछ था, मगर तकदीर की अच्छी न थी। और तकदीर को भी क्यो इल्ज़ाम दीजिये, खुद अपने हाथो उम्र भर खराब रही। हकीकत यह है, कि वह रडीपन के लायक न थी। बैसवाडे के एक ज़मीदार की लडकी थी। सूरत से शराफत ज़ाहिर होती थी। हुस्न, खुदा दाद था, मगर इस हुस्नोजमाल पर खब्त यह था, कि कोई मुझ पर आशिक हो। यूँ तो खुद ही प्यार करने के लायक थी। कौन ऐसा होगा, जो उस पर फरेफ्ता न हो जाता। अव्वल ही अव्वल प्यारे साहब को मुहब्बत थी। हज़ारो रुपये का सलूक किया। वाकई जान देते थे। खुरशीद ने भी उन्हे अच्छी तरह कसा। जब इतमीनान हो गया, कि सच्चा आशिक है, खुद जान देने लगी। दिन-दिन भर खाना नही खाती। अगर इनको किसी

दिन इत्तिफाक से देर हो गई, बैठी जारे कतार रो रही है। हम सबने सलाह दी, 'देखो खुरशीद, ऐसा न करो। मर्दुए बेमुरव्वत होते हैं। तुम्हारे उनके सिर्फ आशनाई है। आशनाई की बुनियाद क्या ? निकाह नहीं हुआ, ब्याह नहीं हुआ। अगर ऐसा चाहोगी तो अपना बुरा चाहोगी, और पछताओगी।' आखिर हमारा ही कहा हुआ। प्यारे साहब ने जब देखा कि रंडी प्यार करती है, लगे नखरे करने। या तो आठो पहर बैठे रहते थे, या अब है कि वह दो दो दिन नही आते। खुरशीद जान दिये देती है। रोती है, पीटती है, खाना नही खाती। अजीब हाल है। खानम को सूरत से नफरत हो गई, यहाँ तक कि आना जाना, खाना पीना, आदमियों की तनख्वाह सब मौकूफ।

मै नही समझ सकती, कि इस हुस्न के साथ इश्क उसके दिल मे किसने भर दिया था। सच तो यह है, कि वह किसी मर्द आदमी की जोरू होती तो खूब निबाह होता। उम्र भर, मर्द, पाँव धो-धो के पीता। बशर्ते कि कदरदान होता। बिस्मिल्ला, खुरशीद के तलुवो की बराबरी नही कर सकती थी। इस पर वह तमकनत, वह गुरूर, वह नाज, वह नखरे कि खुदा की पनाह। मौलवी साहब का हाल तो आप सुन ही चुके है, और आशनाओ से भी उसका सलूक कुछ अच्छा न था। असल तो यह है, कि उसको अपनी माँ की दौलत पर घमड था। वाकई दौलत भी बेइन्तहा थी। अपने आगे किसी की हस्ती ही न थी। खुरशीद की जात से खानम को बडी उम्मीदे थी। वाकई अगर इसमे रंडीपन होता, तो लाखो ही पैदा करती। इस हुस्नोखूबी पर आवाज बिल्कुल न थी। नाचने मे भी बिल्कुल फूहड थी। सिर्फ सूरत ही सूरत थी। अव्वल अव्वल, मुजरे बहुत आते थे। आखिर जब मालूम हुआ कि गाने नाचने मे तमीज नही, लोगो ने बुलाना छोड दिया। जो था, वह सूरत का मुश्ताक होके आता था। अच्छे-अच्छे मरते थे। मगर जब आके देखा, मुँह थोथाये बैठी है। इन पर इश्क सवार था। हरएक से बेरुखी, बेमुरौवती। यह हालत देख के लोगो ने भी आना छोड दिया। अब प्यारे साहब ही सिर्फ रह गये। इधर तमाशा देखिये, कि प्यारे साहब के वालिद पर शाही जुल्म हुआ। घर की जब्ती हो गई। जागीर छीन ली गई। बेचारे मोहताज हो गये। यह सब कुछ हुआ,

मगर खुरशीद के इश्क मे कमी न हुई। अब यह जिद हुई कि मुझे घर मे बिठा लो।

प्यारे साहब ने खानदान की इज्जत, या यूँ कहो कि बाप के डर मे मजूर न किया। खुरशीद की आस टूट गई।

खुरशीद बहुत ही नातजुर्बेकार औरत थी। सैकडो रुपया फुसला-फुसला के लोग खा गये। फकीर-फुकरा से आपको बडा भरोसा था। एक दिन एक शाह साहब तशरीफ लाये। वह एक के दो करते थे। खुरशीद ने अपने कडे और कगन की जोडियाँ उतार दी। शाह साहब ने एक कोरी हाँडी मँगवाई। उसमे स्याह तिल भरवाये। कडे कगन हाँडी मे रख के चपनी ढाँप दी। शाल बाफ का एक पर्चा गले मे बाँध, नाडे से बाँध दिया। शाह साहब रवाना हो गये। चलते-चलते कह गये कि आज न खोलना, कल सुबह को खोलना। मुर्शिद के हुक्म से एक के दो हो जायेगे। सुबह को हाँडी खोली गई, काले तिलो के सिवा कुछ न मिला।

एक जोगी ने काले नाग का फन मुँह से निकाल के दिखाया कि यह तुझे परसो आके डस लेगा। वी खुरशीद ने कानो से पत्ते वालियाँ निकाल के हवाले की। खुरशीद को कभी गुस्सा आता ही न था। ऐसी नेक दिल और नेक मिजाज औरते, बहू बेटियो मे कम होती है, रडियो का तो जिक्र ही क्या? मगर हाँ, एक दिन गुस्सा आया। जिस दिन प्यारे साहब माँझे का जोडा पहन के आये। अव्वल तो चुपकी बैठी रही, थोडी देर के बाद गालो पर सुर्खी झलकी। रफ्ता-रफ्ता सुर्ख भभूका हो गई। इसके बाद उठी, माँझे के जोडे के पुर्जे-पुर्जे कर डाले। अब रोना शुरू हुआ। दो दिन तक रोया की। तमाम दुनिया ने समझाया, कुछ न माना। आखिर बुखार आने लगा। दो महीने बीमार रही, लेने के देने पड गये। हकीमो ने दिक तजवीज की। लेकिन खुदा के फजल से दो महीने के बाद, मिजाज खुद बखुद ठीक होगया। इसके बाद और लोगो से मुलाकात हुई। मगर किसी से दिल न लगा और न किसी का दिल इनसे। इसलिये कि बेपरवाही और बेमुरौवती हद से ज्यादा बढी हुई थी। बजाहिर मिलती थी, मगर दिल न मिलता था।

## ग्यारह

सावन का महीना है, तीसरे पहर का वक्त है। पानी वरस के खुल गया है। चौक के कोठो और वुलन्द दीवारो पर जगह-जगह धूप है। वादल के टुकडे आसमान पर इधर-उधर आते जाते नजर आते हैं। पच्छिम की तरफ रग-रग की लाली नजर आती है। चौक मे सफेद पोशो का मजमा ज्यादा होता जाता है। आज ज्यादातर मजमे की एक वजह यह भी थी, कि जुम्मा का दिन है। लोग ऐश वाग के मेले को, कदम उठाए, जल्द-जल्द चले जाते हैं। खुरशीद, अमीर जान, विस्मिल्ला और मैं, मेले जाने के लिये वन-ठन रहे हैं। धानी दोपट्टे, अभी रगरेज रग के दे गया है, चुने जाते हैं। वालो मे कघी हो रही है, चोटियाँ गूँथी जाती हैं, भारी ज़ेवर निकाले जाते हैं। खानम साहव, सामने चौके पर गाव तकिये से लगी वैठी है। वुआ हुसैनी अभी पेचवान लगा के पीछे हटी हैं। खानम साहव के सामने मीर साहव वैठे हैं। मेले जाने पर इसरार कर रहे हैं। वह कहती है, आज मेरी तबीयत सुस्त है। मैं नही जाने की। हम लोग दुआऐं माँग रहे है, कि खुदा करे न जाएँ, तो मेले की वहार है।

खुरशीद पर इस दिन गजव का जोवन है। गोरी रगत, मलमल के धानी दोपट्टे से फूटी निकलती है। ऊदी गरट का पाजामा, वडे-वडे पायचो का, सँभाले नही सँभलता। फँसी-फँसी कुरती, कयामत ढा रही है। हाथ, गले मे हल्का-हल्का ज़ेवर है। नाक मे हीरे की कील, कान मे सोने की अतियाँ, हाथ

मे कडे, गले मे मोतियो का कठा । सामने कमरे मे आदम कद आईना लगा है। अपनी सूरत देख रही हैं। क्या कहूँ, क्या सूरत थी ? अगर मेरी सूरत वैसी होती, तो अपने अक्स की आप ही बलाऐं ले लेती । मगर इनको यह गम है, कि हाय इस सूरत पर कोई देखने वाला नही। प्यारे साहब से बिगाड ही हो चुका है, चेहरा उदास-उदास है । हाय, वह उदासी भी गज़ब कर रही है। अच्छी सूरत वालो का सब कुछ अच्छा मालूम होता है। इस वक्त, इस परी पैकर की सूरत देखने से दिल पिसा जाता है । और तो कोई मिसाल, अपने दिल की हालत की समझ मे नही आती। यह मालूम होता था, कि किसी अच्छे शायर का कोई दुख भरा शेर सुना है और दिल उसके मजे ले रहा है।

बिस्मिल्ला की सूरत ऐसी बुरी न थी। खिलता हुआ साँवला रग, किताबी चेहरा, सुतवाँ नाक, बडी आँखें, स्याह पुतली, छरहरा बदन, बूटा सा कद, कार-चोबी तुलवाँ जोडा, काही क्रेप का दोपट्टा, बन्नत टकी हुई ज़र्द गरट का पाजामा, बेश कीमत ज़ेवर, सिर से पाँव तक गहने मे लदी हुई। इस पर तुर्रा यह, कि फूलो का गहना। ऐन-मैन चौथी की दुल्हिन मालूम होती थी। फिर इस पर बात बात मे शोखी, शरारत। मेले मे पहुँच कर किसी को मुँह चिढा दिया, किसी से आँख लडाई। जब वह देखने लगा तो मुँह फेर लिया। हाँ, यह कहना भूल गई, कि बनाव सिगार कर के मियानो मे सवार हो कर मेले पहुँचे ।

मेले मे वह भीडें थी, कि अगर थाली फेंको तो सिर ही सिर जाये । जाबजा खिलौने वालो, मिठाई वालो की दुकानें, खोंचे वाले, मेवा फरोश, हार वाले, तम्बोली, साकिने, गरज कि जो कुछ मेलो मे होता है, सब कुछ था। मुझे तो और किसी चीज से काम नही, लोगो के चेहरे देखने का हमेशा से शौक है, खासकर मेले तमाशो मे । खुश-नाखुश, अमीर-गरीब, बेवकूफ-अक्लमद, आलिम-जाहिल, शरीफ-रजील, सखी-कजूस, यह सब हाल चेहरे से खुल जाता है । एक साहब हैं, कि अपने तन्ज़ेब के अँगरखे और ऊदी सदरी, नुक्कादार टोपी चुस्त घुट्टने और मखमली चढ्वें जूते पर इतराते हुए चले जाते है। कोई

साहब है, मन्दली रँगा हुआ दोपट्टा, सिर से आडा बाँधे हुए, रंडियों को घूरते फिरते है। एक साहब आये तो है मेला देखने, मगर बहुत ही रंजीदा, कुछ चुपके चुपके बुडबुडाते भी जाते है। मालूम होता है, बीबी से लड के आए है। जिन बातो के जवाब वर वक्त न सूझे थे, उन्हे अब याद कर रहे है। कोई साहब अपने छोटे से लडके की उँगली पकडे, उससे बाते करते चले आते है। हर बात मे अम्माँ का नाम आता है। अम्माँ खाना पकाती होगी। अम्माँ का जी माँदा है। अम्माँ सो रही होगी। अम्माँ जागती होगी। बहुत शोखी न किया करो, नही तो अम्माँ हकीम के यहाँ चली जावेगी। एक साहब सात आठ बरस की लडकी को सुर्ख कपडे पहना के लाये हैं। कंधे पर चढाए हुए है। नाक मे नन्ही सी नथनी है। ऊँची चोटी गुँथी हुई, लाल शाल बाफ का मूबाफ पडा है। हाथो मे चाँदी की चूडियाँ है। मासूम के दोनो हाथ जोर से पकडे है। कलाइयाँ दुखी जाती है। कोई चूडियाँ न उतार ले। कहिये फिर पहना के लाना ही क्या जरूर था।

लीजिये दूसरे साहब और उनके एक जिगरी यार भी साथ है। फरमाइशी गालियाँ चल रही हैं, 'अमाँ पान तो खिलाओ।' खट से एक पैसा तम्बोली की दुकान पर फैका। मालूम हुआ कि आप बडे अमीर है। पैसा दो पैसा आपके आगे क्या चीज है। फौरन ही हुक्का वाले को भी आवाज दे दी, भई साकी इधर आना हुक्का सुलगा हुआ है? एक और यार आ मौजूद हुए। मामूली गाली गलौच के बाद मुलाकात, सलाम बन्दगी, मिजाजपुर्सी जैसी बे-तकल्लुफ दोस्तो मे हुआ करती है। 'अबे, पान तो खिलवा' लुत्फ तो यह, आप मुसलमान यार हिन्दू। जब तम्बोली ने पान दिये, झप से बढ के ले लिये। 'अबे यार, भूल गये।' अब यह खिसियाने हुए। एक पैसा निकाला। 'लो भई, हमे भी दो पान देना, इलायची भी छोड देना। चूना ज्यादा न हो।' (दोस्त से) 'अच्छा, लो, चिलम तो पिलवाओगे।'

चिलम हुक्का से उतारते ही थे, कि साकी ने घूर के देखा। फौरन हाथ मे हुक्का और जेब से पैसा निकाल के देना पडा।

गौहर मिर्जा ने मोती झील के किनारे फर्श बिछा दिया था। वही जा के

ठहरे। इधर-उधर दरख़्तो मे फिरते रहे। सरे शाम से, दो घडी रात गये तक मेला की सैर की। फिर घर चलने की ठहरी। अपने अपने मियानो मे सवार हुए। अब जो देखते है, तो खुरशीद जान का मियान खाली है। उनका कही पता न मिला। आखिर, मायूस हो के घर वापस आये। ख़ानम ने सुनते ही सिर पीट लिया। तमाम घर को सदमा हुआ। मै खुद, रात भर रोया की। प्यारे साहब के मकान पर आदमी गया। वह बेचारे उसी वक्त दौडे आये। हज़ारो कस्मे खाई, 'मुझे बिल्कुल नही मालूम, मैं मेले मे भी नही गया। बेगम की तबीयत अलील है, जाता तो क्योकर जाता ?' प्यारे साहब पर यूँ बेजा सा गुमान था। उनके कस्मे खाने के बाद किसी को शुबहा न रहा। वजह यह थी, कि वह शादी के बाद बीबी के ऐसे पाबन्द हो गये थे, कि चौक का आना जाना, उन्होने बिल्कुल मौकूफ कर दिया था। रात को घर से निकलते ही न थे। ख़ुरशीद के गुम होने की खबर सुन के, कुछ तो अगली मुहब्बत के ख्याल से और कुछ ख़ानम की मुरव्वत से, नही मालूम, किस तरह से चले आये थे।

खुरशीद के गुम होने के डेढ महीने बाद, एक साहब, जिनकी वजा शहर के बाँको की ऐसी थी, साँवला रग, छरहरा बदन, एक दुशाला कमर मे लपेटे और एक सिर मे बाँधे, मेरे कमरे मे दरांना चले आये और आते के साथ ही सामने कालीन के किनारे बैठ गये। इससे मुझे मालूम हुआ कि तबीयत मे किसी कदर कमीनापन है, या अभी अनीले हैं। रडियो के यहाँ जाने का कम इत्तिफाक हुआ है। इस वक्त मैं अकेली बैठी थी। मैने बुआ हुसैनी को आवाज़ दी। वह कमरे मे आई। उनके आते ही वह साहब उठ खडे हुए और किसी कदर बेतकल्लुफी के साथ बुआ हुसैनी का हाथ पकड लिया। अलहदा ले जाके कुछ बातें की, जिनमे कुछ मैंने सुनी और कुछ नही सुनी। इसके बाद, बुआ हुसैनी ख़ानम साहब के पास गई, वहाँ से आके फिर बातें हुई। आखिर कलाम यह था, कि आपको एक महीना की तनख्वाह पेशगी देनी होगी। इन साहब ने, कमर से रुपयो की थैली निकाली। बुआ हुसैनी ने गोद फैलाई। उन्होने छन से रुपये फेंक दिये।

बुआ हुसैनी 'यह कितने है ?'

वह साहब 'नही मालूम । गिन लीजिये ।'

बुआ हुसैनी 'ए, मुझे तो निगोडा गिनना भी नही आता ।'

वह साहब 'मै जानता हूँ, पच्हत्तर रुपये होगे । शायद, एक दो कम हो या ज्यादा ।'

बुआ हुसैनी 'मियाँ पच्हत्तर किसे कहते हैं ?'

वह साहब 'तीन बीसी और पन्द्रह । पच्चीस कम सौ ।'

बुआ हुसैनी 'पच्चीस कम सौ ! तो यह कितने दिन की तनख्वाह हुई ?'

वह साहब 'पन्द्रह दिन की । कल वह भी पन्द्रह दिन की दे दूँगा । पूरे डेढ सौ नक्द आपको पहुँच जायेंगे ।'

यह नकद सुन के मुझे बहुत ही बुरा मालूम हुआ । अब तो बिल्कुल ही यकीन हो गया, कि यह ऐसे ही वैसे होगे । मगर मजबूर । रडी का पेशा । दूसरे, पराये बस मे । करती तो क्या करती ?

बुआ हुसैनी, रुपये ले के खानम के पास गईं । खानम, उस वक्त नही मालूम किस नेकी के दम मे थी, कि फौरन मजूर कर लिया । बल्कि ताज्जुब हुआ इसलिये, कि बडे बडे रईसो से रुपये के बारे मे एक दम के लिये मुरव्वत नही करती थी और यहाँ इस वक्त एक दिन का वादा मान लिया ।

इस मुआमले के तय होने के बाद, वह साहब मेरे ही कमरे मे रात भर रहे । कोई पहर रात बाकी होगी मुझे ऐसा मालूम हुआ, कि जैसे किसी ने कमरे के नीचे आ के दस्तक दी । वह साहब फौरन उठ बैठे और कहा 'तो अब मैं जाता हूँ । कल शब को फिर आऊँगा ।' चलते वक्त पांच अशरफियाँ और तीन अँगूठियाँ, एक सोने की याकूत का नगीना, एक फीरोजे की, एक हीरे की, मुझको दी और कहा, यह तुम अपने पास रखना । खानम को न देना ।' मैंने खुशी खुशी पहनी और अपनी उँगलियो को देखने लगी । मुझे बहुत ही खूबसूरत मालूम होती थी । फिर सन्दूकचा खोला । अशर्फियो और अँगूठियो को चोरखाना मे रख दिया ।

दूसरे दिन शब को फिर वही साहब आये । उस वक्त, मैं तालीम ले रही थी । वह एक किनारे आ के बैठ गये । गाना हुआ किया । पांच रुपये साजिन्दो

को दिये। उस्ताद जी और सारंगिये खुशामद की बाते करने लगे। उस्ताद जी ने, कमर मे जो दुशाला बाँधा था, उसके ऐंठने की फिक्र की। फिर मुँह फाड के माँगा, मगर वार खाली गया। उन्होने न दिया।

वह साहब 'उस्ताद जी! रुपया पैसा और जिस चीज़ को कहिये, मौजूद है। यह दुशाला मैं नही दे सकता। एक दोस्त की निशानी है।'

उस्ताद जी अपना सा मुँह ले के चुप हो रहे।

इसके बाद तालीम खत्म हुई।। बुआ हुसैनी को बाकी पच्हत्तर गिन दिये। पाँच रुपया बुआ हुसैनी को अपनी तरफ से दिये, वह रुखसत हुईं। जब वह और मैं, सिर्फ दो आदमी कमरे मे रह गये, मैंने पूछा, 'आपने मुझको कहाँ देखा था जो इनायत की।'

वह 'दो महीने हुए, ऐश बाग़ के मेले मे।'

मैं 'और फिर आये दो महीने के बाद।'

वह 'मैं बाहर चला गया था, और अब फिर जाने वाला हूँ।'

अब मैंने रंडीपन की लगावट शुरू की।

मैं 'तो हमे छोड के चले जाओगे?'

वह 'नही, फिर बहुत जल्द आ जाऊँगा।'

मैं 'और तुम्हारा मकान कहाँ है?'

वह 'मकान तो फर्रुखाबाद मे है, मगर यहाँ बहुत काम रहता है, बल्कि रहता यही हूँ। कुछ दिनो के लिए बाहर चला जाता हूँ, फिर चला आता हूँ।'

मैं 'और यह दुशाला किसकी निशानी है?'

वह किसी की नही।'

मैं 'वाह, मैं समझ गई, यह तुम्हारी आशना की निशानी है।'

वह 'नही, तुम्हारे सिर की कसम, मेरी कोई आशना नही है। बस तुम्ही हो, जो कुछ हो।'

मैं 'तो फिर मुझे दे दो।'

वह 'मैं नही दे सकता।'

यह बात मुझे बहुत नागवार हुई। इतने मे उन्होंने बडे बडे मोतियो की

माला, जिसमे जमुर्रद की हड़े लगी हुई थी, और एक जोडी हीरे के कड़े की, और दो अँगूठियाँ सोने की, मेरे सामने रख दी। यह सब तो मैंने खुशी-खुशी उठा लिया। सन्दूकचा खोल के बन्द करने लगी। मगर मुझे ताज्जुब हुआ कि यह हजारो की रकम तो यूँ मुझे दिये देते है। मगर यह दुशाला ज्यादा से ज्यादा पाँच सौ का होगा, इससे क्यो इन्कार किया। वाकई मुझको यह दुशाला पसन्द न था, जो मैं इसरार करती। अपने काम मे काम था।

इन साहब का नाम फैज़अली था। पहर, डेढ पहर रात गये, आते थे, और कभी आधी रात को, कभी पिछले पहर मे, उठ के जाते थे। महीना डेढ महीना मे कई मर्तबा, दस्तक या सीटी की आवाज़, मैंने सुना की और फौरन ही फैज़अली उठ कर रवाना हो गये। फैज़अली से रब्त हुए, कोई डेढ महीना गुजरा होगा कि मेरा सन्दूकचा सादे और जडाऊ गहने से भर गया। अशर्फियो और रुपयो का शुमार नही। अब मेरे पास खानम और बुआ हुसैनी से छिपा हुआ, दस बारह हजार का माल हो गया था।

फैज़अली से अगर्चे मुझको मुहब्बत न थी, तो नफरत भी न थी। और होने की क्या वजह? अव्वल तो वह कुछ बदसूरत भी न थे, दूसरे लेना-देना अजीब चीज है। मैं सच कहती हूँ, जब तक वह न आते थे, मेरी आँखें दरवाजे की तरफ लगी रहती थी। गौहर मिर्ज़ा की आमदरफ्त, इन दिनो सिर्फ दिन की रह गई थी। शब के आने वालो मे से भी अक्सर लोग समझ गये थे कि मैं किसी की पाबन्द हो गई हूँ, इसलिये सवेरे से खिसक जाते थे, और जो साहब जम के बैठते थे, उनको मैं किसी हीले से टाल देती थी। खुरशीद की तलाश बहुत कुछ हुई, मगर सुराग न मिला। इस दौरान मे फैजअली को मुझ से बहुत मुहब्बत थी, जिसका इज़हार तरह-तरह से होता था। अगर मेरा दिल शुरू से गौहर मिर्जा की तरफ मायल न हो गया होता, तो मै जरूर फैज़अली से मुहब्बत करती और उसी को दिल देती। इस पर भी मैंने उनकी दिलजोई और खातिरदारी मे किसी तरह कमी नही की। मैंने फैज़अली को फरेब दे रखा था कि मुझे तुम से मुहब्बत है और वह बेचारा मेरे जाल मे फँसा हुआ था। जो कुछ खुफिया उसने मुझको दिया, उसकी किसी को कानो कान खबर

न थी। खानम और बुआ हुसैनी के कहने से मुझे फरमाइशें भी करनी पड़ती थी। इन को पूरा करना भी वह अपना फर्ज़ समझता था। उसको रुपये पैसे की कोई परवाह न थी। ऐसा खुला दिल आदमी, न मैंने रईसो मे देखा, न शहज़ादो मे।

रुसवा 'जी हाँ, क्यो नही! माले मुफ्त दिले बेरहम। भला उसके बराबर किसका दिल हो सकता था?'

उमराव जान 'माले मुफ्त क्यो?'

रुसवा 'नही तो अपनी अम्माँ जान का ज़ेवर आपको उतार के ला दिया करता था?'

उमराव जान 'हमे क्या मालूम था?'

# बारह

रात के आने वालो मे एक पन्नामल चौधरी थे। घटा दो घटा बैठ के चले जाते थे। उनको चार आदमियो मे बैठने का मज़ा था। अगर उनकी खातिर-दारी होती रहे तो और किसी के आने जाने से उन्हे कुछ गरज़ न थी। महीने मे दो सौ रुपये का नकद सलूक और फरमाइशो का ज़िक्र नही। फैज़अली की मुलाकात के जमाने मे उनकी आमदोरफ्त भी कम हो गई थी। या तो हर रोज आया करते थे या दूसरे तीसरे दिन आने लगे। फिर एक मर्तबा पन्द्रह दिन का गोता लगाया। अब जो आये तो उदास-उदास। मामूली बातो का जवाब देते है, और खामोश हो जाते हैं।

पन्नामल 'क्या तुम ने सुना न होगा ?'

मैं 'क्या ?'

पन्नामल 'हम तो तबाह हो गये। घर मे चोरी हो गई। पुश्तो का जोडा हुआ धन उठ गया।'

मै (चौंककर) 'हाय चोरी हो गई ? कितने का माल गया ?'

पन्नामल 'सब उठ गया, रहा क्या ? दो लाख का जवाहर उठ गया।'

मै दिल मे तो हँसी। हसी इस बात पर, कि उनके बाप छन्नामल तो करोडपति मशहूर थे। इसमे कोई शक नही कि दो लाख बहुत बडी रकम है, मगर इनके नज़दीक क्या असल है। बज़ाहिर मुँह बना के बहुत अफसोस किया।

पन्नामल 'जी हाँ, अजकल शहर मे चोरियाँ बहुत होती है। नवाब मलका आलम के यहाँ चोरी हुई, लाला हरपरशाद के यहाँ चोरी हुई, अन्धेर है। सुना है, बाहर से चोर आये हुए है। मिर्ज़ा अली बेग बेचारे हैरान है। शहर के चोर सब तलब हो गये थे, किसी से कुछ पता नही मिला। वह लोग कानो पर हाथ रखते है कि यह हमारा काम नही है।'

पन्नामल के आने के दूसरे दिन, मैं अपने कमरे मे बैठी हूँ कि चौक मे एक शोर हुआ। मै भी चिक के पास जा खडी हुई। अब जो देखती हूँ तो भीड चली आ रही है।

एक 'आखिर गिरफ्तार हुए ना।'

दूसरा 'वाह मिर्ज़ा क्या कहना ? कोतवाल हो तो ऐसा हो।'

तीसरा ' 'क्यो भई, कुछ माल का भी पता लगा ?'

चौथा 'बहुत कुछ बरामद हुआ, मगर अभी बहुत सा बाकी है।'

पाँचवाँ 'मियाँ फैज़ू भी गिरफ्तार हुए ?'

छठा 'वह क्या आते है।'

मैंने अपनी आँखो से देखा कि मियाँ फैज़ू बँधे चले आते है। सिपाहियो का गारद साथ है। गिर्द लोगो का भी है। मियाँ फैज़ू मुँह पर दोपट्टा डाले हुए हैं, उनकी सूरत दिखाई नही देती। दोपहर से पहले का वाकया है।

हसब मामूल, फैजअली कोई पहर रात गये तशरीफ लाये। कमरे में, मैं हूँ और वह है। आते ही कहा, 'आज हम बाहर जाते हैं, परसो आयेंगे। देखो उमराव जान, जो कुछ हमने तुमको दिया है, उसको किसी पर ज़ाहिर न करना। बुआ हुसैनी को न देना, न खानम को दिखाना। तुम्हारे काम आयेगा। हम परसो जरूर आयेंगे। अच्छा, यह कहो कि हमारे साथ थोडे दिनो के लिये बाहर चल सकती हो ?'

मैं 'तुम जानते हो कि मैं अपने बस मे नही। खानम साहब की अख्तियार है, तुम उन से कहो। अगर वह राज़ी हो, तो मुझे क्या उज्र है।'

फैजअली 'सच है, कि तुम लोग बडे बेवफा होते हो। हम तो तुम पर जान देते है और तुम ऐसा खुश्क जवाब देती हो। अच्छा बुआ हुसैनी को

बुलाओ।'

मैंने बुआ हुसैनी को आवाज़ दी, वह आई।

फैजअली (मेरी तरफ इशारा करके) 'भला यह कुछ दिनो के लिये बाहर भी जा सकती है?'

हुसैनी 'कहाँ?'

फैजअली 'फर्रुखाबाद। मै कोई ऐसा वैसा आदमी नही हूँ। मेरी वहाँ रियासत है। फिलहाल, मै दो महीने के लिये जाता हूँ। अगर खानम साहब मजूर करे, तो दो महीने की तनख्वाह पेशगी, बल्कि इसके अलावा जो कुछ कहे, मै देने को तैयार हूँ।'

बुआ हुसैनी 'मुझे तो नही यकीन कि खानम मजूर करेगी।'

फैज़ अली 'अच्छा, तुम पूछो तो।'

बुआ हुसैनी खानम के पास गई।

मेरे नजदीक बुआ हुसैनी को खानम के पास भेजना बेकार था। इसलिये कि मुझे यकीन था कि वह हरगिज़ मन्जूर न करेगी।'

फैजअली ने मेरे साथ वह सलूक किया था, कि अगर मै अपने अख्तियार मे होती, तो मुझे उनके साथ जाने मे कुछ भी उज्र न होता। मै यह ख्याल करती थी, कि जब इस शख्स ने घर बैठे इतना सलूक किया, तो वतन जाकर निहाल कर देगा। मै इस ख्याल मे थी, कि इतने मे बुआ हुसैनी ने आकर साफ जवाब दे दिया, कि इनका बाहर जाना किसी तरह नही हो सकता।

फैजअली 'दुगनी तनख्वाह पर सही।'

बुआ हुसैनी 'चौगुनी तनख्वाह पर भी नही मुमकिन। हम लोग बाहर नही जाने देते।'

फैजअली 'खैर। जाने दो।'

बुआ हुसैनी चली गई। मैंने देखा कि फैजअली की आँखो से टपटप आँसू गिरने लगे। यह हाल देख के मुझे बहुत ही तरस मालूम हुआ।

माशूको की बेवफाइयो का जिक्र, किस्सा कहानियो मे जब सुनती थी, तो मुझे अफसोस होता था, बुरा कहती थी। मुझे यह ख्याल आया कि अगर

इसका साथ न दिया, तो मेरी बेवफाई और एहसान फरामोशी मे कोई शक नही। मैने दिल मे ठान लिया कि इस शख्स का जरूर साथ दूँगी।

मै 'अच्छा तो मै चलूँगी।'

फैजअली 'चलोगी ?'

मै 'हाँ, कोई जाने दे या न जाने दे, मै जरूर चलूँगी।'

फैजअली 'क्योकर ?

मै 'छिपकर।'

फैजअली 'अच्छा, तो परसो रात को हम आयेगे। पहर रात रहे तुम्हे यहाँ से निकाल ले चलगे। देखो, दगा न देना, वरना अच्छा न होगा।'

मै 'मै अपनी खुशी से चलने को कहती हूँ। तुमसे वादा कर चुकी हूँ। मेरे वादे को भी देखना।'

फैजअली वहुत अच्छा देखा जायेगा।'

उस रात को फैज अली, कोई डेढ पहर रात रहे, मेरे पास से उठ के चले गये। उनके जाने के वाद, मैं दिल मे गौर करने लगी। वादा तो कर लिया, मगर देखिये क्या होता है, जाऊँ या न जाऊँ ?

जव फैज अली की मुहब्वत और अपने वादे का ख्याल आता था, तो दिल कहता था कि जाना चाहिये मगर जैसे कोई मना करता था, कि न जाओ, खुदा जाने क्या हो।

इसी उधेड बुन मे सुवह हो गई, कोई वात तय न हुई। दिन भर यही वाते दिल मे रही, रात को इत्तिफाक से कोई मेरे पास नही आया। कमरे मे अकेली इसी फिक्र मे रही। आखिर नीद आ गई। सुवह को जरा दिन चढे सोया की। गौहर मिर्जा ने कच्ची नीद मे आकर झँझोड के जगा दिया। मुझे वहुत ही बुरा मालूम हुआ। दिन भर नशे का सा खुमार रहा। नही मालूम, किस वात पर वुआ हुसैनी से उलझन हो गई। हां, खूव याद आया। वात यह थी कि कही वाहर से मुजरा आया था। वुआ हुसैनी ने मुझसे कहा, 'जाओगी ?' उस वक्त मेरे सिर मे दर्द हो रहा था। मैंने साफ इन्कार कर दिया। वुआ हुसैनी ने कहा, 'वाह, जव तव इन्कार कर देती हो। आखिर इस

पेशे मे होकर करोगी क्या ?' मैंने कहा, 'मै तो न जाऊँगी।' हुसैनी ने कहा, 'नही, जाना होगा। खास तुम्हारी फरमाइश है और खानम साहब ने वादा कर लिया है। रुपया भी ले लिया है।' मैंने कहा, 'बुआ ! मैं नही जाने की, रुपया फेर दो।'

बुआ हुसैनी 'भला तुम जानती हो, खानम साहब रुपया लेके कभी फेरती हैं ?'

मैं · 'चाहे किसी की तबीयत अच्छी हो, चाहे न अच्छी हो। अगर खानम साहब रुपया न फेरेंगी, तो मैं अपने पास से फेर दूँगी।'

बुआ हुसैनी 'आ हा ! अब तुम बडी रुपये वाली हो गई हो, लाओ फेर दो।'

मैं · 'कितना रुपया है ?'

बुआ हुसैनी 'सौ रुपया है।'

मैं : 'सौ रुपया लोगी या किसी की जान ?'

बुआ हुसैनी को भी उस दिन खुदा जाने कहाँ की ज़िद चढ गई थी।

बुआ हुसैनी 'बडी खरी हो तो दे दो।'

मैं 'शाम को दे दूँगी।'

बुआ हुसैनी 'वहाँ बाहर के आदमी बैठे हुए है, वह शाम तक के लिये क्यो मानेगे ?'

बुआ हुसैनी दिल मे यह समझे हुए थी, कि इसके पास रुपया कहाँ से आया। अगर इस वक्त इस हीले से तग की जायेगी तो खामख्वाह मुजरे पर राज़ी हो जायेगी। मेरे सन्दूकचे मे, उस वक्त कुछ न होंगे, तो हज़ार डेढ हज़ार की अशरफियाँ थी। जवर का जिक्र नही, मगर इस वक्त बुआ हुसैनी के सामने सन्दूकचा खोलना ठीक नही था।

मैं 'जाओ घण्टा भर मे ले जाना।'

बुआ हुसैनी 'घण्टा भर मे क्या फरिश्ते दे जायेंगे ?'

मैं 'हाँ, दे जायेंगे। जाओ भई, इस वक्त मुझे दिक न करो, मेरी तबीयत अच्छी नही है।'

बुआ हुसैनी 'आखिर कुछ कहो तो क्या हुआ ?'

मैं 'मुझे बुखार की सी हरारत है और सिर मे शिद्दत से दर्द हो रहा है।'

बुआ हुसैनी (माथे पर हाथ रख के देखा) 'हाँ सच तो है। पिंडा फीका है। मगर मुजरे को तो कही परसो जाना होगा। जब तक खुदा न करे क्या तबीयत का यही हाल रहेगा ? रुपये क्यो फेरे जाथ ?'

मैं इस बात का कुछ जवाब न देने पाई थी, कि बुआ हुसैनी जल्दी से उठ के चल दी। बुआ हुसैनी की इस हमाहमी से मुझे बहुत ही गुस्सा मालूम हुआ। उसी वक्त दिल मे बदी आ गई। दिल ने कहा, वाह जी ! जब इन लोगो को, हमारे दुःख, बीमारी का ख्याल नही, अपने मतलब से मतलब है, तो इनके साथ रहना बेकार है।

रुसवा 'कभी पहले भी यह ख्याल आपके दिल मे आया था ?'

उमराव जान 'कभी नही। मगर आप यह क्यो पूछते हैं ?'

रुसवा 'इसलिये कि फैज़ अली ने जो वह सहारा दिया था, इसी से आपके दिल मे यह ख्याल पैदा हुआ।'

उमराव जान 'यह तो खुली हुई बात है।'

रुसवा 'खुली हुई बात तो है, मगर इसमे एक बारीकी भी है।'

उमराव जान 'वह बारीकी क्या है ? खुदा के लिये जल्दी कहिये।'

रुसवा 'फैज अली के साथ निकल जाना, वादा करने से पहले ही आपके दिल मे ठन गया था। अब दिल बहाने ढूँढ रहा था कि क्योकर निकल चलूँ।'

उमराव जान 'नही, यह बात न थी। मैं दो दिली हो रही थी, कि जाऊँ या न जाऊँ ? गौहर मिर्ज़ा के बेवक्त छेडने और बुआ हुसैनी की ज़बरदस्ती से मैंने जाने का इरादा कर लिया था। बल्कि उस वक्त तक कुछ यू ही सा इरादा था। जब तक रात को फैज़ अली आये थे, उनकी सूरत और तैयारी देख के पक्का इरादा हो गया था।'

रुसवा 'जी नहीं, पहले ही से इरादा पक्का हो चुका था। गौहर मिर्ज़ा

राय बरेली से, उस गाडी को, जो लखनऊ से आई थी, रुख़सत किया। दूसरी गाडी किराया पर की । लालगज की तरफ रवाना हुए। यह कस्बा, राय बरेली से कोई नौ दस कोस के फासले पर है। शामो-शाम पहुँच गए। रात भर सराय मे रहे। फैजअली जरूरी सौदे सुल्फ को बाज़ार गए । जिस कोठरी मे हम थे, उस के पास वाली कोठरी मे एक देहाती रडी उतरी हुई थी, नसीबन नाम था। गहने पाते से दुरुस्त थी। कपडे भी अच्छे थे। थी तो देहाती, मगर जबान बहुत साफ थी। रवो लहजा कस्बातियो का ऐसा था। मेरे उसके, देर तक बातें हुआ की।

नसीबन 'आप कहाँ से आई है ?'

मैं 'फैज़ाबाद से।'

नसीबन फैजाबाद मे तो मेरी बहन प्यारन रहती है। आप ज़रूर जानती होगी।'

मैं (आखिर पहचान गई ना कि मैं भी रडी हूँ) 'मैं क्या जानूँ ?'

नसीबन 'फैज़ाबाद मे कौन ऐसी पतुरिया है, जो हमको नही जानती।'

मैं 'बहुत दिनो से उनके घर बैठ गई हूँ। यह लखनऊ मे रहते हैं। इसी-लिये मैं भी अक्सर वही रहती हूँ।'

नसीबन 'आखिर पैदाइश तो तुम्हारी फैज़ाबाद की है।'

मै (यह तो बिल्कुल सच कहती है । अब क्या जवाब दूँ) 'हाँ पैदा तो वहाँ हुई, मगर बचपने से बाहर रही।'

नसीबन 'तो फैज़ाबाद मे किसी को नही जानती ?'

मैं 'किसी को नही।'

नसीबन 'यहाँ क्योकर आना हुआ ?'

मैं 'इनके साथ हूँ।'

नसावन 'और जाओगी कहाँ ?'

मैं 'उन्नाव।'

नसीबन 'लखनऊ होती हुई आई हो ?'

मैं 'हाँ।'

नसीबन फिर सीधा रास्ता छोड के यहाँ बीहड मे कहाँ आई हो ?' नरपतगज हो के उन्नाव चली गई होती ।'

मैं 'रायबरेली मे इनको कुछ काम था ।'

नसीबन 'मैंने इसलिए कहा, कि इधर का रास्ता बहुत खराब है। डाकुओ के मारे मुसाफिरो की आमदो-रफ्त बन्द है। पलिया की बीहड मे सैकडो को लूट लिया। उन्नाव का रास्ता उधर ही से हो के है। तुम तीन आदमी हो, जिसमे दो मर्द, एक औरत जात। तुम्हारे हाथ गले मे गहना भी है। भला तुम्हारी क्या हकीकत है। वहाँ तो बाराते लुट जाती है।'

मैं 'जो भी तकदीर मे होगा।'

नसीबन 'बडी दिल की कडी हो।'

मैं 'फिर क्या करूँ।'

इसके बाद इधर उधर की बातें हुआ की। जिनका दोहराना कोई जरूरी नही और न मुझे याद है। हाँ, मैंने पूछा, 'तुम कहाँ जाओगी ?'

नसीबन 'हम तो गदाई को निकले हैं।'

मैं 'नही समझी।'

नसीबन 'ए लो, गदाई नही जानती, कैसी पतुरिया हो।'

मैं 'बहन, मैं क्या जानूँ, गदाई तो भीख माँगने को कहते हैं।'

नसीबन 'हमारे दुश्मन भीख माँगे। और सच पूछो, तो मैं कहूँ पतुरिया की जात ही भीख मँगनी है। इसमे डेरेदार हो या न हो।'

मैं 'हाँ सच तो है। मगर मुझे नही मालूम था, गदाई किसे कहते हैं।'

नसीबन 'साल मे एक मर्तबा हम लोग घर से निकल के गाँव-गाँव फिरते है। अमीर, रईसो के मकान पर जा के उतरते हैं। जो कुछ जिससे बन पडता है, हमे देना है। कही मुजरा होता है, कही नही होता।'

मैं 'अच्छा, इसको गदाई कहते हैं।'

नसीबन 'हाँ, अब समझी।'

मैं 'यहाँ किसी रईस के पास आई हो ?'

नसीबन 'यहाँ से थोडी दूर पर एक शम्भू ध्यान सिंह राजा की गढी है,

उन्ही के पास गई थी। राजा साहब को बादशाही हुक्म पहुँचा है, डाकुओ के बन्दोबस्त को गये हुए है। कई दिन ठहरी रही। आखिर दम घबरगया, यहाँ चली आई। यहाँ से दो कोस पर एक गाँव है, नमरिया। वह गाँव बिल्कुल पतुरियो का है। वहाँ मेरी खाला रहती है, कल उनके पास जाऊँगी।'

मैं 'फिर कहाँ जाओगी ?'

नसीबन 'मैं ठहरी रहूँगी। जब राजा साहब आ जायेगे, तो फिर राजी को जाऊँगी। और बहुत मे डेरे भी उनके इन्तजार मे ठहरे हुए हैं।'

मैं 'क्या राजा साहब को नाच मुजरे का भी शौक है ?'

नसीबन 'बहुत शौक था।'

मैं 'क्यो, अब क्या हुआ ?'

नसीबन 'जब मे एक पतुरिया लखनऊ मे लाये है, हम लोगो की कोई कदर नही रही।

मैं 'उस पतुरिया का नाम क्या हे ?'

नसीबन 'नाम तो मुझको याद नही। सूरत देखी है। गोरी-गोरी सी है, जरा चेहरे मोहरे की अच्छी है।'

मैं 'गाती खूब होगी।'

नसीबन 'गाना वाना खाक नही आता। हाँ, नाचती जरा अच्छा है। राजा साहब उस पर लट्टू है।'

मैं 'कितने दिनो से वह पतुरिया आई है।'

नसीबन 'कोई छ महीने हुए होगे।'

रात को मैंने फैजअली से रास्ता की खराबी का हाल बयान किया। उन्होने कहा 'खातिर जमा रखो। हमने बन्दोबस्त कर लिया हे।'

# तेरह

दूसरे दिन मुँह-अँधेरे मोहन लाल गज की सराय से रवाना हुए । नसीबन की गाडी हमारे पीछे पीछे थी । फैजअली घोडे पर सवार थे । हम और नसीबन बाते करते जाते थे। थोडी दूर चल के समरिया मिला। नसीबन ने दूर से हमको वह गाँव दिखाया । सडक के किनारे खेत थे । इनमे कुछ कुँवारियाँ पानी दे रही थी। कुछ खेत निरा रही थी। एक पुरायी चल रही थी उनमे एक मुस्टडी औरत धोती बाँधे, बैल हाँक रही थी। एक पुर ले रही थी। नसीबन ने कहा, 'यह सब पतुरिया है।' मैं ने दिल मे कहा, वाह पेशा भी क्या, फिर इस कदर मेहनत जो मर्दों से मुश्किल हो। आखिर इन को पतुरिया होना क्या जरूर था, मगर इनकी सूरतें भी ऐसे ही कामो के लायक हैं । लखनऊ मे जो काडे वालियाँ, दही वालियाँ, घोमने आती है, उनकी शक्ल भी ऐसी ही होती है। नसीबन वहाँ से रुखसत हुई।

कोई दो कोस जा के एक ढलान मिला । जा बजा बीहड, बडे बडे गार। सामने नदी का किनारा नजर आया । दोनो तरफ, दूर तक, गुन्जान दरख्तो की कतार थी। जब हम इस मौका पर पहुँचे है, धूप अच्छी तरह निकल चुकी है। कोई पहर दिन चढा होगा । इस सडक पर सिवा हमारे कोई रास्ता चलते दिखाई न देता था । चारो तरफ सन्नाटा था। नदी के पास पहुँच के फैजअली ने घोडा आगे बढाया। मैं रोकती की रोकती रह गई। यह जा, वह जा बहुत दूर निकल गये। थोडी देर तक घोडा नजरो से गायब रहा, फिर नदी

के उस पार जा के मालूम हुआ।

हमारी गाडी इसी तरह चली जाती थी, गाडीवान गाडी हाँक रहा था। साईस घोडे के पीछे दौडा चला गया था। अब मैं हूँ और गाडीवान है। इतने मे, मैंने दूर से देखा, कि दस पन्द्रह गँवार गाडी की तरफ दौडे चले आते हैं। मैंने दिल मे कहा खुदा खैर करे। थोडी देर मे गँवारो ने आकर गाडी को घेर लिया। सब तलवारे बाँधे हुए थे। बन्दूके कधे पर थी। तोडे सुलग रहे थे।

एक गँवार (गाडीवान से) 'गाडी रोक। कौन है गाडी मे ?'

गाडीवान 'यह सवारी बरेली से आई है, उन्नाव का भाडा किया है।'

गँवार 'रोक गाडी।'

गाडीवान 'गाडी क्यो रोकें ? खान साहब के यहाँ की जनानी सवारी है।'

गँवार 'कोई मर्द साथ नही है ?'

गाडीवान 'मर्द आगे बढ गये है, आते होंगे।'

गँवार 'उतरो बीबी, गाडी से।'

एक 'पर्दा खीच के खीच लो, मुसरी पतुरिया तो है, इसका पर्दा कौन। एक गँवार आगे बढा। गाडी का पर्दा उलट के मुझे गाडी से उतारा। तीन आदमी मुझे घेर के खडे हो गये। इतने मे नदी की तरफ से गर्द उठी और घोडो के टापो की आवाज आई। जब घोडे करीब आये, मैंने देखा, आगे फ़ैज अली का घोडा है। पीछे और दस पन्द्रह सवार हैं। गँवारो ने देखते ही बन्दूको की बाढ मारी। इसमे दो सवार उधर के गिर पडे। फिर तलवारे म्यान से निकाली। सवार सिर ही पर आ गये थे, उधर से भी तलवारें खिच गई। दो एक हाथ चले होंगे, तीन गँवार इधर से जख्मी हो के गिरे। एक सवार इधर गिरा। गँवार भाग निकले। अच्छा कहाँ जाओगे ? देखो नदी के उस पार क्या होता है।

गँवारो के जाने के बाद, मैं फिर गाडी मे बैठी। जिस सवार के जख्म आया था, उसके पट्टियाँ कसी गई। वह भी गाडी मे मेरे साथ बिठाया गया। गाडी रवाना हुई। अब दो सवार हमारी गाडी के इधर उधर है। कुछ सवार आगे

# चौदह

नारी के वाद गाडीवान ने मिन्नत समाजत कर के
मी सवार को मैदान मे डाल दिया, जहाँ और लाशें
जान ले के वरेली की तरफ राही हुआ । मर्दों की
तरफ रवाना हुए । ग ी वहाँ से कोई पाँच कोस
साहब और उनके साथ के और लोग मिले ।
र थे । हम लोग सामने गये । मेरी तरफ

# चौदह

हम लोगो की गिरफ्तारी के बाद गाडीवान ने मिन्नत समाजत कर के रिहाई हासिल की। जख्मी सवार को मैदान मे डाल दिया, जहाँ और लाशें पडी थी। वह तो अपनी जान ले के बरेली की तरफ राही हुआ। मर्दो की मुश्के कसी गई। गढी की तरफ रवाना हुए। गढी वहाँ से कोई पाँच कोस थी, थोडी दूर जा कर राजा साहब और उनके साथ के और लोग मिले। राजा साहब खुद घोडे पर सवार थे। हम लोग सामने गये। मेरी तरफ इशारा कर के पूछा,

राजा 'यही बी साहबा लखनऊ से आई हैं ?'

मैं (हाथ बांध के) 'हुजूर कुसूरवार तो हूँ, लेकिन अगर गौर कीजिये तो ऐसा कुसूर भी नही। औरत जात, जाल फरेब से आगाह नही, मैं क्या जानती थी ?'

राजा 'अब बेकुसूरी साबित करने की कोशिश न कीजिये। कुसूर आपका साबित है। जो बातें आप से पूछी जायें उनका जवाब दीजिये।'

मैं 'जो हुक्मे हाकिम।'

राजा 'लखनऊ मे कहाँ मकान है ?

मैं 'टकसाल मे।'

राजा (आदमयो को इशारा कर के) 'देखो, तमत खेडे से एक बैल-गाडी ले लो, लखनऊ की रंडियाँ है। हमारे देश की पतुरियाँ नही है कि

## चौदह

हम लोगो की गिरफ्तारी के वाद गाडीवान ने मिन्नत समाजत कर के रिहाई हासिल की। जख्मी सवार को मैदान मे डाल दिया, जहाँ और लाशें पडी थी। वह तो अपनी जान ले के वरेली की तरफ राही हुआ। मर्दों की मुश्कें कसी गईं। गढी की तरफ रवाना हुए। ग.ी वहाँ से कोई पाँच कोस थी, थोडी दूर जा कर राजा साहव और उनके साथ के और लोग मिले। राजा साहव खुद घोडे पर सवार थे। हम लोग सामने गये। मेरी तरफ इशारा कर के पूछा,

राजा 'यही वो साहवा लखनऊ से आई हैं ?'

मैं (हाथ बाँध के) 'हुजूर कुसूरवार तो हूँ, लेकिन अगर गौर कीजिये तो ऐसा कुसूर भी नही। औरत जात, जाल फरेब से आगाह नही, मैं क्या जानती थी ?'

राजा 'अव वेकुसूरी सावित करने की कोशिश न कीजिये। कुसूर आपका सावित है। जो वातें आप से पूछी जायें उनका जवाव दीजिये।'

मैं 'जो हुक्मे हाकिम।'

राजा 'ल नऊ मे कहाँ मकान है ?

मैं 'टकसाल मे।'

राजा (आदमयो को इशारा कर के) 'देखो, तमत खेडे से एक वैल-गाडी ले लो, लखनऊ की रडियाँ हैं। हमारे देश की पतुरियाँ नही हैं कि

मैं गाडी से उतरी, आम के दरख्त के नीचे दरी बिछा दी गई । सालन की पतीलियाँ ला के रखी गई । थई की थई रोटियाँ, मोटी मोटी, टोकरियों मे आई । मैं, फैज़अली और फज़ल अली के तीन आदमियो ने, मिल के खाना खाया । खाना खाते वक्त, अगर्चे चेहरो पर फिक्र के आसार थे, मगर हँसी मज़ाक होता जाता था ।

जितनी देर मे हम ने खाना खाया, छोलदारियाँ उखाड के टट्टुओ पर लादी गई । जीन कसे गये ।

आखिर काफिला चल निकला ।

दो ही तीन कोस गये होगे, कि वहुत से सवार और पैदलो ने आ के घेर लिया । इधर भी सब पहले से तैयार थे, दोनो तरफ से गोलियाँ चलने लगी । लडाई मे फैज़अली मेरी गाडी के ऐन पास रहे । मैं गाडी के अन्दर बैठी दुआएँ पढ रही हूँ । कलेजा हाथो उछल रहा है । देखिये क्या होता हे ? कभी कभी गाडी का पर्दा खोल के देख लेती हूँ । यह गिरा, वह मरा । आखिर दोनो तरफ से वहुत से ज़ख्मी हुए । हमारे साथ पचास साठ आदमी थे । राजा ध्यान सिह के आदमी वहुत से थे । एक पर दस टूट पडे, वहुत से ज़ख्मी हुए । फ़ज़ल अली और फैज़अली मौका पा कर निकल गए । दस बारह आदमी और गिरफ्तार हुए । इन्ही मे, मैं भी थी ।

# चौदह

हम लोगो की गिरफ्तारी के बाद गाडीवान ने मिन्नत समाजत कर के रिहाई हासिल की। जख्मी सवार को मैदान मे डाल दिया, जहाँ और लाशें पड़ी थी। वह तो अपनी जान ले के बरेली की तरफ राही हुआ। मर्दों की मुश्कें कसी गईं। गढ़ी की तरफ रवाना हुए। गढ़ी वहाँ से कोई पाँच कोस थी, थोड़ी दूर जा कर राजा साहब और उनके साथ के और लोग मिले। राजा साहब खुद घोडे पर सवार थे। हम लोग सामने गये। मेरी तरफ इशारा कर के पूछा,

राजा 'यही वो साहबा लखनऊ से आई हैं ?'

मैं (हाथ बाँध के) 'हुजूर कुसूरवार तो हूँ, लेकिन अगर गौर कीजिये तो ऐसा कुसूर भी नही। औरत जात, जाल फरेब से आगाह नहीं, मैं क्या जानती थी ?'

राजा 'अब बेकुसूरी साबित करने की कोशिश न कीजिये। कुसूर आपका साबित है। जो बातें आप से पूछी जावे उनका जवाब दीजिये।'

मैं 'जो हुक्म हाकिम।'

राजा 'लखनऊ मे कहाँ मकान है ?'

मैं 'चौक मे।'

राजा (आदमियो को इशारा कर के) 'देखो, तमत खेडे से एक बैल-गाडी है तो, लखनऊ की रंडियाँ हैं। हमारे देश की पतुरियाँ नहीं हैं कि

रात भर महफिल मे नाचे और बारात के साथ, दस दस कोस तक नाचती चली जाये।'

मैं 'हुजूर को खुदा सलामत रखे।'

आदमी गये। गढी से गाडी ले आये, मुझे गाडी पर बिठाया। और लोग उसी तरह मुश्कें कसे साथ साथ थे।'

गढी मे पहुँचकर वह लोग नहीं मालूम कहाँ भेज दिये गये। मैं कोट मे बुलाई गई। सुथरा मकान रहने को दिया गया। दो आदमी खिदमत को मुकर्रर हुए। पक्का पकाया खाना, पूरियाँ, कचौरियाँ, मिठाईयाँ, तरह तरह के अचार खाने को। लखनऊ छोटने के बाद, आज रात को, खाना सेर हो हो के खाया। दूसरे दिन सुबह को मालूम हुआ, कि और कैदी लखनऊ को रवाना कर दिये गये। मुझको रिहाई का हुक्म है, मगर अभी राजा साहब रुखसत नही करेगे। फिर दिन चढे राजा साहब ने बुला भेजा।

राजा 'अच्छा, हमने तुमको रिहा किया, फैजू और फजल अली दोनो बदमाश निकल गये। और बदमाश जो गिरफ्तार हुए, लखनऊ मे पहुँचकर अपनी सजा को पहुचेगे। बेशक, तुम्हारा कोई कुसूर नही है, मगर आइन्दा ऐसे लोगो से न मिलना। अगर तुम्हारा जी चाहे, दो चार दिन यहाँ रहो। हमने तुम्हारे गाने की बहुत तारीफ सुनी है।'

नसीबन की वह बात याद आई कि राजा साहब के पास लखनऊ की कोई रंडी है, हो न हो उसने मेरी तारीफ की होगी।

मैं 'हुजूर ने किस से सुना ?'

राजा 'अच्छा यह भी मालूम हो जायेगा।'

थोडी देर के बाद लखनऊ की वह रडी तलब हुई। लखनऊ की रडी कौन ? खुरशीद जान। खुरशीद दौड के मुझ से लिपट गई। दोनो मिल के रोने लगी। आखिर राजा साहब के खौफ से फौरन अलाहदा हो कर सामने अदब से बैठ गई। साजिन्दे तलब हुए। रिहाई की खबर सुन के, मैंने वक्त के मुताबिक, एक गजल कह ली थी। बहुत से शेर थे, जो याद आते है सुनाये देती हूँ। हर एक शेर पर राजा साहब और हाजरीने जलसा बहुत ही खुश

थे। बेखुदी का आलम था। गज़ल यह है।

कैदिये उल्फते सैयाद रिहा होते हैं,
खुशबियाबने चमन जाद रिहा होते हैं।
तू भी छोडे तो तेरी जुल्फ न छोडे हमको,
कोई हम ऐ सितम ईजाद रिहा होते है।
हसरते जौके असीरी कि खफा है सय्याद,
आज हम बा दिले-नाशाद रिहा होते है।
गमे दुनिया न सही और हजारो गम है,
कैदे हस्ती से कब आजाद रिहा होते हैं।
ऐ 'अदा' कैदे मुहब्बत से रिहाई मालूम,
कब असीरे गमे सैयाद रिहा होते हैं।

मकता सुनके राजा साहब ने पूछा, 'अदा किसका तखल्लुम है।' खुरशीद ने कहा, 'खुद इन्ही की कही हुई है।' राजा और भी खुश हुए।

राजा 'अगर ऐसा जानते, तो हम आपको हरगिज़ न रिहा करते।

मै 'गज़ल से हुज़ूर को मालूम हो गया होगा, कि इसका तो अफसोस है। मगर अब तो हुज़ूर हुक्म दे चुके और लौंडी अजाद हो चुकी।

इसके बाद जलसा बरखास्त हुआ। राजा साहब अन्दर रसोई खाने चले गये, खुरशीद और मुझ मे खूब बाते हुई।

खुरशीद 'देखो बहन! मेरा कोई कुसूर नही, खानम साहब से और राजा साहब से बहुत दिनो से लाग डाँट थी। राजा साहब ने कई मर्तबा मुझको बुलाया, उन्होने साफ इनकार कर दिया। आखिर ऐश बाग के मेले मे इनके आदमी लगे हुए थे, मुझको जबरदस्ती उठा लाये। जब से यही हूँ। हर तरह की मेरी खातिर होती है। सब तरह का आराम है।'

मैं 'मुए गँवारो मे खूब तुम्हारा जी लगा है।'

खुरशीद 'यह बात तो सच है, मगर मेरी तबीयत को जानती हो, रोज एक नये शख्स के पास जाने के बिल्कुल खिलाफ है। वहाँ यही करना पडता था। खानम को जानती हो। यहाँ सिर्फ राजा साहब से साबका है और सब मेरे

हुक्म के तावे है। दूसरे यह मेरा वतन है। यहाँ की हर चीज मुझे अच्छी मालूम होती है।'

मैं 'तो तुम्हारा इरादा लखनऊ जाने का नही है ?'

खुरशीद 'मुझे तो मुआफ करो। यहाँ अच्छी तरह हूँ, वल्कि तुम भी यहाँ रहो।'

मैं 'यहाँ तो न रहूँगी, मजबूरी की और वात है।'

खुरशीद 'लखनऊ जाओगी ?'

मैं 'नही।'

खुरशीद 'फिर कहाँ ?'

मैं 'जहाँ खुदा ले जाये।'

खुरशीद 'अभी कुछ दिनो रहो।'

मैं 'हाँ, अभी तो हूँ।'

पन्द्रह बीस दिन तक, मैं गढी मे रही। खुरशीद से रोजाना मिलती थी। खुरशीद का दिल वहाँ लगा हुआ था। मेरा जी वहुत घवराता था। आखिर राजा साहव से मैंने अर्ज किया,

मैं 'हुजूर ने मुझे हुक्मे रिहाई दिया है ?'

राजा 'हाँ। तो फिर क्या जाना चाहती हो ?'

मैं 'जी हाँ। अव लौंडी को रुखसत कीजिये। फिर हाजिर हूँगी।'

राजा 'यह लखनऊवा फिक्रे है। अच्छा, कहाँ जाओगी ?'

मैं 'कानपुर।'

राजा 'लखनऊ न जाओगी ?'

मे 'हुजूर, लखनऊ क्या मुँह लेके जाऊँगी ? खानम से कैसे शर्मिन्दगी होगी। साथ वालियाँ क्या क्या कहेगी ?'

अव्वल तो मेरा इरादा लखनऊ जाने का न था। दूसरे यह भी ख्याल था, कि लखनऊ जाने को अगर राजा साहव से कहूँगी, तो शायद रिहाई न होगी। क्योकि वहाँ जाने से खुरशीद का हाल खुल जाता। शायद खानम कोई आफत वरपा करती।

राजा साहब मेरे इस इरादे से बहुत खुश हुए ।

राजा 'तो लखनऊ कभी न जाओगी ?'

मैं 'लखनऊ मे मेरा कौन बैठा है ? गाने बजाने का पेशा है, जहाँ रहूँगी कोई न कोई कदरदान निकल ही आयेगा । खानम की कैद मे, अब मुझे रहना मन्जूर नही । अगर वहाँ रहना होता, तो निकल क्यो आती ?'

मैंने राजा साहब को यकीन दिला दिया, कि मै लखनऊ बिल्कुल न जाऊँगी ।

दूसरे दिन राजा साहब ने मुझे रुखसत किया । दस अशरफियाँ इनाम दी, एक दुशाला दिया, एक रूमाल, एक रथ मय तीन बैल के । गरज़ेकि मुझे डेरा दार पतुरिया बना दिया । एक गाडीवान और दो आदमी मेरे साथ किये । उन्नाव को रवाना हुई । वहाँ पहुँच कर सलारू भटियारे के मकान पर ठहरी । राजा साहब के आदमियो को रुखसत किया । सिर्फ गाडीवान रह गया ।

सरे शाम, मै अपनी कोठरी के सामने बैठी हूँ । मुसाफिर आते जाते है । भटियारियाँ चिल्ला रही हैं, 'मियाँ मुसाफिर इधर-इधर, मकान झाडा हुआ है, हुक्का पानी का आराम, घोडे टट्टू के लिये नीम का साया '

इतने मे क्या देखती हूँ कि फैजअली का साईस चला आता है । सराय के फाटक ही से उसकी निगाह मुझ पर पडी । मेरे उसके आँखे चार हुई । वह मेरे पास चला आया । बातें करने लगा । मेरा हाल पूछा, उसके बाद मैंने फैजअली का हाल पूछा । उसने कहा, 'उनको, आपके उन्नाव आने की खबर मिल गई है । आज रात को पहर डेढ पहर रात गये, जरूर आ जावेंगे ।'

यह सुनके मेरा दिल धडकने लगा । वजह यह थी, कि मुझे अब फैजअली का साथ मन्जूर न था । तमतखेडे के वाकया के बाद, मै समझी थी कि अब गलू खलासी होगी । उन्नाव मे फैज़अली जान पर नाजिल हो गये । मामूली बात चीत की, उन्नाव मे रवनगी का मशवरा होने लगा । बडी देर तक बातें होती रही । आखिर यह सलाह ठहरी, कि गाडीवान को रुखसत करो । साईस गाडी हँकायेगा । मै खुद घोडे को देख लूँगा । फिर यह ठहरी, कि गाडी सलारू भटियारे के पास छोड दो । रातो रात गगा के उस पार उतर चलो । अब

क्या कर सकती थी। फैज़अली के वश मे थी। जो उन्होंने कहा, मुझे चारो नाचार मन्जूर करना पडा। फैज़अली ने मल्लाह को पुकारा। किनारे ले जा कर देर तक बाते की। कोई आधी रात गये, अपने साथ मुझे घोडे पर बिठाया। सराय से बाहर हुए। पाँच छ कोस जमीन का चलना, रात का वक्त, मेरा बद बद टूट गया। मुद्दतो दर्द रहा। आखिर ज्यू त्यू कर के गगा के किनारे पहुँचे। बडी मुश्किल से नाव तलाश की। उस पार उतरे, फैज़अली ने कहा, 'अब कोई खौफ नही है।' सुबह होते, होते कानपुर पहुँच गये। फैजअली ने मुझको लाठी महाल मे उतारा। खुद मकान की तलाश मे निकले। थोडी देर के बाद आके कहा, 'यहाँ ठहरना ठीक नही है। मकान हमने ठहरा लिया है, वहाँ चली चलो।' डोली किराया की की।

थोडी देर मे, डोली एक पुख्ता आलीशान मकान के दरवाज़ पर ठहरी। फैजअली ने हमको यहाँ उतारा। मकान के अन्दर क्या देखती हूँ, कि एक दालान मे दो खरी चारपाइयाँ पडी है। एक चटाई बिछी है, इस पर एक अजीब शक्ल का हुक्का रखा हुआ है, जिसे देखते ही पीने मे मुझे नफरत हो गई। मकान का करीना देख के, दिल को वहशत होने लगी। थोडी देर बाद फैजअली ने कहा, 'अच्छा, तो मै बजार से कुछ खाने को ले आऊँ।' मैने कहा, 'बेहतर है, मगर ज़रा जल्दी आना।' फैजअली बाजार को गये, मै इसी मे अकेली बैठी हूँ।

अब सुनिये। फैजअली बाजार जो गये, तो वही के हो रहे। न आज आते है, न कल। एक घडी, दो घडी, पहर, दो पहर, पहर कहाँ तक कहूँ, दोपहर गुज़री, शाम होने आई। उन्नाव मे सरेशाम खाना खाया था। रात को घोडे पर चलने की थकान, नीद का खुमार, सुबह से मुँह पर चुल्लू पानी तक नही पडा। टुकडा तक नही खाया। भूख के मारे दम निकला जाता है। थोडी देर मे सूरज डूब गया, अँधेरा होने लगा। आखिर रात हो गई। या खुदा अब क्या करूँ? मुँह खोल दिया, उठ बैठी। इतना बडा ढँडार मकान, भाँय भाँय कर रहा है। हयात, खुदा की जात और मै अकेली। यह मालूम होता था, अब इस कोठरी से कोई निकला। वह सामने दलान मे कोई टहल रहा है।

कोठे पर धम धम की आवाज आई। जीने से कोई खट खट उतरा चला आता है। दोपहर रात हो गई। अब तक अँगनाई और दीवारों पर चाँदनी थी, अब चांद भी छिप गया, बिल्कुल अँधेरा घुप हो गया। आखिर, मैं दुशाले से मुँह लपेट के पड रही। फिर कुछ खटका हुआ। रात पहाड हो गई। काटे नही कटती है। आखिर ज्यो त्यो कर के सुबह हुई।

दूसरे दिन सुब्ह को अजीब ही आलम था। अब लखनऊ की कदर हुई। दिल मे कहती थी, या खुदा, किस मुसीबत मे जान पडी। लखनऊ का ऐश, चैन और अपना कमरा याद आता था। इधर एक आवाज दी, उधर आदमी हाजिर। हुक्का, पान, खाना, पानी जो कुछ हुआ, इधर मुँह किया उधर साम्ने मौजूद। खुलासा यह, कि आज भी सुबह से दोपहर हो गई और फैज़-अली न आये। इस हालत मे, अगर कोई नेकबख्त बीबी चार दीवारी की होती, तो जरूर ही घुट घुट के मर जाती। मेरा हियाव खुला हुआ तो न था, मगर फिर भी सैकडो मर्दो मे बैठ चुकी थी। कानपुर न सही, लखनऊ के तो अक्सर गली कूचो से वाकिफ थी। यहाँ की भी सराय देखी थी, बाज़ार देखा था। अब मेरी बला इस खाली मकान मे बैठी रहती। झप से कुण्डी खोल, गली मे निकल खडी हुई। देखती क्या हूँ, कि एक शख्स, सरकारी वर्दी पहने, घोडे पर सवार, दस पन्द्र गरक-अन्दाज़ साथ, उनके हलके मे मियाँ फैजअली, टटियाँ कसी हुई, सामने से चले आ रहे है। यह माजरा देखते ही, मै सन्न हो गई, वहीं ठिठक गई। एक पतली सी गली मिली। इस गली मे एक मस्जिद थी। मैंने दिल मे ख्याल किया, कि सब से बेहतर, खुदा का घर है। थोडी देर यही ठहरना चाहिये। दरवाज़ा खुला हुआ था। मै दरोना, अन्दर चली गई। यहाँ एक मौलवी साहब से सामना हुआ। काले से थे, सिर मुँडा हुआ, एक नीली तहमद बाँधे धूप मे टहल रहे थे। पहले तो शायद समझे, मै ताक भरने आई हूँ, बहुत खुश हुए। जब मै चुपके, सेहन के किनारे पाँव लटका के बैठ गई, तो करीब आ के पूछने लगे, 'क्यो बी साहब! आपका यहाँ क्या काम है?'

मैं 'मुसाफिर हूँ, खुदा का घर समझ के थोडी देर के लिये बैठ गई हूँ।

अगर आपको नागवार हो, तो अभी चली जाऊँ ।'

मौलवी साहब, अगर्चे बहुत ही बेतुके थे, मगर मेरी लगावट और दिलफरेब तकरीर ने जादू का असर किया । भला जवाब क्या मुँह से निकलता, हक्का बक्का इधर उधर देखने लगे । मैं समझ गई कि फरेब के जाल मे आ गये ।

मौलवी साहब (थोडी देर बाद सँभल के) 'अच्छा, तो आपका कहाँ से आना हुआ ?'

मैं 'जी कही से आना हुआ, मगर अभी तो यही ठहरने का इरादा है ।'

मौलवी (बहुत ही घबराके) 'मस्जिद मे ?'

मैं 'जी नही, बल्कि आपके हुजरे मे ।'

मौलवी साहब 'लाहौल बिला कुव्वत !'

मैं उई मौलवी साहब ! मुझे तो आपके सिवा, यहाँ और कोई नज़र नही आता ।'

मौलवी साहब जी हाँ, मै अकेला रहता हूँ । इसी से तो मैने कहा, मस्जिद मे आपका क्या काम है '

मैं 'यह क्या खासियत है कि जहाँ आप रहे, वहाँ दूसरा नही रह सकता ? मस्जिद मे हमारा कुछ काम नही, यह भी खूब कही ? आपका क्या काम है ?'

मौलवी साहब 'मै तो लडके पढाता हूँ ।'

मैं 'मै आपको सबक दूँगी ।'

मौलवी साहब 'लाहौल बिला कुव्वत ।'

मै 'लाहौल बिला कुव्वत ? यह आप हर दफा लाहौल क्यो पढते हैं ? यह क्या शैतान आपके पीछे फिरता है ?'

मौलवी साहब 'शैतान आदमी का दुश्मन है, उससे हर वक्त डरना चाहिये ।'

मै 'खुदा से डरना चाहिये, मुए शैतान से क्या डरना ? और यह क्या आपने कहा, आदमी हैं ?'

मौलवी साहब (जरा बिगड के) 'और कौन हूँ ?'

मै 'मुझे तो आप जिन मालूम होते हैं । अकेले इस मस्जिद में रहते है ।

आपका दिल भी नही घबराता है ?'

मौलवी साहब 'फिर क्या करे ? हमे तो अकेले की आदत हैं।'

मै 'इसी से तो आपके चेहरे पर वहशत बरसती है। वह आपने नही सुना, तनहा न बैठ कि दीवानगी है।'

मौलवी साहब 'अजी वह कुछ भी सही, जिस हाल मे हम हैं, खुश हैं। आप अपना मतलब कहा कहिये ?'

मैं 'मतलब तो किताब देखने से हल होगा, अभी तो जवानी मुबाहसा है।'

मौलवी साहब 'क्या खूब ?'

मैं 'क्यो न हो ?'

मैं मौलवी साहब को खूब झँझोडियाँ देती, मगर इस वक्त भूख के मारे मुँह से बात नही निकलती थी।'

रुसवा 'यह मौलवी साहब से इस कदर मज़ाक की क्या ज़रूरत थी ?'

उमराव जान 'ए है। इसका हाल न पूछो, बाज़ आदमियो की सूरत ही ऐसी होती हैं, कि खामख्वाह हँसने को जी चाहता है।'

रुसवा 'जी हाँ जैसे किसी की मुँडी हुई खोपडी देखकर, बाज़ आदमियो की हथेली खुजलाती हैं, चपत लगाने को जी चाहता है।'

उमराव जान 'बस यही समझ लीजिये।'

रुसवा 'अच्छा तो मौलवी साहब में ऐसी कौन सी बात थी, जिस से मज़ाक करने को जी चाहता था ?'

उमराव जान 'क्या कहूँ, कुछ बयान नही हो सकता। जवान आदमी थे, सूरत भी कुछ बुरी न थी, चेहरे पर हौनकपन था सिर पर लम्बे लम्बे बाल थे, मुँह पर दाढी थी, मगर कुछ ऐसी कि बेतुकेपन की हद से भी ज्यादा बढी हुई थी। मूछो का बिल्कुल सफाया था। तहमद बहुत ऊँची बँधी हुई थी। सिर पर छीट की बडी सी टोपी, जो सिर की पूरी चौहद्दी को ढाँके हुए थी। बात करने का अजब अन्दाज़ था। मुँह जल्दी मे खुलता था, फिर बंद हो जाता था। नीचे का होठ, कुछ अजब अन्दाज से ऊपर को चढ जाता था, और

इसके साथ ही नुक्केदार दाढी कुछ अजब अन्दाज मे हिल जाती थी। इसके बाद नाक से कुछ 'हुँह' सा निकलता था। मालूम होता था, जैसे कुछ खा रहे है, और बाते भी करते जाते है। एहतियातन मुँह जल्दी से बंद कर लेते हैं, कि ऐसा न हो कुछ निकल पडे।

रुसवा 'क्या वाकई कुछ खा रहे थे ?'

उमराव 'जी नही, जुगाली कर रहे थे।'

रुसवा 'अक्सर कठमुल्ला कुछ ऐसी ही सूरत बना लेते है, जिसे देख के बेवकूफो को डर लगता है और अक्लमन्दो को हँसी आती है। मुझे ऐसी सूरते देखने का बहुत शौक है।'

उमराव जान 'और सुनिये। आपकी गुफ्तगू मे एक मजा और भी था, वह यह, कि अक्सर मुँह फेर लिया करते थे।'

रुसवा 'तो यह ऐन तमीजदारी है। इसलिये कि बात करते वक्त, आपके मुँह से थूक उडता होगा।'

उमराव जान 'कुछ और भी अर्ज करूँ ?'

रुसवा 'बस अब मुआफ कीजिये।'

उमराव जान 'अल किस्सा मैंने जेब से एक रुपया निकाला।'

मौलवी (यह समझ के कि मैंने दिया है, जल्दा से हाथ तो बढा दिया और मुँह से) 'इसकी क्या जरूरत थी।'

मैं ( मुस्कुरा के ) 'इसकी बहुत जरूरत थी, इसलिए कि मुझे भूख लगी है, किसी से कुछ खाने को तो मँगा दीजिये।'

मौलवी (अब, झेपे तो यूँ बाते बनाने लगे) 'मै समझा। (मैने दिल मे कहा, समझे क्या खाक। समझते तो पत्थर के हो जाते) इसी से तो कहता हूँ, इसकी क्या जरूरत थी। क्या खाना, यहाँ मुमकिन नही ?'

मैं 'मुमकिन! जल्दी या लज्जतदार।'

मौलवी 'जल्दी तो मुमकिन नही, मेरा एक शागिर्द खाना लाता होगा। आप भी खा लीजियेगा।'

मैं 'जल्दी मुमकिन नही, लज्जतदार की आपको तौफीक नही, लिहाजा

बाजार से कुछ ला दो।'

मौलवी 'इक जरा सब्र कीजिये, खाना आता ही होगा।'

मैं 'अब सब्र करना बस की बात नही, और दूसरे मैंने सुना है, कि रमजान शरीफ साहब एक महीने तमाम दुनिया मे सैर करते है, और ग्यारह महीने इसी मस्जिद मे रहते है।'

मौलवी 'इस वक्त तो कुछ हाज़िर नही, मगर मेरा एक शागिर्द खाना ले के आता ही होगा।'

मैं 'और अगर मान लिया जाय कि खाना आया भी, तो वह आपके लिये भी काफी न होगा। मेरे साथ का क्या मतलब इसमे, और फिर इन्तजार तो मौत के मानिन्द है। तब तक तो बीमार मर जायगा।'

मौलवी 'अहा! आप तो बहुत काबिल मालूम होती है।'

मैं 'मगर मेरे ख्याल मे आप किसी काबिल नही।'

मौलवी 'वाकई ऐसा ही है मगर ।'

मैं (बात काटकर) 'मगर इसलिये कि यहाँ तो आँतें कुल हू अल्ला पढ रही है। और आप तकरीरें करते है।'

मौलवी 'अच्छा तो मैं अभी लाया।'

मैं 'लिल्लाह, ज़रा जल्दी कीजिये।'

खुदा खुदा करके मौलवी साहब गये और कोई घटा डेढ घटा बाद, चार ख़मीरी रोटियाँ और एक मिट्टी के प्याले मे थोडा सा नीला शोरबा, लाके मेरे सामने रख दिया। देख के जान जल गई। मौलवी साहब की सूरत देखने लगी। मौलवी साहब कुछ और ही समझे।'

मौलवी (फौरन साढे चौदह गडे पैसे, कोई धेले की कौडियाँ, चादर के कोने से खोल के सामने रख दिये) 'सुनिये साहब, चार पैसे की रोटियाँ है, पैसा का सालन है, धेला भाँज मैं गया। आपकी जमा आपके सामने है। पहले गिन लीजिये, तो खा लीजिये।'

मैंने फिर एक दफा मौलवी साहब की सूरत देखी, मगर भूख बुरी बला है। जल्दी-जल्दी निवाले उठाने शुरू किये। जब दो चार निवाले खा चुकी, तो

मौलवी साहब की तरफ मुखातिब हुई ।

मैं 'मैंने कहा, मौलवी साहब ! क्या इस उजड़े शहर में, यही खाने को मिलता है ?'

मौलवी 'तो क्या यहां लखनऊ की तरह महमूद की दुकान है, जहां पुलाव-जर्दा आठ पहर तैयार मिलता है ?'

मैं 'हलवाई की दूकान तो होगी ?'

मौलवी 'हलवाई की दूकान ? वह तो मस्जिद नीचे है ।'

मैं 'तो फिर चार कोस जाना क्या जरूर था ? दोपहर के बाद आये और ले के क्या आये ? मुए कुफ्रों का खाना ।'

मौलवी 'ऐसा तो न कहिये, आदमी खाते हैं ।'

मैं 'आप ऐसे आदमी खाते होंगे, बासी खमीरी रोटियां और नीला शोरबा ।'

मौलवी . 'नीला तो नहीं है । अच्छा तो दही ला दूं ?'

मैं 'जी नहीं, रहने दीजिये, मुआफ कीजिये ।'

मौलवी 'पैसों का ख्याल न कीजिये, मैं अपने पास से लाये देता हूं ।'

मैं कुछ जवाब भी न दे पाई थी, कि मौलवी साहब मस्जिद से बाहर चले गये और एक आबखोरे में, खुदा जाने कब का सड़ा, खट्टा दही उठा लाये और इस तरह सामने लाके रख दिया, गोया कि आपने हातिम की कब्र पर लात मार दी हो ।

मैं हाथ धोने उठी थी, मौलवी साहब समझे, मस्जिद से दफा होती है ।

मौलवी 'और यह पैसे और कौडियाँ तो उठा लीजिये ।'

मैं 'मेरी तरफ से मस्जिद में चिरागी चढ़ा दीजिये ।'

मुँह हाथ धो के, अपनी जगह पर आ बैठी । मौलवी साहब से बातें करने लगी । कानपुर में, मौलवी साहब की जात से मुझे बहुत आराम मिला । इन्हीं की मार्फत, एक कमरा किराये पर लिया । निवाड़ी पलंग, दरी, चाँदनी, छत पर्दे, तांबे के बर्तन और सब जरूरत का सामान खरीद लिया । एक मामा खाना पकाने को और एक ऊपर के काम को । दो और खिदमतगार नौकर रख

लिये, ठाठ से रहने लगी। अब साज़िन्दो की तलाश हुई। यो तो बहुत से आये, मगर किसी का बाज पसन्द न आया। आखिर लखनऊ का एक तबलिया मिल गया। यह खलीफा जी के खानदान का शागिर्द था। इससे खूब परगत मिली। इसी की मार्फत दो सारंगिये, कानपुर के ज़रा समझदार थे, बुलवाये। ताएफा दुरुस्त हो गया। शब को, पहर डेढ़ पहर रात गये तक, कमरा पर गाने बजाने का चर्चा होने लगा। शहर मे यह खबर मशहूर हो गई, कि लखनऊ से कोई रंडी आई है। अक्सर मर्द आने लगे। शायरी भी खूब चमकी। कोई ही दिन ऐसा कमबख्त होगा, जब किसी जलसा मे जाना न होता हो। मुजरे कसरत से आते थे। थोडे ही दिनो मे बहुत सा रुपया कमा लिया। अगर्चे कानपुर के लोगो का राह-रवैया, बोल-चाल पसन्द न थी, बात-बात पर लखनऊ याद आता था। मगर खुद-मुख्तारी की जिन्दगी मे कुछ ऐसा मजा है, कि वापस जाने को जी नही चाहता था। मै जानती थी, कि अगर लखनऊ जाऊँगी, तो खानम की नौकरी बनकर रहना पडेगा। क्योकि इस पेशा मे रहकर, खानम से अलहदा रहना किसी तरह मुमकिन न था। एक तो इस सबब से, कि तमाम रंडियाँ खानम का दबाव मानती थी। अगर मै अलग हो के रहती, तो कोई मुझ से न न मिलता। दूसरे उम्दा साज़िन्दो का वहां पहुँचना दुशवार था। नाच मुजरे का ढच्चर क्योकर चल सकता था। जिन सरकारो मे मेरी रसाई होती थी, वह भी खानम की वजह से थी। अगर्चे मेरा शुमार अच्छी गाने वालियो मे था, मगर लखनऊ मे इस काम के करने वाले बहुत से है। अच्छे बुरे का इम्तयाज खास लोगो को होता है। आम लोगो मे नाम बिकता है। बडे आदमियो की निगाह, अक्सर ऊँचे ही कमरो पर जाती है। इस हालत मे मुझे कौन पूछता ? कानपुर मे मेरे हौसले से ज्यादा, मेरी कदरदानी होती थी। किसी अमीर रईस के हां कोई शादी-ब्याह न होता था, जिसमे मेरा बुलाना बाइसे-फख्र न समझा जाता हो। बाहर जाकर इस बात का अन्दाज हो सकता है, कि लखनऊ क्या चीज है ?

यहां एक साहब हज़रत शाकिर लखनवी बहुत मशहूर है। माने हुए उस्ताद समझे जाते है। सैकडो आपके शागिर्द है। लखनऊ मे, कोई इनका नाम भी न

जानता था। एक दिन का किस्सा सुनिये। एक साहब मेरे कमरे पर तशरीफ लाये। बातचीत के दौरान मे शेरो-शायरी का कुछ चर्चा निकला। छूटते ही उन्होने पूछा 'आप हजरत शारिक लखनवी को जानती है ?' मैंने कहा, 'नही, कौन शारिक ?' यह साहब उनके शागिर्दों मे थे, फौरन बिगड गये।'

वह साहब 'मैं तो सुनता था, आप लखनऊ की रहने वाली हैं ?'

मैं : 'जी हां, गरीबखाना तो लखनऊ ही मे है।'

वह साहब 'भला कहीं हो सकता है, कि लखनऊ मे हों, और हज़रत उस्ताद को न जानें ?'

मैं 'लखनऊ के मशहूर शायरो मे कौन ऐसा है, जिसको मैं, न जानती हूँ। उस्तादो का तो ज़िक्र ही क्या, उनके मशहूर शागिर्दों मे से भी कोई ऐसा न होगा जिसका कलाम, मैंने न सुना हो। उनके नाम नामी से तो मतला फरमाएँ, तखल्लुस तो मैंने कभी सुना नही।'

वह साहब (चीं बज़बीं होकर) 'नाम लेने से क्या फायदा। तखल्लुस, पूरब से पच्छिम और उत्तर से दक्खिन तक लोगो की ज़बान पर है। हाँ, हाँ, आप नही जानती, न जानें।'

मैं : 'हुजूर मुआफ कीजियेगा। मेरे नज़दीक तो शायराना मुबालगा है। मगर आपके उस्ताद हैं, आपको ऐसा ही कहना चाहिये। अच्छा, तो नाम नामी से तो मतला फरमाईये। मुमकिन है कि मैंने तखल्लुस न सुना हो, नाम से वाकिफ हूँ ?'

वह साहब 'मीर हाशिम अली साहब 'शारिक'।'

मैं 'इस नाम से तो बेशक कान आशना है, (इतना कह के मैं सोचने लगी या इलाही, यह कौन मीर हाशिम अली साहब हैं। आखिर एक साहब पर शक हुआ) आप के उस्ताद मरसिया खानी भी तो करते है ?'

वह साहब 'जी हां! मरसियाखानी में भी इनकी कोई मिसल नही।'

मैं 'बजा इरशाद हुआ। यानी मीर साहब और मिर्ज़ा साहब से भी बढे हुए है ?'

वह साहब 'इन्ही साहबो के हम असर हैं।'

मैं 'भला किस का मरसिया पढ़ते हैं ?'

वह साहब 'किसी का मरसिया क्यों पढ़ने लगे ? खुद तसनीफ फरमाते हैं। अभी सत्ताईसवीं रजब को नया मरसिया पढ़ा था। आम शोहरा था।'

मैं 'तो आपको याद होगा ?'

वह साहब 'मतला तो याद नहीं, तलवार की तारीफ में एक बन्द पढ़ा। वह मुझे क्या, तमाम शहर की जबान पर है। कलम तोड़ दिया है।'

मैं 'जरा इरशाद कीजियेगा ?'

वह साहब 'निकली गिलाफे नूर से तपसीरे जोहरी '

मैं 'सुभान अल्लाह। इस बन्द के तो दूर-दूर तक शोहरे हैं। पाँच मिसरे मुझ से सुन लीजिये, क्या कलाम है ?'

वह साहब (बहुत ही खुश होके) 'जी हाँ ! आपने यह मरसिया लखनऊ में सुना होगा। वही तो मैं कहता था, कि लखनऊ की रहने वाली और फिर शेरो-सखुन का शौक। हजरत शारिक को न जानती हों, ताज्जुब है ? अच्छा अब मैं समझा, यह मजाक था।'

मेरे जी में तो आया, कह दूँ, कि आपके उस्ताद मर के भी जियेंगे तो ऐसा बन्द नहीं कह सकते। मिर्जा दबीर साहब मरहूम का कलाम है, मगर फिर कुछ समझ के चुप रही।

रुसवा 'वाकई आपने बड़ी अक्लमन्दी की। वरना बेचारे की रोजी में खलल आता। मीर हातम अली शारिक पर क्या मौकूफ है, अक्सर साहबान का यही ढंग है। दूसरों का कलाम बाहर जाकर अपने नाम से पढ़ते हैं। चन्द ही रोज का जिक्र है, एक साहब, मेरे एक दोस्त की गजलों के मसविदे चुरा कर ले गये। हैदराबाद दक्कन में सुनाते फिरे। बड़े बड़े लोगों से दाद ली। मगर समझने वाले समझ ही गये। लखनऊ में खतूत आये। गजल लिखने वाले से दाद हुई। वह हँस कर चुप हो रहे। अक्सर साहबों ने लखनऊ को ऐसा बदनाम किया है कि अब लफ्ज लखनवी अपने नाम के साथ लिखते हुए, शर्म आती है। ऐसे ऐसे हजरात लखनवी लिखते हैं, जिनकी सात पुश्तें देहात में गुजर गईं। खुद लखनऊ में चंद रोज, तालिब इल्मी या और किसी सिलसिले में आ कर

रहे, चलिये अच्छे खासे लखनवी बन गये । अगर्चे कुछ ऐसी फ़ख़्र की बात नही, मगर झूठ से क्या फायदा ?'

उमराव जान 'जी हाँ, अक्सर साहब इसी तरह लखनऊ फरोगी करके अपना भला करते हैं। कानपुर मे मेरा भी ठीक यही हाल था। उस ज़माना मे रेल तो न थी, और न लखनऊ मे कोई बाहर जाना था । बल्कि शहर के काबिल आदमी रोज़ी की तलाश मे यहीं आते थे । अपने कमाल की, हस्ब हैसियत दाद पाते थे। देहली उजड के लखनऊ आबाद हुआ था।'

रुसवा · 'फी ज़माना यही हाल दक्कन का है। लखनऊ उजड के दक्कन आबाद हुआ है। मैं तो गया नही, मगर मुहल्ले के मुहल्ले लखनऊ वालो से आबाद हैं।'

उमराव जान . 'जो लोग लखनवी होने का दावा करते हैं, उनसे कहिये पहले अपनी ज़बान की मोच निकालें।'

रुसवा : क्या खूब बात कही है । वाकई, रोज़मर्रा तो किसी कदर आ भी जाता है, मगर लहज़ा नहीं आता।'

# पन्द्रह

इत्तिफाकाते ज़माना से यह कुछ दूर नहीं,
यूँ भी होता है कि बिछड़े हुए मिल जाते हैं।

बिछड़े हुए मिल जाते हैं, और फिर कब के बिछड़े हुए। वह, जिनके मिलने का सान-गुमान भी न हो। एक दिन का वाकया सुनिये। कानपुर मे रहते हुए कोई छ महीने गुज़र गये हैं। अब शोहरत की यह हद पहुँची है, कि बाज़ारो और गलियो मे, मेरी गाई हुई गजलें, लोग गाते फिरते हैं। शाम को मेरे कमरे मे बहुत अच्छा मजमा रहता है। गर्मियो का दिन है, कोई दो बजे का वक्त होगा, मैं अपने पलँग पर अकेली लेटी हूँ। मामा, बावरचीखाने मे खर्राटे ले रही है। एक खिदमदगार कमरे के बाहर बैठा, पंखे की डोरी खींच रहा है। खस की टट्टियाँ खुश्क हो गई हैं। मैं आदमी को आवाज़ दिया ही चाहती थी, कि पानी छिड़क दे, कि इतने मे कमरे के नीचे किसी ने आकर पूछा, 'लखनऊ से जो रंडी आई है उसका कमरा यही है?' दुर्गा बनिये ने, जिसकी दुकान नीचे थी, जवाब दिया, हाँ यही है।' फिर दरयाफ्त किया, 'दरवाजा कहाँ है?' उसने बता दिया। थोड़ी देर बाद, एक बड़ी बी, कोई सत्तर बरस का सिन गोरी सी, मुँह पर झुर्रियाँ पड़ी हुई, बाल जैसे रुई का गाला, कमर झुकी हुई, सफेद मलमल का दोपट्टा, तन्ज़ेब का कुर्ता, नैनसुख का पाजामा बड़े बड़े पायचो का पहने, हाथो मे चाँदी के मोटे मोटे कड़े, उँगलियो मे अँगूठियाँ, जरीब हाथ मे, हाँपती काँपती हुई आई और सामने फर्श पर बैठ गई। एक काला सा

लड़का, कोई दस बारह बरस का, उनके साथ था। वह खड़ा रहा ।

बड़ी बी 'लखनऊ से तुम आई हो ?'

मैं 'जी हां।'

इतना कह के मैं पलँग के नीचे उतर आई । पानदान आगे खिसकाया। आदमी को हुक्के के लिये आवाज दी।

बड़ी बी 'हमारी बेगम ने तुम्हें याद किया है। लड़के की सालगिरह है। जनाना जलसा होगा। तुम्हारा मुजरा क्या है ?

मैं 'बेगम साहबा मुझ को क्या जानें ?'

बड़ी बी 'ए तमाम शहर मे तुम्हारे गाने की धूम है। दूसरे, तुम्हारे बुलाने का यह भी एक सबब है, कि बेगम साहबा ख़ुद भी लखनऊ की रहने वाली हैं।'

मैं · 'और आप भी तो लखनऊ की है ?'

बड़ी बी 'तुमने क्योंकर जाना ?'

मैं 'कही बातचीत का करीना छिपा रहता है।'

बड़ी बी 'हाँ ! मैं भी वही की रहने वाली हूँ। अच्छा, अपना मुजरा तो बताओ, अभी बहुत काम पड़ा है। मुझे देर होती है।'

मैं 'मुजरा तो मेरा खुला हुआ हैं । सब जानते है। पचास रुपया लेती हूँ। मगर बेगम साहबा लखनऊ की रहने वाली हैं, और उन्होंने कदर कर के बुलाया है, तो उन से कुछ न लूँगी। जलसा कब है ?'

बड़ी बी 'आज शाम को। अच्छा तो यह रुपया खिचड़ी का तो ले लो, बाकी वहाँ आ के समझ लेना।'

मैं (रुपया ले लिया) 'इसकी कोई जरूरत न थी, मगर इस ख्याल से कि बेगम साहबा बुरा न मानें, रुपया लिये लेती हूँ। अच्छा, अब यह कहिये कि मकान कहाँ है ?'

बड़ी बी 'मकान तो ज़रा दूर है। नवाब गंज मे है । यह लड़का शाम को आयेगा, इसी के साथ चली आना । मगर इतना ख्याल रहे, कि कोई मर्द ज़ात, तुम्हारे मिलने वालो मे से, तुम्हारे साथ न हो।'

मैं · 'और साजिन्दे ?'

बडी बी 'साजिन्दे, खिदमतगार, इनकी मनाही नही है। कोई और न हो।'

मैं 'नही, यहाँ मेरा कौन सा मुलाकाती है, जिसे साथ लाऊँगी। खातिर जमा रखिये।'

इतने मे खिदमतगार ने हुक्का तैयार किया। मैंने इशारा किया, बडी बी के सामने लगा दो। बडी बी, मजे ले ले के हुक्का पीने लगी। मैं एक पान पर कत्था चून लगा के, डलियो का चूरा डिबिया मे पडा हुआ था, एक चुटकी उसकी और इलाईची के दाने पानदान के ढकनो पर कुचल के, गिलौरी बना के, बडी बी को देने लगी।

बडी बी 'हाय बेटा! दाँत कहाँ से लाऊँ, जो पान खाऊँ ?'

मैं 'आप खाईये तो। मैंने आप ही के लायक पान बनाया है। बडी बी बैठ गई, पान ले के खाया। बहुत ही खुश हुईं। 'हाय, हमारे शहर की तमीजदारी।' इतना कह के, दुआऐ देती हुई, रुखसत हुईं। चलते चलते कह गई, 'ज़रा दिन से आ जाना, घडी भर दिन रहे गिरह लगाई जायेगी।'

मैं 'अगर्चे मुजरे का दस्तूर नही। मगर खैर, बेगम साहबा ने याद किया है, तो मैं सवेरे से हाज़िर होके मुबारिकबाद गाऊंगी।'

वाकई, वतन की कदर बाहर जा के होती है। कानपुर मे सैकडो जगह मुजरे हुए, मगर कही जाने की ऐसी इच्छा अब तक न हुई थी। जी चाहता था, जल्दी से शाम हो जाये और मैं रवाना हूँ। गर्मियो का दिन, पहाड होता है। खुदा खुदा करके इतना दिन कटा। पांच बजते, लडका आ मौजूद हुआ। मैं पहले ही से बनी ठनी बैठी थी। साजिन्दो को बुलवा रखा था। लडके ने, उनके मकान का पता बता दिया। मैं सवार हो के रवाना हो गई।

बेगम का मकान शहर से कोई घण्टा भर का रास्ता था। छ बजे, मैं वहां पहुँची। नहर के किनारे एक बाग था, जिसके चारो तरफ मीड पर नागफनी और दूसरे काँटेदार दरख्त इस तरह बराबर बिठाये गये थे, जिसमे

एक दीवार सी बन गई थी। बाग की कतार बिल्कुल अंग्रेज़ी थी। ताड, खजूर और तरह-तरह के खूबसूरत दरख्त करीने से लगाये गये थे। रविशो पर सुर्खी कुटी हुई थी। चारो तरफ सब्ज़ा था। जा बजा ककरो की पहाडियां सी बनी हुई थी। इन पर अनवा-ओ-अकसाम के पहाडी दरख्त, पत्थरो के अन्दर से उगे हुए मालूम होते थे। पहाडियो के गिर्दा गिर्द, दूब जमाई गई थी। बाग मे चारो तरफ पक्के बरहे बने हुए थे। इनमे साफ मोती सा पानी बह रहा था। माली, नलो और फव्वारो के ज़रिये से पानी दे रहे थे। पत्तियो से पानी टपक रहा था। दिन भर की धूप खाये हुए फूलो मे, जो अब पानी पहुँचा था, कैसे तरोताज़ा और शादाब थे।

साल गिरह की रस्म कोठी मे अदा हुई थी। औरतो के गाने की आवाज़ आई। बाहर मैंने मुबारिकबाद गाई। फिर आप ही आप, शाम कल्याण की एक चीज़ शुरू कर दी। कोई सुनने वाला न था, आप ही आप गाया की। फिर चुप हो रही। बेगम साहबा ने एक अशरफी और पाँच रुपया इनाम के भेजे। थोडी देर मे शाम हो गई, चाँद निकल आया। चाँदनी फैल गई। तालाब के पानी मे, चाँद की परछाई लहरो मे हिलकर अजब कैफियत दिखा रही थी।

बाग के किनारे पर, एक बहुत आलीशान कोठी थी। बीच बाग मे, एक पुख्ता तालाब बना हुआ था। इसके गिर्द, विलायती फूलो के नाँदे, निहायत खूबसूरती से सजे हुए थे। इसी तालाब से मिला हुआ, एक ऊँचा चबूतरा था। इसके दरम्यान, एक मुख्तसर सा हवादार चोबी बँगला था। इसके स्तूनो पर रग आमेज़ी की हुई थी। इस तालाब मे नहर से पानी गिरता था। पानी के गिरने की आवाज़ से दिल मे ठडक पहुँचती थी। वाकई, अजीब आलम था। शाम का सुहाना वक्त, सुथरी हवा, रग-रग के फूलो मे महक। ऐसी फिज़ा, मैंने कभी न देखी थी। चबूतरे पर सफेद चाँदनी का फर्श था। मसनद, तकिया लगा हुआ था। इसी के सामने, हम लोग बिठाये गये। कोठी से लेकर इस चबूतरे तक, गुलाब की बेलो से एक छत्ता सा बना हुआ था। मालूम हुआ, कि इसी राह से बेगम साहबा तशरीफ लाती है। सामने चिलमनें

पड़ी हुई थी। चबूतरे पर सब्ज़ मृदंगे रौशन हो गईं। मुझे गाने का हुक्म हुआ। मैंने केदारे की एक चीज़ शुरू कर दी। बड़ी देर तक गाया की। इतने में, एक महरी, हाथों में दो सब्ज कँवल लिये हुए बाहर निकली। मसनद के सामने रख दिये। साजिन्दों से कहा, 'तुम लोग वहाँ सामने शागिर्द पेशा में चले जाओ। खाना भेज दिया जायेगा। अब यहाँ जनाना होगा।' जब वह लोग उठ गये, बेगम साहबा बरामद हुईं। मैं ताज़ीम के लिये उठ खड़ी हुई। उन्होंने मुझको करीब बुलाया, खुद मसनद पर बैठ गईं। मुझे सामने बैठने का इशारा किया। मैं तस्लीम करके बैठ गई। गाने के लिये हुक्म की मुन्तज़र थी, और बेगम की सूरत गौर से देख रही थी।

हैरानि-ए-निगाह तमाशा करे कोई,
सूरत वह रूबरू है कि देखा करे कोई।

पहले तो वह बाग और वहाँ की फिज़ा देख के, मुझे परिस्तान का शुबहा हुआ था। मगर अब यकीन हो गया कि परी मेरे सामने गाव तकिया से लगी बैठी है। माँग निकली हुई है, चोटी कमर तक पड़ी हुई। सुर्ख-सफेद माथा, खिंची हुई भवें, बड़ी बड़ी आँखें जैसे गुलाब की पत्तियाँ, लमछोईं नाक, छोटा सा दहाना पतले-पतले नाज़ुक होंठ। नक्शे भर में, कोई चीज़ ऐसी न थी, जिससे बेहतर मेरे ख्याल में कोई चीज़ आ सकती हो। इस पर जिस्म का उभार किस कदर खुशनुमा था। सैकड़ों औरतें मेरी नज़र से गुज़र गईं, मगर मैंने इस बला की सूरत न देखी थी। खुरशीद से बहुत कुछ मिलती थी। मगर कहाँ खुरशीद, कहाँ वह। खुरशीद की सूरत में फिर दुमनीपन था। इसमें यह अमीराना रौब, यह तमकनत, यह भारी भरकमपन। दूसरे खुरशीद, इनके सामने किसी कदर भद्दी मालूम होती थी। इनका कामिनी सा नाज़ुक नाज़ुक छरहरा बदन, उसने कहाँ पाया। दूसरे उनकी सूरत पर आठों पहर उदासी बरसती थी। जब देखो बिसोरन बनी थी। बेगम साहबा, बहुत ही खुश मिज़ाज मालूम होती हैं। बात करती हैं, गोया मुँह से फूल झड़ते हैं। हर बात पर खुद-ब-खुद हँस देती हैं मगर किसी को मजाले-कलाम नहीं। सादगी, सादगी में तकल्लुफ और तमकनत के साथ शोखी, इन्हीं में देखी।

दौलत मदो की खुशामद सब करते है, मगर मैं, औरत जात होके कहती हूँ, कि रईसो की खुशामद भी अगर वे गरज की जाये, तो कोई ऐब नही। लिबास और जेवर भी इसी सूरत के लायक था। महीन, बसनी दोपट्टा कधो से ढलका हुआ, केचुनी का गलूका फँसा-फँसा, सुर्ख गरट का पाजामा, कानो मे सिर्फ याकूत के बुन्दे, नाक मे हीरे की कील, गले मे सोने का सादा तौक, हाथ मे सोने की सुमरने, बाजुओ पर नौ रतन, पाँव मे सोने के पाजेब। चेहरे की खूबसूरती, लिबास की सादगी और जेवर की मुनासबत, यह सब चीजे मेरी आँखो के सामने थी और मैं हैरान बनी बैठी थी। बगौर सूरत देख रही थी, और मेरी सूरत तो जैसी कुछ है, वह इस वक्त आपके सामने है। मगर यकीन ही कीजियेगा, उनकी तवज्जेह भी किसी और तरफ न थी, मुझी को देख रही थी। दोनो तरफ से निगाहे लडी हुई थी। मेरे दिल मे बार-बार एक ख्याल आता था, मगर इसके इज़हार का मौका न था, कहूँ तो क्योकर कहूँ ? एक महरी पीछे खडी पखा झल रही थी, दो सामने खडी थी। एक के हाथ मे चाँदी की लुटिया, दूसरी के पास खासदान। बडी देर तक न बेगम साहबा ने मुझसे कुछ बातचीत की, और न मैं कुछ बोल सकी। आखिर उन्होने सिलसिला कलाम इस तरह शुरू किया।

बेगम 'तुम्हारा क्या नाम है ?'

मैं (हाथ बाँध के) 'उमराव जान।'

बेगम 'खास लखनऊ मे मकान है ?'

यह सवाल, कुछ इस तरह से किया गया था, कि मुझे जवाब देना मुश्किल हो गया। खसूसन इस मौका पर। इसलिये, कि अगर कहती हूँ, कि लखनऊ मे मेरा मकान है, तो एक मतलब जो मेरे दिल मे था, फौत हो जाता। फैज़ाबाद बताती हूँ, तो राज़ फाश होने का ख्याल है। आखिर बहुत सोच समझ के मैंने कहा, 'जी हाँ, परवरिश तो लखनऊ मे पाई है।'

जवाब देने को तो दे दिया। मगर इसके साथ ही ख्याल हुआ, कि अब जो सवाल किया जायेगा, तो फिर वही दिक्कत पेश आयेगी। मेरा ख्याल गलत न था। इसलिये, कि फौरन बेगम साहबा ने पूछा,

बेगम 'तो क्या पैदाइश लखनऊ की नही ?'

अब हैरान हूँ, कि क्या जवाब दूँ। थोड़ी देर सकूत किया, जैसे मैंने कुछ सुना ही न था। आखिर इस बात को टाल के, पूछ बैठी।

मैं 'हुजूर का दौलतखाना लखनऊ मे है ?'

बेगम 'कभी लखनऊ मे था। अब तो कानपुर वतन हो गया।'

मैं 'मेरा भी यही इरादा है।'

बेगम 'क्यो ?'

इस सवाल का जवाब देना भी दुशवार था, कौन किस्सा बयान करता।

मैं 'अब क्या अर्ज करूँ। बेकार कानो को बुरा लगेगा, न कहना ही अच्छा है। कुछ ऐसे ही इत्तिफाकात पेश आये, कि लखनऊ जाने को जी नही चाहता।'

बेगम 'चलो अच्छा है, तो हमारे पास भी कभी-कभी चली आया करो।'

मैं 'आना कैसा। मेरा तो अभी से जाने को जी नही चाहता। अव्वल तो आपकी कदरदानी, दूसरे यह बाग, यह फिज़ा। मुमकिन है कि कोई एक बार देखे और दोबारा देखने की चाह न हो। ख़सूसन, मुझ ऐसी मिज़ाज की औरत के लिये तो यहाँ की आबोहवा अक्सीर का असर रखती है।'

बेगम 'ए है, तुम्हे यह जगला बहुत पसन्द आया, न आदमी न आदम जात, हैयात खुदा की जान। शहर से कोसो दूर। चार पैसो का सौदा मँगाओ, तो आदमी सुबह का गया शाम को आता है। छायें पोयें शैतान के कान बहरे। कोई बीमार हो, तो जब तक हकीम साहब शहर मे आये, यहाँ आदमी का काम तमाम हो जाये।'

मैं 'हुज़ूर अपनी-अपनी तबीयत। मुझे तो पसन्द है। मैं तो जानती हूँ कि अगर यहा रहूँ, तो मुझे किसी चीज़ की ज़रूरत ही न हो। दूसरे ऐसे मुकाम पर बीमार होना क्या ज़रूर है ?'

बेगम 'जब मे पहले-पहल आई थी, तो मेरा भी यही ख्याल था। कुछ दिनो यहा रह के मालूम हुआ, कि शहर के रहने वाले ऐसे मुकाम पर नही रह

सकते । शहर मे हजार तरह का आराम है । और सब बातो को जाने दो, जब से नवाब कलकत्ता गये है, रातो को डर के मारे नीद नही आती । यूँ तो खुदा के दिये सिपाही, पासी, खिदमतगार इस वक्त भी दस बारह नौकर है, औरतो की गिनती नही, मगर फिर भी डर लगता है । मैं दो चार दिन और राह देखती हूँ, अगर नवाब जल्दी न आये तो मैं शहर मे कोई मकान ले के जा रहूँगी ।'

मैं 'कुसूर मुआफ, आपका मिजाज वहमी है । ऐसे-ऐसे विस्वास दिल मे न लाया कीजिये । शहर मे जाईयेगा, तो कदरे-आफियत खुलेगी । वह गर्मी है, कि आदमी बिकसे जाते है । दूसरे बीमारियाँ, कि खुदा पनाह मे रखे ।'

यह बाते हो ही रही थी, कि इतने मे दाई बच्चे को ले के आई । तीन बरस का लडका था, माशा अल्ला गोरा गोरा, खूबसूरत । ऐसी प्यारी प्यारी बाते करता था, जैसे मैना । बेगम ने दाई से ले के, गोद मे बिठा लिया । थोडी देर, खिला कुदा के फिर दाई को देने लगी, कि मैंने हाथ बढा के ले लिया । बडी देर तक लिये रही और प्यार किया की । फिर दाई को दे दिया ।

मैं 'यूँ तो शायद न आती, मगर मियाँ को देखने तो जरूर ही आऊँगी ।'

बेगम (मुस्कुरा के) 'अच्छा किसी तरह हो, आना जरूर ।'

मैं 'जरूर-जरूर हाज़िर हूँगी । यह आप बार-बार क्यो फरमाती हैं । मैं तो इस कदर हाज़िर हूँगी, कि हुजूर को दूभर हो जाऊँगी ।'

इसके बाद इधर उधर की बातें होने लगी । बेगम ने मेरे गाने की बहुत तारीफ की । इसी अस्ना मे खासा वाली ने आ के कहा, कि खासा तैयार है । बेगम ने कहा 'चलो खाना तो खा लो ।'

मैं 'बहुत खूब ।'

बेगम मसनद से उठ खडी हुई । मैं भी साथ ही उठी । मेरा हाथ पकड लिया । महरियो को इशारा किया, तुम यही ठहरो, हम खाना खा के यही बैठेगे ।

मैं 'वाकई, इस वक्त का समाँ तो ऐसा है, कि जाने को जी नही चाहता ।

मगर हुक्मे हाकिम।'

बेगम 'तो क्या खाना यही मँगवा लिया जाये ?'

मैं. 'जी नही। अच्छा, खाना खा के चले आयेंगे।'

बेगम (एक महरी से) 'इनके साथ के आदमियो को खाना दिला दिया गया ?'

महरी (हाथ बाँध के) 'हुजूर दिला दिया गया।'

बेगम 'अच्छा, उन्हे रुखसत करो। हमने दूसरा मुजरा मुआफ़ किया। उमराव जान, खाना खा के जावेगी।'

इसके बाद बेगम और मैं, दोनो कोठी की तरफ चले। एक महरी आगे-आगे फानूस लिये जाती थी, चुपके से मेरे कान मे कहा, 'मुझको तुमसे बहुत सी बातें करना हैं, मगर आज इसका मौका नही। कल तो मुझे फुर्सत न होगी। परसो तुम सुबह आना और खाना यही खाना।'

मैं 'मुझे भी कुछ अर्ज़ करना है।'

बेगम 'तो अच्छा, आज कुछ न कहो। चलो खाना खा लें, इसके बाद तुम्हारा गाना सुनेंगे।'

मैं 'फिर साज़िन्दों को तो हुज़ूर ने रुखसत कर दिया।'

बेगम 'हमको मर्दों के साथ गाना अच्छा नही मालूम होता। मेरी एक खवास, खूब तबला बजाती है, उस पर गाना।'

मैं 'बहुत खूब।'

अब हम कोठी के पास पहुँच गये। बहुत बडी कोठी थी और इस तरह सजी हुई थी, कि शाही कोठियो के देखने के बाद, अगर कोई कोठी देखी तो यही देखी। पहले बरामदा मिला। इसके बाद कई कमरो मे होके गुज़रे। हर एक, नये तर्ज़ से सजा हुआ था। हर कमरा, फर्श फर्नीचर और शीशा आलात एक नये रंग और नये तर्ज़ का था। आखिर हम उस कमरे मे पहुँचे, जहाँ दस्तरख्वान चुना हुआ था। दस्तरख्वान पर दो औरतें और भी मुन्तज़र थी। इनमे से एक चिट्टी नवीन थी। सूरतें भी अच्छी थी।

दस्तरख्वान पर कई किस्म के खाने, पुलाव, बिरयानी, मुतंजन, सफेदा,

वाकर खानिया, कई तरह के सालन, कबाब, अचार, मुरब्बे, मिठाइयाँ, दही, बालाई, गरज़ेकि हर किस्म की नेमत मौजूद थी। लखनऊ से निकलने के बाद आज खाने का मज़ा आया। बेगम, हर तरह की चीजें मेरे सामने रखती जाती थीं। मैं अगर्चे किसी कदर तकल्लुफ से खाना खाती थी, मगर इनके इसरार ने ज़रूरत से ज़्यादा खिला दिया।

बेसन दानी और तसला आया। हाथ मुँह धो के सबने पान खाये। फिर उसी चबूतरे पर जलसा जमा। इस जलसा में सिर्फ बेगम साहबा ही न थीं, बिट्टी नसीम, मुसाहबीन, मुगलानियाँ, पेश खिदमतें, महरियाँ, मामाएँ सब मिला के कोई दस बारह औरतें थीं।

बेगम साहबा ने हुक्म दिया, कि तबला की जोडी और सितार उठा लाओ। एक मुसाहिब जो तबला बजाने में मश्शाक थी, तबला बजाने लगी। खुद बेगम साहबा सितार छेडने लगीं। मुझे गाने का हुक्म दिया।

खाते-खाते दस ग्यारह बज चुके थे। जब हम गाने को बैठे हैं, ठीक बारह बजे का वक्त था। इस वक्त वह बाग, जिसमें बहुत सा रुपया खर्च करके जंगल और पहाड की घाटियों के नमूने बनाये गये थे, अजब वहशतनाक समाँ दिखा रहा था। एक तरफ, चाँद इस आलीशान कोठी के एक गोशे से थोडी दूर पर, गुन्जान दरख्तों की शाखों से नज़र आता था। मगर अब डूबने ही को था। तारीकी रौशनी पर छाई जाती थी, जिससे हर चीज़ भयानक मालूम होने लगी। दरख्त जितने ऊँचे थे, उससे कहीं बडे नज़र आते थे। हवा सन-सन चल रही थी। सर्व के दरख्त साँय-साँय कर रहे थे। और तो हर तरफ खामोशी का आलम था, मगर तालाब में पानी गिरने की आवाज़ बुलन्द हो गई थी। कभी-कभी कोई परिन्दा अपने-अपने आशियाने में चौंक कर, एक बाँग बोल देता था, या शिकारी जानवरों के हौल से जो चिडियाँ उडती थीं, उससे पत्ते खडक जाते थे, या कभी कोई मछली तालाब में उछल पडती थी। मेंढक अपना बेतुका राग गा रहे थे। झींगर आस दे रहे थे। सिवाय इस चबूतरे के, जहाँ दस बारह जवान-जवान औरतें, रंग-रंग के लिबास पहने और तरह-तरह के जेवर से आरास्ता, जलसा जमाये बैठी थीं, और कोई आस पास

न था। हवा के झोको से कँवल बुझ गये थे। सिर्फ दो मृदगो की रोशनी थी। इनके भी शीशे सब्ज। या तारो का अक्स जो तालाब के पानी मे हलकोरे ले रहा था। हर तरफ अँधेरा था। तिलिस्मात का आलम था। वक्त और मुकाम की मुनासिबत से, मैंने सोहनी की एक चीज शुरू कर दी। इस रागनी के भयानक सुरो ने, दिल पर अपना पूरा असर किया था। सब दम साधे बैठे थे।

मारे खौफ के बाग की तरफ देखा न जाता था। खासकर गुलाब दरख्तो के नीचे अँधेरा घुप हो गया था। सब एक दूसरे की सूरत देख रहे थे। गोया वह जलसा, मातम की जगह थी और जिधर मुँह उठा के देखो एक हू का आलम था। औरो का जिक्र क्या, खुद मेरा कलेजा धडक रहा था। दिल ही दिल मे कहती थी, बेगम ने सच कहा था। बेशक यह जगह रहने के लायक नही है। इस असना मे गीदड के बोलने की आवाज आई। उसने और भी दिलो को हिला दिया। इसके बाद कुत्ते भौकने लगे। अब तो मारे दहशत के यह हाल था, कि किसी के मुँह से बात नही निकलती थी। इतने मे बेगम ने गाव तकिया से जरा ऊँची हो के अपने सामने कुछ देखा, और जोर से एक चीख मार के मसनद पर गिर पडी। और सब औरतें भी उसी तरफ देखने लगी। मैं भी मुड के देखने लगी।

बेगम साहबा को मैं समझ चुकी थी, कि वहमी हैं। मगर अब जो देखती हूँ, तो उनके वहम की हकीकत नजर आने लगी। सामने से दस बारह आदमी मुँह पर ढाठे बाँधे, नगी तलवारे हाथ मे लिये दौडते चले आते है। औरतो के चिल्लाने से बेगम के नौकर चाकर, खिदमतगार, सब इस तरफ को चले। कोई निहत्था, किसी के हाथ मे लाठी। मगर डाकू ज्यादा थे और यहाँ आदमी कम थे। कोई तो रास्ते से फरार हो गये। पाँच चार आदमी चबूतरे तक पहुँच ही गये। उन्होने आकर औरतो को बीच मे कर लिया और लडने मरने पर आमादा होके खडे हो गये। औरतो मे से किसी को होश न था। सब गश की हालत मे बेदम पडी थी। एक मैं, खुदा जाने क्या पत्थर का दिल था, कि बैठी रही। मारे हौल के दम निकला जाता था। या अल्लाह, देखिये

क्या होना है।

बेगम के आदमियो मे से जिनके पास हथियार थे, वह आगे बढ़ने ही को थे, कि सरफराज़ नामी एक सिपाही ने रोका।

सरफराज (अपने साथियो से) 'ठहरो, अभी जल्दी न करो। पहले हमे इन लोगो का इरादा मालूम कर लेने दो।' (डाकुओ से) 'तुम लोग किस इरादे से आये हो?'

एक डाकू 'जिस इरादे से आये है, तुम्हे अभी मालूम हो जायेगा।'

सरफराज़ 'यही मैं पूछना चाहता हूँ। जान चाहते हो या माल?'

दूसरा डाकू · 'हमे जान से कोई गरज़ नही। कोई बाप मारे का बैर है? हाँ, जिस इरादे से आये हैं, उसमे रुकावट डालोगे तो देखा जायगा।'

सरफराज़ (किसी कदर सख्त होके) 'तो क्या बहू बेटियो की आबरू लोगे? अगर यह मक़सद हो तो ।'

सरफराज पूरी बात भी खत्म न करने पाया था, कि किसी ने डाकुओ की तरफ से कहा, 'न साहब, किसी की बहू बेटियो से क्या वास्ता? हमारे बहू बेटियाँ नही हैं? औरतो के कोई हाथ लगा सकता है?'

इस आवाज़ पर मुझे कुछ शुबहा सा हुआ।

सरफराज़ (खुश होके) 'तो फिर यही तो मैं पूछता हूँ। अच्छा तो भाइयो, हम अभी तुम्हे कमरो की कुन्जियाँ मँगाये देते हैं, और जो औरतें वहाँ है उनको यहाँ बुलवाने देते हैं। घर की मालिक बेगम यहाँ हैं। तुम शौक़ से कोठी मे जाओ, और जो जी चाहे, उठा ले जाओ। रहा औरतो का ज़ेवर, वह भी अभी उतरवा देते हैं। हमारा मालिक, इससे कुछ गरीब न हो जायेगा। खुदा के हुक्म से, लाखो रुपया बैंक घर मे जमा है। इलाका से जो रुपया आता है, उसका ज़िक्र नही।'

डाकू इस से हमे क्या है? मगर देखो इसमे दगा न हो।'

सरफराज़ · 'सिपाही के पूत दगा नही देते। खातिर जमा रखो।'

वही डाकू जिसकी आवाज़ मैंने पहचानी थी, आगे बढा।

डाकू 'वाह क्या कहना, मर्दो का कौल ही तो है। अच्छा, कुन्जियाँ? इतना

कहना था, कि मेरे उसके आँखें चार हुईं। मैंने तो पहिचान लिया, बोलने का क़सद किया मगर दिल मे ऐसी दहशत समाई हुई थी, कि मुँह से आवाज़ न निकलती थी। इतने मे खुद उसने आगे बढके कहा,

'भाभी ! तुम यहाँ कहाँ ?'

मैं 'जब से तुम्हारे भाई कैद हो गये, यही हूँ।'

फ़ज़ल अली · 'यहाँ किसके पास ?'

मैं . 'रहती तो शहर मे हूँ, मगर यहाँ मेरी एक बहन, बेगम साहब के पास नौकर हैं, उनसे मिलने आई थी।'

फ़ज़ल अली 'तुम्हारी बहन कहाँ है ?'

मैं 'यही हैं। जब से तुम लोगो के आने का हँगामा हुआ, बेचारी गश में पड़ी हैं। मेरी तरह तो हैं नही। बेचारी परदा नशी हैं। जवानी मे राँड हुई। जब मे अमीर रईसो की नौकरियाँ करती फिरती हैं।'

फजल अली (अपने साथियो से) 'यहाँ से एक पैसा की चीज लेना भी मेरे लिये हराम है और न इस मुआमला मे, मैं तुम्हारे साथ हूँ।'

एक डाकू 'यह क्या ? फिर आये क्यो थे ?'

फजल अली 'जिस इरादे से आये, तुम्हें मालूम है। मगर किसी का कुछ ख्याल भी है ? मुझ से तो नही हो सकता, कि फैज़ू भैया की आशना और उसकी बहन का असबाब लूटूँ या जिस सरकार से उनको रोजी मिले, वहाँ दस्त दराज़ी करूँ। अगर वह कैद मे सुनेगा, तो क्या कहेगा ?'

इस बात पर डाकुओ का आपस मे बहुत झगडा होने लगा। मगर सब फज़ल अली का दबाव मानते थे, कोई दम न मार सकता था। फिर भी खाली हाथ जाना, कुछ ऐसी सहल बात न थी। सब डाकू गुल मचाते थे, 'फाकों मरते हैं। एक मौका मिला भी तो उसे खान साहब छोड देते हैं। आखिर, पेट कहाँ से पालें ?'

जब फज़ल अली अपने गिरोह से निकल के अलग खडे हुए तो उनके साथ ही साथ एक स्याह फाम शख्स यह कहता हुआ निकला, 'खाँ साहब ! मैं भी तुम्हारे साथ हूँ।'

गौर से जो देखती हूँ, मालूम हुआ कि फैजअली का साईस है । मैंने उसे बुलाया, अलग ले जा के बातें की । वह अशरफी और रुपया जो बेगम साहब ने इनाम दिये थे, चुपके से उसे दे दिये ।

फजल अली (सरफराजखाँ से) 'भाई, मैं तुम्हारे साथ हूँ, अब तुम जानो और यह लोग ।'

सरफराज 'मैं इन लोगों को अभी राजी किये देता हूँ, मगर यहाँ से चलो । औरतें परेशान हो रही हैं । सरकार गश में पड़ी हैं । जरा इनको होश में आने दो, हम तुम लोगों को खुश कर देंगे ।'

डाकू वहाँ से चले गये । बेगम साहबा, अभी तक बेहोश पड़ी थी । दाँत बैठ गये थे । मैं तालाब से हाथ में पानी लाई । इनके मुँह पर छींटे दिये । बड़ी मुश्किल से होश में आईं । मैंने कहा सँभल के बैठिये । खुदा के सदके में वह आफत टल गई, खातिर जमा रखिये । और औरतों को भी पानी छिड़क कर उठाया । सब उठ-उठ के बैठी । जब इतमीनान हो गया तो मैंने कुल किस्सा बयान किया । बेगम साहबा बहुत खुश हुईं । सरफराज खाँ को बुला भेजा ।

सरफराज 'सरकार कुछ दे दीजिये । बगैर इसके काम न चलेगा । इस इस वक्त उमराव जान यहाँ न होती, न आफत टलती ।'

मैंने इस बात का जवाब कुछ न दिया । इसलिये, कि मैं समझ गई कि इस वक्त यह राज की बात इनके मुँह से निकल गई है । इस मौका पर ऐसी बातों का इजहार इनकी शान के खिलाफ है ।

मैं 'जी नहीं, मैंने क्या किया, यह भी इत्तिफाक था ।'

मुख्तसर यह कि बेगम ने सन्दूकचा मँगवाया । पाँच सौ नकद और पाँच सौ का सोने चाँदी का जेवर देकर उन्हें टाला । सब की जान में जान आई । बेगम साहब का उस वक्त का कहना मुझे आज तक याद है ।

बेगम 'क्यों, उमराव जान ! बाग में रहने का मजा देखा ?'

मैं 'हुजूर, सच कहती थी ।'

अब सुबह के तीन बज गये थे । सब लोग उठ उठ के कोठी में गये । इन लोगों के साथ, मैं भी उठी । कोठी के बरामदे में एक पलँग मेरे लिये बिछवा

दिया गया। नींद किसे आती है, रात भर जागी रही। सुबह होते सब सो गये, मेरी भी आँख लग गई। अभी नींद भर के सोने भी न पाई थी, कि मेरे ख़िदमतगार सवारी ले के आ गये, मुझे जगवाया। मैं आँखे मलती हुई, बाहर गई।

ख़िदमतगार 'आप तो खूब यहाँ आईं। रात भर हम लोग राह देखा किये।'

मैं 'क्योंकर आती। सवारी को तो रुख़सत कर दिया था।'

ख़िदमतगार 'अच्छा तो अब चलिये, लखनऊ से लोग आपके पास आये हैं।'

मैं समझ गई, हो न हो, गौहर मिर्ज़ा और बुआ हुसैनी होंगे। आख़िर पता लगा लिया ना।'

मैं 'अच्छा चलती हूँ। सवारी लाये हो ?'

ख़िदमतगार 'हाज़िर है।'

जब मैंने जाने का कसद किया, दो एक औरतें और जग चुकी थी।' मुझको रोका कि बेगम साहबा से मिल के जाइयेगा। मैंने कहा, 'इस वक्त काम है। बेगम साहबा, खुदा जाने, कब सो के उठेंगी। ऐसा ही है तो फिर आऊँगी।'

## सोलह

दश्ते जनूँ की सैर में बहला हुआ था दिल,
ज़िन्दाँ में लाये फिर मुझे अहबाब घेर के।

घर पर जो आ के देखती हूँ, बुआ हुसैनी और मियाँ गौहर मिर्ज़ा बैठे हुए हैं। बुआ हुसैनी मेरे गले से लिपट गईं, रोने लगी। मैं भी रोने लगी।

बुआ हुसैनी 'अल्ला बेटी! क्या सख्त दिल कर लिया। तुम्हें किसी की मुहब्बत ही नहीं?'

मैं बजायेखुद शर्मिन्दा थी। जवाब क्या देती? झूठ मूठ रोने लगी।

मामूली गुफ्तगू के बाद, बुआ हुसैनी ने उसी दिन लखनऊ चलने का इरादा कर लिया। मैंने लाख लाख इसरार किया कि ठहर जाओ, उन्होंने न माना। ज्यादा जल्दी की वजह यह यह थी, कि मौलवी साहब बीमार थे। बुआ हुसैनी को दम भर कहीं ठहरना दूभर था। ऐसी ही मेरी मुहब्बत थी।, जो चली आई थी। वह दिन, कानपुर से असबाब वगैरा के खरीदने और मकान के किराये और नौकरो चाकरो के हिसाब करने मे तमाम हुआ। पूरी शिकरम किराया पर कर ली थी। जरूरी सामान इस पर लाद लिया और फ़ज़ूल सामान नौकरो को दे दिया। दूसरे दिन लखनऊ पहुँच गई। फिर वही आबोदाना है, वही मकान, वही कमरा वही आदमी।

## सत्रह

देखिये पहुंचे कहाँ तक, शोरशे दिल का असर,
सरशरे वहशत का, यह शोला है भडकाया हुआ।

नवाब मलका किशवर की सरकार मे सोजखानी का सिलसिला सल्तनत के जवाल तक रहा। इसी बीच मे शाहजादे सिकन्दर हशमत, उर्फ जरनैल साहब के मुजराइयो मे मेरा भी नाम हो गया था। जनाबे आलिया और जरनैल साहब, कलकत्ता चले गये। वह ताल्लुक टूट गया।

जिस जमाने मे बागी फौज ने मिर्जा बिरजिस कदर को मसनदे-रियासत पर बिठाया, मैं मुबारिकबाद देने के लिये तलब हुई। शहर मे एक अंधेर था। आज इनका घर लुटा, कल वह गिरफ्तार हुआ, परसो उसके गोली लगी। चारो तरफ कयामत का सामान नजर आता था। सय्यद कुतुबउद्दीन नामी एक साहब अफसराने फौज मे थे। इनका तअय्युन दरे दौलत पर था। मेरे हाल पर बहुत इनायत करते थे, इस लिये अक्सर वहीं रहना पडता था। मुजरे के लिये भी, वक्त बेवक्त तलब होती रहती थी।

इन चंद रोजा हुकूमत के जमाने मे, बिरजिस कदर के ग्यारहवें साल की सालगिरह का जलसा बडी धूम धाम से हुआ। इस जलसे मे कश्मीरियो ने यह गजल गाई थी

रौंरते महताब है बिरजिस कदर,
गौहरे-नायाब है बिरजिस कदर।

मैं ने एक गजल इस मौके के लिये लिखी थी, उसका मतला यह है,

दिल हजारो के तेरी भोली अदाये लेगी,
हसरते चाहने वालो की वलाये लेगी ।

रुसवा 'उमराव जान ! तुमने मतला तो क्यामत ही का कहा है। और कोई शेर याद हो तो पढो ।'

उमराव जान 'ग्यारह शेर कहे थे, मगर आपके सिर की कसम, सिवाय इस मतला के और कोई शेर याद नही, वह जमाना ऐसी ही आफत का था। निगोडी दिन रात, जान धडके में रहती थी। गज़ल एक पर्चा पर लिखी थी। जिस दिन वेगम साहवा, कैसरवाग से निकली है, वह पर्चा मेरे पानदान मे था। फिर जव वहाँ से निकलना हुआ, होल जोल मे पानदान कैसा, जूतियाँ और दोपट्टे तक छूट गये।

रुसवा 'भला याद है, किस दिन वेगम साहवा कैसरवाग से निकली थी ?'

उमराव जान 'दिन तो याद नही । हज़ारी रोज़े के दूसरे या तीसरे दिन की वात है ।'

रुसवा 'हाँ, तुम्हें याद रहा । रजव की उन्तीसवी तारीख थी । भला फसल कौन सी थी ?'

उमराव जान : 'अखिरी जाडे थे। नौरोज़ के चार पाँच दिन वाकी रहे होगे ।'

रुसवा 'विल्कुल दुरुस्त । मार्च की सोलहवी तारीख थी । अच्छा, तुम वेगम साहवा के साथ कैसरबाग से निकली ।'

उमराव जान 'जी हाँ, बौंडी तक हमराह गई । रास्ता मे नमक हराम और बुजदिल अफसराने फौज के गमजे, और वेगम साहव की खुशामद, उम्र भर न भूलेगी। एक साहव कहते हैं, 'लो साहव इनके राज मे हम पैदल चले । दूसरे साहव फरमाते हैं, 'भला खाने का तो इन्तजाम दुरुस्त होता ।' तीसरे साहव अफ्यून को पीट रहे हैं । चौथे अपनी जान को रो रहे है, कि हुक्का वक्त पर नही मिलता । - जव भरायच से, अग्रेजी फौज ने वौडी पर हमला किया है, तो इसमे सैयद कुतुवउद्दीन मारे गये। वेगम साहवा नेपाल की तरफ

रवाना हुई। मैं अपनी जान बचा के फैज़ाबाद चली आई।

रुसवा सुना है, बौडी मे चार दिन के लिये खूब चहल पहल हो गई थी।'

उमराव जान 'आप ने सुना है, मैंने इन आँखो से देखा है। लखनऊ के भागे हुए, सब वही जमा हो गये। बौडी का बाजार, लखनऊ का चौक मालूम होता था।'

रुसवा 'अच्छा, इस किस्से से मुझको ज्यादा दिलचस्पी नही है। यह कहिये, कि वह माल, जो आपने मियाँ फैजू से लिया था, उनका क्या बना ?'

उमराव जान (एक आहे सर्द भर के) 'ऐ है, यह न पूछिये।'

रुसवा 'गदर मे सब लुट गया ?'

उमराव जान 'गदर मे लुट जाता तो इतना अफसोस न होता।'

रुसवा 'फिर क्या हुआ ?'

उमराव जान 'सारा किस्सा दोहराना पडा। जिस दिन शब को फैजू के साथ भागने वाली थी, मैंने कुल ज़ेवर और अशरफियाँ एक पिटारी मे बद की, ऊपर से खूब कपडा लपेट दिया।

खानम के मकान के पिछवाडे, एक मीर साहब रहते थे। इमामबाडे के कोठे की दीवार पर चढ जाओ, तो इनके मकान का सामना हो जाता था। मैं अक्सर चारपाई लगा के इस दीवार पर चढ जाया करती थी, और मीर साहब की बहन से बाते किया करती थी।

वह ज़ेवर की पिटारी, मैंने उनकी बहिन के पास फेंक दी और उन से हाथ जोड के कहा, इस को हिफाजत मे रखना। उन्हो ने फैज़ाबाद से आने के बाद, वह पिटारी गूदड मे लिपटी हुई मेरे हवाले कर दी। ग़दर मे तमाम दुनिया के घर लुटे। अगर कह देती, कि लुट गई, तो मैं उनका क्या कर लेती। मगर वाह री बीबी! एक कौडी तक नुक्सान नही हुआ। ऐसे ही लोगो ने ज़मीन आसमान थमा हुआ है, नही तो कब की कयामत आ जाती।

रुसवा 'कितने का माल होगा ?'

उमराव जान 'कोई दस पन्द्रह हज़ार का माल था।'

रुसवा 'हाँ वह क्या हुआ ?'

उमराव जान 'क्या हुआ ? जिस राह आया था, उसी राह गया।'

रुसवा 'मगर लोग तो मशहूर करते हैं कि तुम्हारी एक कौडी भी गदर मे नही लुटी। सब माल तुम्हारे पास है।'

उमराव जान 'अगर माल होता तो इन हालो मे रहती, जैसी अब रहती हूँ।'

रुसवा 'लोग कहते है, तुमने अपना माल नही निकाला है। अगर नही है, तो खर्च कहाँ से चलता है। अब भी कुछ बुरे हालो मे नही रहती। दो आदमी नौकर हैं। खुश खुराक और खुश पोशाक भी हो।'

उमराव जान 'खुदा राजक है। जो जिसका खर्च है, वह उसको जरूर मिलता है। उस माल का तो एक हब्बा भी नही रहा।'

रुसवा . 'अच्छा तो फिर क्या हुआ ?'

उमराव जान 'अब क्या। बताऊँ एक मेहरबान '

रुसवा 'मै समझ गया, यह गौहर मिर्ज़ा की हरकत होगी।'

उमराव जान 'मै अपने मुँह से नही कहती, शायद आपका कयास गलत हो।'

रुसवा 'बेशक, तुम्हारे आली जर्फ होने मे कोई शुबहा नही। देखिये यह चैन कर रहे हैं, तुम्हे पूछते तक नही।'

उमराव जान 'मिर्ज़ा साहब ! रडी से रस्म रहा रहा, न रहा न रहा। अब वह मुझे क्यो पूछें ?'

मुद्दत हुई कि तर्क मुलाक़ात हो गई।

रुसवा . 'अब कभी तशरीफ भी लाते हैं ?'

उमराव जान . 'वह काहे को तशरीफ लायेंगे ? मैं अक्सर जाया करती हूँ। उनकी बीवी से मुहब्बत हो गई है। अभी चार दिन हुए, लडके की दूध बढाई की थी, तो बुला भेजा था।'

रुसवा 'जब भी कुछ दे ही आई होगी।'

उमराव जान 'जी नही। मैं किस काबिल हूँ, जो किसी को कुछ दूँगी।'

रुसवा : 'तो वह माल गौहर मिर्ज़ा के कहाँ लगा ?'

उमराव जान 'मिर्जा साहब ! माल की कोई हकीकत नही है, हाथो का मैल है। फकत बात रह जाती है। अब भी अपने पैदा करने वाले के कुर्बान जाऊँ, कभी नगी भूखी नही रहती। आप ऐसे कदरदानो को खुदा सलामत रखे, मुझे किसी बात की तकलीफ नही है।'

रुसवा 'इसमे क्या शक है। वह तो पहले ही कह चुका हूँ, अब भी सौ मे अच्छी, हज़ार से अच्छी। वल्लाह, यह तुम्हारी नीयत ही का फल है। खुदा ने ज़यारत से भी मुशर्रफ किया।'

उमराव जान 'जी हाँ, मौला ने सब मुरादे पूरी की। अब यह तमन्ना है, कि मुझे कर्बला फिर बुला भेजे। मेरी मिट्टी अज़ीज़ हो जाय। मिर्जा साहब मैं इस इरादे से गई थी, कि फिर के न आऊँगी। मगर खुदा जाने क्या हुआ था, कि लखनऊ सिर पर सवार हो गया। मगर अब की अगर खुदा ने चाहा और जाना हो गया, तो फिर न आऊँगी।'

## अठारह

> सुन चुके हाल तवाही का मेरी, और सुनो,
> अब तुम्हे कुछ मेरी तकरीर मजा देती है।'

बाँडी से बेगम साहवा और विरजिस कदर नेपाल को रवाना हुए। सैयद कुतुवउद्दीन लडाई मे मारे जा चुके थे। मै वहज़ार मुश्किल फैजावाद आई। पहले सराय मे उतरी। फिर त्रिपोलिये के पास, एक कमरा किराया को लिया था। मीरासी रख लिये। गाना, वजाना शुरू कर दिया।

फैजावाद मे रहते हुए, अब मुझे छ महीने गुज़र चुके है। वहाँ की आवो-हवा तबीयत के वहुत मुआफिक है, दिल लगा हुआ है। आठवे दसवे कोई न कोई मुजरा आ जाता है। इसी पर वसर है। तमाम शहर मे मेरे गाने की धूम है। जहाँ मुजरा होता है, हज़ारो आदमी टूट पडते है। मेरे कमरे के नीचे, लोग तारीफे करते हुए निकलते है। मै दिल मे खुश होती हूँ। कभी कभी ख़ावोख्याल की तरह वचपन की बातें याद आ जाती है और इसके साथ ही दिल मे एक जोश सा पैदा होता है। मगर इन्तज़ाए-सल्तनत, गदर विरजिस कदर, यह सव वाकये, आँखो के सामने गुजर चुके है। कलेजा पत्थर का हो गया। माँ वाप के तस्सवुर के साथ ही यह ख्याल आता है, 'खुदा जाने अव कोई ज़िन्दा भी हो या न हो और अगर हो, तो उन्हे मुझसे क्या मतलव ? वह और आलम मे होगे मै और आलम मे हूँ।' खुद का जोश सही मगर कोई गैरतदार आदमी मुझसे मिलना गवारा न करेगा। अव उनसे मिलने की कोशिश करना उनको रंज देना

है।' घर का ख्याल आते ही वह बातें दिल में आती थीं, फिर तबीयत और तरफ मुतवज्जेह हो जाती थी।

लखनऊ की याद अक्सर सताती थी। मगर जब इनकिलाब का ख्याल आता था, दिल भर जाता था। अब वहाँ कौन है, किसके लिये जाऊँ? खानम जाती है तो क्या हुआ? उनमें अब क्योंकर बनेगी? वही अगली हुकूमत जतायेगी। मुझे अब उनकी कैद में रहना किसी तरह मंजूर न था। जो माल मीर साहब की बहन के पास अमानत था, वह अब क्या मिलेगा। तमाम लखनऊ लुट गया। मीर साहब का घर भी लुट गया होगा, उसका अब ख्याल ही बेकार है। अगर नहीं लुटा, तो अभी इसकी जरूरत ही क्या है, मेरे हाथ गले में जो कुछ मौजूद है, वह क्या कम है।

एक दिन, मैं कमरे पर बैठी हूँ। एक साहब शरीफाना सूरत, अधेड़ से तशरीफ लाए। मैंने पान बना के दिया, हुक्का भरवा दिया। हालात दरयाफ्त करने पर मालूम हुआ, वह बेगम साहबा के अज़ीज़ों में से हैं। पेन्शन पाते हैं। मैंने बातों बातों में मकबरा की रोशनी की तम्हीद उठा के, पुराने मुलाजिमों का जिक्र छेड़ा।

मैं 'अगले नौकरों में अब कौन कौन रह गया है?'

नवाब साहब 'अक्सर मर गए। नए नए नौकर हैं। अब वह कारखाना ही नहीं रहा। बिलकुल नया इन्तज़ाम है।'

मैं 'अगले नौकरों में एक बुड्ढे जमादार थे।'

नवाब 'हाँ थे, मगर तुम उन्हें क्या जानो?'

मैं 'गदर से पहले मैं एक मर्तबा मुहर्रम में फैज़ाबाद आई थी, मकबरे पर रोशनी देखने गई थी। उन्होंने मेरी बड़ी खातिर की थी।'

नवाब 'वही जमादार ना जिनकी एक लड़की निकल गई थी।'

मैं 'मुझे क्या मालूम, (दिल में) हाय अफसाना अब तक मशहूर है)।'

नवाब 'यूँ तो वही जमादार थे और अब भी हैं, मगर रोशनी वग़ैरा का इन्तज़ाम गदर से पहले वही करते थे।'

मैं 'रतजगा भी उनका था।'

नवाव 'तुमने लडके को कहाँ देखा ?'

मैं 'उस दिन उनके साथ था। ऐसी भी शक्ल मिलते कम देखी है, बिना कहे, मैं पहचान गई थी।'

नवाव 'जमादार गदर मे पहले ही मर गए थे, वही लडका उनकी जगह नौकर है।'

इसके वाद वात टालने के लिए, मैंने और कुछ हालात इधर उधर के पूछे। नवाव साहव ने सोज़ पढ़ने की फरमाइश की। मैंने दो सोज़ सुनाये। वहुत महजूज हुए। रात कुछ ज्यादा हो गई थी, घर तशरीफ ले गए।

वाप के मरने का हाल सुन के, मुझे वहुत रज हुआ। उस दिन रात भर रोया की। दूसरे दिन वे अख्तियार जी चाहा, भाई को जा के देख आऊँ।

दो दिन के वाद एक मुजरा आ गया। उसकी तैयारी करने लगी। जहाँ का मुजरा आया था, वहाँ गई। मुहल्ले का नाम याद नही। मकान के पास, एक वहुत वडा पुराना इमली का दरख्त था, उसी के नीचे समगीरा ताना गया था। गिर्द कनातें थी, वहुत वडा मजमा। मगर, लोग कुछ ऐसे ही वैसे थे। कनातो के पीछे और सामने खपरैलो मे औरतें थी। पहला मुजरा कोई नौ वजे शुरू हुआ, वारह वजे तक रहा। इस मुकाम को देख के दहशत सी होती थी। दिल उमडा चला आता था, कि यही मेरा मकान है। यह इमली का दरख्त वही है, जिसके नीचे, मैं खेला करती थी। जो लोग महफिल मे शरीक थे, इनमे से वाज़ आदमी ऐसे मालूम होते थे, जैसे इनको मैंने कही देखा है। शुवहा मिटाने के लिए, मैं कनातो के वाहर निकली। घरो की वनावट कुछ और हो गई थी। इससे ख्याल हुआ शायद यह वही जगह न हो। एक मकान को गौर से देखा की। दिल को यकीन हो गया था, कि यही मेरा मकान है। जी चाहता है, कि मकान मे घुसी चली जाऊँ। माँ के कदमो पर गिरूँ। वह गले लगा लेगी। मगर जुरअत न होती थी। इसलिए कि मैं जानती हूँ, देहात मे रडियो से परहेज़ करते हैं। दूसरे वाप, भाई की इज्जत का ख्याल था। नवाव साहव की वातो से मालूम हो चुका था, कि जमादार की लडकी का निकल जाना लोगो को मालूम है। फिर जी कहता था, हाय, क्या

गजब है, सिर्फ एक दीवार की आड है। उधर मेरी अम्मां बैठी होगी और मैं यहाँ उनके लिए तडप रही हूँ। इक नज़र सूरत देखना भी मुमकिन नही। क्या मजबूरी है?'

इसी उधेडबुन मे थी, कि एक औरत ने आके पूछा : 'तुम्ही लखनऊ से आई हो?'

मैं 'हाँ' अब तो मेरा कलेजा हाथों उछलने लगा।'

औरत 'अच्छा तो उधर चली आओ, तुम्हे कोई बुलाता है।'

मैं 'अच्छा।' कह के उसके साथ चली। एक एक पांव गोया सौ सौ मन का हो गया था। कदम रखती थी कही, और पडता था कही।'

वह औरत उस मकान के दरवाजे पर मुझे ले गई, जिसे मैं अपना मकान समझे हुए थी। उस मकान की ड्योढी मे मुझको बिठा दिया। अन्दर के दरवाजे पर टाट का पर्दा पडा हुआ था। उसके पीछे दो तीन औरतें आ के खडी हुई।

एक 'लखनऊ से तुम्हीं आई हो?'

मैं 'जी हाँ।'

दूसरी 'तुम्हारा नाम क्या है?'

जी मे तो आया कह दूँ, मगर दिल को थाम के कहा : 'उमराव जान।'

पहली 'तुम्हारा वतन खास लखनऊ है?'

अब मुझ से ज़ब्त न हो सका। आंसू निकल पडे। मैं : 'असली वतन तो यही है, जहाँ खडी हूँ।'

पहली : 'तो क्या बंगले की रहने वाली हो?'

आंखो से आंसू बराबर जारी थे, बमुश्किल जवाब दिया। मैं : 'जी हाँ।'

दूसरी 'क्या तुम जात की पतुरिया हो?'

मैं : 'जात की पतुरिया तो नहीं हूँ, तकदीर का लिखा पूरा कर रही हूँ।'

पहली ([illegible]) : 'अच्छा तो रोती क्यों हो? आखिर कहो, तुम कौन हो?'

मैं ([illegible]) 'क्या बताऊँ? कौन हूँ। कुछ कहते बन नहीं पडता।'

इतनी बातें मैंने बहुत दिन संभाल के की थी, अब बिल्कुल ताब ज़ब्त की न थी। सीने में दम रुकने लगा था।

इतने में दो औरतें पर्दे के बाहर निकली। एक के हाथ में चिराग था। उसने मेरे मुँह को हाथ में थाम के, कान की लव के पास गौर से देखा, और यह कह के दूसरी को दिखाया और कहा,

'क्यों हम न कहते थे, वही है?'

दूसरी 'हाय मेरी अमीरन।' यह कह के लिपट गई। दोनों मा बेटियाँ चीखें मार मार के रोने लगी। हिचकियाँ बँध गई। आख़िर दो औरतों ने आ के छुड़ाया। इसके बाद, मैंने अपना सारा किस्सा दोहराया। मेरी माँ बैठी सुना की और रोया की। बाकी रात हम दोनों वहीं बैठे रहे। सुबह होते ही रुखसत हुई। माँ ने चलते वक्त, जिस हसरत भरी निगाह से मुझे देखा था, वह निगाह मरते दम तक न भूलेगी। मगर मजबूरी। रोज़े रौशन न होने पाया था, कि सवार हो कर अपने कमरे चली आई। दूसरा मुजरा सुबह को होता मगर मैंने घर पर आके, कुल रुपया मुजरे का, वापस कर दिया और बीमारी का बहाना कहला भेजा। दुल्हा के बाप ने आधा रुपया फेर दिया। उस दिन, दिन भर जो मेरा हाल रहा खुदा ही पर खूब रौशन है। कमरे के दरवाज़े बन्द कर के, दिन भर पडी रोया की।

• दूसरे दिन, शाम को, कोई आधी घडी रात गये, एक जवान सा आदमी, साँवली रंगत, कोई बीस बाईस का सिन, पगडी बांधे, सिपाहियों की ऐसी वर्दी पहने मेरे कमरे पर आया। मैंने हुक्का भरवा दिया। पानदान में पान न थे, मामा को बुला के चुपके से कहा, 'पान ले आओ।' इत्तिफाक से और कोई भी इस वक्त न था। कमरे में, मैं हूँ और वह है।

जवान 'कल तुम्हीं मुजरे को गई थी?' यह इस तरह से कहा कि मैं झिझक गई।'

मैं 'हाँ।'

इतना कह के उसके चेहरे की तरफ जो देखा यह मालूम होता था, जैसे आँखों से खून टपक रहा है।

जवान (सिर नीचा कर के) 'खूब घराने का नाम रौशन किया।'

मैं (अब समझी यह कौन शख्स है) 'इसको तो खुदा ही जानता है।'

जवान 'हम तो समझते थे कि तुम मर गई, मगर तुम अब तक जिन्दा हो।'

मैं 'बेगैरत जिन्दगी थी, न मरी। खुदा कहीं से जल्द मौत दे।'

जवान 'बेशक इस जिन्दगी से मौत लाख दर्जे बेहतर थी। तुम्हें तो चुल्लू भर पानी में डूब मरना था। कुछ खा के सो रहती।'

मैं 'खुद इतनी समझ न थी, न आज तक किसी ने ऐसी नेक सलाह दी।'

जवान 'अगर ऐसी ही गैरतदार होती, तो इस शहर में कभी न आती और आई भी तो इस मुहल्ले में मुजरे को न आती, जहाँ की रहने वाली थी।'

मैं 'हाँ इतनी खता जरूर हुई, मगर मुझे क्या मालूम था?'

जवान 'अच्छा, तो अब मालूम हो गया।'

मैं 'अब क्या होता है?'

जवान 'अब क्या होता है? अब क्या होता है? (छुरी कमर से निकाल के मुझ पर झपटा। दोनों हाथ पकड़ के गले पर छुरी रख दी) 'अब यह होता है।' इतने में मामा बाजार से पान ले के आई। उसने जो यह हाल देखा, लगी चीखने, 'अरे दौड़ो, बीबी को कोई मारे डालता है।'

जवान (छुरी गले से हटा के, हाथ जोड़ दिये) 'औरत को क्या मारूँ? और औरत भी कौन? बड़ी ।' इतना कह के ढाटें मार-मार के रोने लगा।

मैं पहले से तो रही थी, जब उसने गले पर छुरी रखी थी, जान के खौफ से एक अजब सा कलेजे पर पहुँचा था। उससे दम बखुद हो गई थी। जब वह लोटकर रोने लगा मैं भी रोने लगी।

मामा ने दो एक चीखें मारी थीं। जब उसने यह हाल देखा, कुछ चुप सी हो रही, इधर मैंने इशारे से मना किया, वह किनारे खड़ी हो गई।

जब दोनों [illegible] रो धो चुके, तो वह बोला,

जवान (हाथ जोड़ के) 'अच्छा तो इस शहर से कहीं चली जाओ।'

मैं 'कल चली जाऊँगी, मगर माँ को एक मर्तबा और देख लेती।'

जवान · 'बस। अब दिल से दूर रखो, मुआफ करो। कल अम्मां ने तुम्हें घर पर बुला लिया। मैं न हुआ, नही तो उसी वक्त वारा न्यारा हो जाता। मुहल्ले भर मे चर्चे हो रहे हैं।'

मै 'तुमने रख लिया, जात से तो मैं डरती नही, मगर हाय तुम्हारी जान का ख्याल है। तुम अपने बच्चो पर सलामत रहो। खैर, अगर जीते रहे, तो कभी न कभी खैरोआफियत सुन ही लिया करेंगे।'

जवान · 'बराये खुदा, किसी से हमारा ज़िक्र न करना।'

मैं 'अच्छा।'

वह जवान तो उठ के चला गया। मैं अपने गम मे मुब्तिला थी। मामा ने और जान खाना शुरू की, 'यह कौन थे ?'

मैं 'रडी के मकान पर हज़ारो आदमी आते हैं। कोई थे, तुम्हे क्या ?'

बहर तौर मामा को टाल दिया। रात की रात सो रही, सुबह को उठ के लखनऊ के चलने की तैयारी की। शामो शाम शिकरम किराया पर करके रवाना हो गई।

# उन्नीस

लखनऊ में आकर खानम के मकान पर उतरी। वही चौक, वही कमरा, वही हम हैं। अगले आने वालों में से कुछ लोग कलकत्ता चले गये थे, कुछ और शहरों में निकल गये थे। शहर में नया इन्तजाम, नये कानून जारी थे। आसफउद्दौला के इमामबाड़े में किला था। चारों तरफ दहन बने हुए थे। जा बजा चौड़ी सड़कें निकल रही थीं। गलियों में खरंजे बनाये रहे थे, नाले नालियाँ साफ की जाती थीं। गरजेकि, लखनऊ अब और ही कुछ हो गया था।

मैं दो चार महीने खानम के मकान पर रही। इसके बाद, कुछ हीले से एक अलहदा मकान ले कर रहना शुरू किया। ज़माने के इन्कलाब के साथ खानम की तबीयत भी कुछ बदल गई थी। मिज़ाज में एक बेपरवाही सी आ गई थी। जो रंडियाँ उनसे अलग हो गई थीं, उनका तो ज़िक्र ही क्या, जो साथ रहती थीं उनके रुपये पैसे से भी कोई वास्ता न था। मेरा अलहदा हो जाना भी, कुछ उनके मिज़ाज के खिलाफ न गुज़रा। दूसरे तीसरे दिन मैं जाती थी, सलाम

अदालत मे दावा दायर कर दिया, कि मुझ से निकाह है। अजब आफत मे जान फँसी। मुकदमे की पैरवी मे हजारो रुपये सर्फ हुए। अदालत इब्तदाई मे फैसला नवाब साहब के हक मे हुआ। अब मुझे रूपोश होना पडा। मुद्दतो छिपी छिपी फिरी। वकील की मार्फत अपील की। अपील मे नवाब साहब हारे। नवाब साहब ने हाई कोर्ट मे अपील की, यहाँ भी हारे। अब न जायज धमकियाँ देना शुरू की, 'मार डालूँगा। नाक काट लूँगा।' इस जमाने मे जान की हिफाजत के लिये मुझको दस बारह आदमी तनख्वाह नौकर रखने पडे। जहाँ जाती हूँ आदमी फीनस के साथ हैं। नाक मे दम हो गया। आखिर मैंने फौजदारी मे मुचलके का दावा किया। गवाहो से साबित करवा दिया, कि नवाब साहब बेशक जान लेने पर तुले हैं। हाकिम ने नवाब साहब से मुचलका ले लिया। अब जाके जान छूटी। छः बरस तक इन मुकदमो मे फँसी रही। खुदा खुदा कर के नजात हुई।

जिस जमाने मे नवाब साहब से मुकदमा लड रही थी एक साहब अकबर अली खाँ नामी, मुख्तार पेशा, चलते पुर्जे, बडे ही आफत के परकाले, नजायज कारवाईयो मे मश्शाक, जालसाजी मे उस्ताद, झूठे मुकदमे बनाने मे जमाने मे यकताँ, अदालत को धोखा देने मे एक, मेरी तरफ से पैरोकार थे। इनकी वजह से अदालती कामो मे बहुत मदद मिली। सच तो यह है, कि अगर वह न होते, नवाब से सरबर न होती। अगर्चे सच्चा वाकया यह है, कि नवाब से और मुझ मे निकाह न था। मगर अदालतो मे, अक्सर सच्ची बात के लिये भी झूठे गवाह पेश करना होते है। दूसरे फरीक की तरफ से बिल्कुल झूठा दावा था। लेकिन मुकदमा इस सलीके से बनाया गया था कि कोई सूरत बचने की न थी। निकाह के सबूत मे दो मौलवी पेश किये गये थे, जिनके माथो पर घट्टे पडे, बडे बडे अमामे सिर पर, अबाएँ कधो पर, हाथो मे कठे, पाँव मे जूतियाँ। बात बात मे, काल-उल अल्ला काल-उल रसूल। उनकी सूरत देखकर किसी हाकमे-अदालत क्या, किसी नेक नीयत आदमी को झूठ का शुबहा भी नही हो सकता। उनमे से एक हजरत नाक्हे के वकील बने थे और दूसरे मनकूहा के। मगर हक फिर हक है और नाहक, नाहक। जिरह मे बिगड गये। नवाब के

और गवाह उन से ज्यादा बिगड़े और इन्हीं की गवाही की वजह से, नवाब अपील हार गये। फौजदारी मे मेरी तरफ से जो गवाह पेश किये गये थे, वह सब अकबर अली के बनाये हुए थे, बिल्कुल न बिगड़े।

अकबर अली खाँ की आमदोरफ्त, मेरे मकान पर बहुत ज़माने तक रही। उन्होंने मेरे साथ पूरा हक़, दोस्ती का अदा किया। एक हब्बा तक नही लिया। बल्कि अपने पास से बहुत कुछ सर्फ किया। वाकई उनको मेरे साथ एक किस्म की मुहब्बत थी। मेरा जाती तर्जबा यह है, कि बुरे आदमी भी बिल्कुल बुरे नही होते। किसी न किसी से भले जरूर हो जाते है। अगले ज़माने के चोरो की निस्बत, आप ने सुना होगा, कि जब किसी से दोस्ती कर लेते थे, तो इसका पूरा निबाह करते थे। बगैर किसी पर भलाई के जिन्दगी बसर नही हो सकती। जो शख्स सब से बुरा हो, वह भी किसी का होके रहेगा। जब तक नवाब से मुकद्दमा होता रहा, मैं किसी अजनबी शख्स को अपने पास न आने देती थी। ऐसा न हो, कि उसका भेजा हुआ खुफिया खबर लेने आया हो और किसी तरह से नुकसान पहुँचाये। अकबर अली खाँ कचहरी से पलट के यहीं आते थे। हर चन्द मैंने इसरार किया, कि मकान से खाना मँगाने की क्या ज़रूरत है? मगर उन्होंने न माना। आखिर मजबूर हो के चुप हो रही। मेरे घर के खाने से इन्कार भी न था। मैं भी उन्हीं के साथ खाना खाती थी। इस ज़माने से, मैं भी नमाज़ की पाबन्द हो गई थी। अकबर अली खाँ को ताज़ियादारी से इश्क़ था। रमज़ान और मुहर्रम मे, वह इस कदर नेक काम करते थे, कि जिस से उनको साल भर के गुनाहों से नजात मिल जाती थी। यह सही हो या गलत, मगर उनका ऐसा भरोसा था।

अदालत मे दावा दायर कर दिया, कि मुझ से निकाह है। अजब आफत मे जान फँसी। मुकदमे की पैरवी मे हजारो रुपये सर्फ हुए। अदालत इब्तदाई मे फैसला नवाब साहब के हक मे हुआ। अब मुझे रुपोश होना पड़ा। मुद्दतो छिपी छिपी फिरी। वकील की मार्फत अपील की। अपील मे नवाब साहब हारे। नवाब साहब ने हाईकोर्ट मे अपील की, यहाँ भी हारे। अब नजायज धमकियाँ देना शुरू की, 'मार डालूँगा, नाक काट लूँगा।' इस जमाने मे जान की हिफाजत के लिये मुझको दस बारह आदमी लठ्‌ठ बाज नौकर रखने पडे। जहाँ जाती हूँ आदमी फौलाद के साथ हैं। नाक मे दम हो गया। आखिर मैंने फौजदारी मे मुचलके का दावा किया। गवाहो मे साबित करवा दिया, कि नवाब साहब बेशक जान लेने पर तुले हैं। हाकिम ने नवाब साहब से मुचलका ले लिया। अब जाके जान छूटी। छ बरस तक इन मुकदमो मे फँसी रही। खुदा खुदा कर के नजात हुई।

जिस जमाने मे नवाब साहब से मुकदमा लड रही थी एक साहब अकबर अली खाँ नामी, मुख्तार पेशा, चलते पुर्ज़े, बडे ही आफत के परकाले, नजायज करवाईयो मे मश्शाक, जालसाजी मे उस्ताद, झूठे मुकदमे बनाने मे जमाने मे यकताँ, अदालत को धोखा देने मे एक, मेरी तरफ से पैरोकार थे। इनकी वजह से अदालती कामो मे बहुत मदद मिली। सच तो यह है, कि अगर वह न होते, नवाब से सरबर न होती। अगर्चे सच्चा वाकया यह है, कि नवाब से और मुझ मे निकाह न था। मगर अदालतो मे, अक्सर सच्ची बात के लिये भी झूठे गवाह पेश करना होते है। दूसरे फरीक की तरफ से बिल्कुल झूठा दावा था। लेकिन मुकदमा इस सलीके से बनाया गया था कि कोई सूरत बचने की न थी। निकाह के सबूत मे दो मौलवी पेश किये गये थे, जिनके माथो पर घट्टे पडे, बडे बडे अमामे सिर पर, रवाएं कधो पर, हाथो मे कठे, पाँव मे जूतियाँ। बात बात मे, काल-उल अल्ला काल-उल रसूल। उनकी सूरत देखकर किसी हाकमे-अदालत क्या, किसी नेक नीयत आदमी को झूठ का शुबहा भी नही हो सकता। उनमे से एक हजरत नाक्हे के वकील बने थे और दूसरे मनकूहा के। मगर हक फिर हक है और नाहक, नाहक। जिरह मे बिगड गये। नवाब के

-ोग ग ह उन से ज्यादा बिगडे और उन्ही की गवाही की वजह से, नवाब अपील हार गये । फौजदारी मे मेरी तरफ से जो गवाह पेश किये गये थे, वह सब अकबर अली के बनाये हुए थे बिल्कुल न बिगडे ।

अकबर अली खाँ की ज़ मदोल्पत मेरे मकान पर बहुत जमाने तक रही । उन्होंने मेरे साथ पूरा हक, दोस्ती का अदा किया । एक हब्बा तक नही लिया । बल्कि अपने पास से बहुत कुछ सर्फ किया । वाकई उनको मेरे साथ एक किस्म की मुहब्बत थी । मेरा जाती तजुर्बा यह है, कि बुरे आदमी भी बिल्कुल बुरे नही होते । किसी न किसी से भले जरूर हो जाते है । अगले जमाने के लोगो की निस्बत, आप ने सुना होगा, कि जब किसी से दोस्ती कर लेते थे, तो उसका पूरा निबाह करते थे । बगैर किसी कदर भलाई के ज़िन्दगी बसर नही हो सकती । जो शख्स सब से बुरा हो, वह भी किसी का होके रहेगा । जब तक नवाब से मुकदमा होता रहा, मैं किसी अजनबी शख्स को अपने पास न आने देती थी । ऐसा न हो, कि उसका भेजा हुआ खुफिया खबर लेने आया हो और किसी तरह से नुकसान पहुँचाये । अकबर अली खाँ कचहरी से पलट के यही आते थे । हर चन्द मैंने इसरार किया, कि मकान से खाना मँगाने की क्या जरूरत है ? मगर उन्होने न माना । आख़िर मजबूर हो के चुप हो रही । मेरे घर के खाने से इन्कार भी न था । मैं भी उन्ही के साथ खाना खाती थी । इस जमाने मे, मैं भी नमाज की पावन्द हो गई थी । अकबर अली खाँ को ताजियादारी से इश्क था । रमजान और मुहर्रम मे, वह इस कदर नेक काम करते थे, कि जिस से उनको साल भर के गुनाहो से नजात मिल जाती थी । यह सही हो या गलत, मगर उनका ऐसा भरोसा था ।

रुसवा 'यह मुआमला ईमान का है, इसलिये मुझे इतना कह लेने दीजिये कि यह भरोसा नही है ।'

उमराव जान 'मेरे नजदीक भी ऐसा ही है ।'

रुसवा 'अक्लमदो ने गुनाह की दो किस्मे की है । एक वह, जिनका असर अपनी ही जात तक रहता है और दूसरे वह, जिनका असर दूसरो तक पहुँचता

है। मेरी राय मे, पहली किस्म के गुनाह छोटे और दूसरी किस्म के गुनाह बडे है। अगर्चे और लोगो की राय उसके खिलाफ हो जिन गुनाहो का असर दूसरो तक पहुँचता है, उनकी बख्शिश वही लोग कर सकते हैं, जिन पर इसका बुरा असर पड़ा हो। तुम ने ख्वाजा हाफिज का वह शेर तो सुना होगा,

मै ख़ुरो मसहफ बसोज़ो, आतिश अन्दर काबा ज़न
साकिने बुतखाना बाशो, मरदुम आज़ारी मकुन।'

यानि शराब पी, नमाज़ पढ़ने की चटाई को जला दे, काबे मे आग लगा दे, बुतख़ाने मे पड रह— यह सब कुछ कर मगर मानव को दुःख न पहुँचा। उमराव जान 'याद रखो, मरदुम आज़ारी बहुत ही बुरी चीज़ है, इसकी बख्शिश कहीं नही है, और अगर इसकी बख्शिश हो, तो ख़ुदा की ख़ुदाई बेकार है।'

उमराव जान 'मेरा तो बाल बाल मियाँ का गुनहगार है। मगर इसमे मैं भी काँपती हूँ।'

रुसवा : 'मगर तुम ने दिल बहुत दुखाए होंगे ?'

उमराव जान 'फिर यह तो हमारा पेशा है। इसी दिल की बदौलत तो लाखो रुपए हमने कमाये, हजारो उडाये।'

रुसवा 'फिर इसकी सज़ा क्या होगी ?'

उमराव जान : 'इसकी कोई सजा नही होनी चाहिए। हमने जिस किस्म से दिल दुखाए, उसमे एक तरह की लज्ज़त है, जो इस दिल दुखाने का मुआवज़ा हो जाती है।'

रुसवा 'क्या खूब ?'

उमराव जान फर्ज़ कीजिये, एक साहब ने हम को मेले तमाशे मे देख लिया, मरने लगे। कौडी पास नही। हम बिना लिये मिल नही सकते। इनका दिल दुखता है। फिर इसमे हमारा क्या कुसूर है ? दूसरे साहब हमसे मिलना चाहते है। रुपया भी देते हैं। हम एक और शख्स के पाबन्द है या उनसे मिलना नही चाहते। अपना दिल। इनकी जान पर बनी है। फिर ! हमारी बला

मे । बाज़ साहब हमारे पास इस तरह के आते हैं, जो यह चाहते है कि हम चाहा । हम नहीं चाहते, ज़बरदस्ती है ? इससे उनको सदमा पहुँचता है हमारी ख़ूनी से।'

रुसवा 'यह सब गाली मारने के लायक है। मगर बराए ख़ुदा, कहीं मुझे इनमे से किसी में शुमार न कीजियेगा।'

उमराव जान 'ख़ुदा न करे । आप ख़ुश किस्मती है । न आप किसी को चाहते है न कोई आपको चाहता है। और फिर आप सबको चाहते है और सब आपको।'

रुसवा 'यह क्या कहा ? एक बात है, नहीं भी है । कहीं ऐसा भी हो सकता है ? ?'

उमराव जान 'मैं मन्तक तो ज्यादा पढ़ी नहीं, मगर हो सकता है, जब एक बात के दो पहलू हों। एक चाहना अक्लमन्दी के साथ होता है और एक बेवकूफी के साथ।'

रुसवा 'इसकी मिसाल ?'

उमराव जान 'पहले की मिसाल, जैसे आप मुझ को चाहते है, मैं आपको।'

रुसवा 'ख़ैर, मेरे चाहने का हाल तो मेरा दिल ही जानता है। और आपके चाहने का हाल आपके इक़रार से मालूम हो गया । आगे चलिये दूसरी मिसाल।'

उमराव जान 'ख़ैर नहीं चाहते, तो मेरा बुरा चाहते होंगे । दूसरे की मिसाल सुनिये, जैसे ख़ुदा से फरियाद करना।'

रुसवा 'नहीं, इस मिसाल मे आपने गलती की और कोई मिसाल दीजिय ।'

उमराव जान 'अच्छा जैसे कैस लैला को चाहता था।'

रुसवा 'आप भी क्या दकियानूसी ख्याल ढूँढ के लाई है।

उमराव जान 'अच्छा, जैसे नजीर..'

रुसवा (बात काट के) 'इस मिसाल से मुआफ कीजिये । इस मौका पर मुझ को एक शेर याद आया है, सुन लीजिये,

'क्या कहूँ तुझसे मुहब्बत, वह बला है हमदम,
हमको इबरत न हुई गैर के मर जाने से।'

उमराव जान 'हाँ, वह कलकत्ता वाला मुआमला।'

रुसवा 'इतनी दूर कहाँ पहुँची ? क्या लखनऊ मे ऐसे नही रहते।'

उमराव जान 'दुनिया खाली नही है।'

रुसवा 'हाँ, मैंने सुना था, आप अकबर अली खाँ के घर बैठ गई थीं ?'

उमराव जान 'मुझ से सुन लीजिये। जिस ज़माने मे नवाब छोटी अदालत से जीत गये थे, और मैं रूपोश हुई हूँ, उस ज़माना मे अकबर अली ख़ाँ मुझे अपने मकान ले गए थे। कई बरस रहने का इत्तिफाक हुआ है। इस ज़माना में तीन आदमी इस धोखे मे थे, कि मैं अकबर अली खाँ के घर बैठ गई। एक तो खुद अकबर अली, दूसरे उनकी बीबी, तीसरे का नाम न बताऊँगी।'

रुसवा 'मैं बता दूँ ?'

उमराव जान 'गौहर मिर्ज़ा ?'

रुसवा 'जी नही।'

उमराव जान 'तो फिर और कौन ? बताईये।'

रुसवा 'आप बताईये।'

उमराव जान 'ऐसे फिकरे किसी और को दीजिये।'

रुसवा 'फिकरा कैसा ? मैं भी एक पर्चे पर लिख कर देता हूँ, फिर आप बताइये।'

उमराव जान 'बेहतर।'

रुसवा 'पर्चा लिखकर रख दिया। अब कहिये।'

उमराव जान · 'तीसरे मैं खुद।'

पर्चे मे लिखा था 'आप खुद।'

उमराव जान 'वाह मिर्जा साहब, खूब पहचाना।'

रुसवा 'आपकी इनायत है। हाँ, तो क्या गुज़री ?'

उमराव जान 'गुज़री क्या, सुनिये।—

अव्वल तो उन्होने मुझे एक छोटे से मकान मे ले जाके उतारा, जो उनके

मकान से मिला हुआ था। खिड़की दरम्यान में थी। मुआ कच्चा सा मकान। एक छोटी सी दलनिया, आगे छप्पर, एक और छप्पर सामने पड़ा हुआ। इसमें दो चूल्हे बने हुए। यह क्या है? बावर्ची खाना। और सब खाने भी ऐसे ही समझ लीजिये। इसी मकान में, मैं भी रहूँ और मिर्ज़ा के बेतकल्लुफ दोस्त भी आया करते हैं। इनमें से एक साहब, शेख अफज़ल हुसैन, छूटते ही भौजी कहने लगे। इनके छिछोरेपन ने नाक में दम कर दिया। पानों की फरमाइश से तंग हो गई। हर वक्त, 'भौजी पान न खिलाओगी?

एक दिन, दो दिन, आखिर मुसीबत कहाँ तक? इन्तहा यह, कि पानदान मैंने उनके आगे सरका दिया। उस दिन से मैं खुद, दस्तबरदार हो गई। उन्होंने कब्जा कर लिया, जैसे कोई बाप के माल पर कब्जा करता है। पान इस बद-तमीज़ी से खाते थे, कि देखने वालों को ख्वामख्वाह नफरत हो जाय। कत्थे-चूने की कुलियों में उँगलियाँ पड़ रही हैं। जुबान से चाट रहे हैं। मैंने जब यह करीना देखा, चिकनी के चूरे और इलायची पर बसर करने लगी। इसमें भी वह साझा लगाते थे। एक और साहब वाजद अली नामी, अक्सर खसूसन, खाने के वक्त तशरीफ लाते थे। अब याद नहीं कि अकबर अली खाँ के बिरादर निस्बती थे। इनके मजाक में गाली गलौज हद से ज्यादा था।

इन दोनों साहबों के सिवा, अकबर अली खाँ साहब के बेतकल्लुफ एहबाब बहुत से थे, जिनमें से अक्सर को मुकदमा बाज़ी का शौक था। रात दिन कानून छँटा करता था। मगर जब मिर्ज़ा साहब तशरीफ ले जाते, तो इक ज़रा अमन हो जाती थी।

इस मकान से चन्द रोज़ के बाद मेरी तबीयत हद से ज़्यादा उकता गई। करीब था, कि कहीं और, रहने का बन्दोबस्त करूँ, कि एक दिन ऐसा इत्तिफाक हुआ कि अकबर अली खाँ किसी मुकदमा में फैज़ाबाद गये, और अफजल अली अपने गाँव। इत्तिफाक से मकान में कोई नहीं। दरवाज़े की कुंडी बंद कर ली है। मैं अकेली बैठी हूँ, कि इतने में खिड़की जो जनाने मकान की दीवार में थी, खुली, और अकबर अली खाँ की बीबी अन्दर चली आईं। मुझे ख़ाही नख़ाही सलाम करना पड़ा। अँगनाई में तख्तों का चौका पड़ा था। उसी के पास मेरा

पलँग लगा था । पहले बडी देर तक चुपके खड़ी रही । आख़िर मैंने कहा, 'अल्लाह, बैठ जाइये ।' बारे बैठ गईं ।

मैं 'हम गरीबों पर क्या इनायत थी ? आज इधर कहाँ तशरीफ आईं ?'

बीबी 'तुमको मेरा आना नागवार हो तो चली जाऊँ ।'

मैं 'जी नहीं, आपका घर है । मुझे ऐसा हुक्म हो, तो मुनासिब भी है ।'

बीबी 'लो, बातें न बनाओ । अगर मेरा घर है, तो तुम्हारा भी घर है । और सच पूछो, तो न मेरा न तुम्हारा । घर तो घर वाले का है ।'

मैं 'जी नही ! ख़ुदा रखे आपके घर वाले को । उनका भी है, और आपका भी ।'

बीबी 'तुम अकेली बैठी रहती हो । आख़िर हम भी आदमी हैं । उधर क्यों नहीं चली आती । हाँ, मियाँ का हुक्म न होगा ।'

मैं 'मियाँ के हुक्म की तो कुछ ऐसी ताबे नही हूँ । हाँ, आपकी इजाज़त की ज़रूरत थी, वह हासिल हो गई । अब हाज़िर हूँगी ।'

बीबी 'अच्छा, तो चलो ।'

मैं 'चलिये ।'

मकान में जा के जो देखती हूँ ख़ुदा का दिया सब कुछ था । ताँबे के मटके, देग, गगरे, पतीलियाँ, लोटे, निवाड के पलँग, मसहरी, तख़्तों की चौकियाँ, फ़र्श फरूश, मगर किसी बात का करीना नही । अँगनाई में जा बजा कूडा पडा हुआ, बावरची ख़ाने में, सामने बुआ अमीरन खाना पका रही हैं, मक्खियाँ भिन-भिन कर रही हैं । तख़्तों के चौके पर पीक के चकत्ते पडे हुए । बीबी के पलँग पर मनो कूडा । इमामन ने पानदान ला के बीबी के सामने रख दिया । कत्थे चूने के धब्बों में सारा पानदान छिपा हुआ था । देख के, मेरा तो जी मालिश करने लगा ।

बीबी ने पान लगा के दिया । मैंने चुटकी में दबा लिया । बातें करने लगी । इसी बीच, मुहल्ले की एक बुढिया आ निकली । ज़मीन पर फसकडा मार के बैठ गई । बीबी से मेरी तरफ इशारा करके पूछा, 'यह कौन हैं ?'

बीबी 'अब तुम्हें क्या बताऊँ ?'

मैं चुपकी रही और बुढ़िया अकबर अली खाँ की बीबी से बोली 'हुई ! जैसे मैं जानती नहीं।

मैं 'बड़ी बी ! फिर जानती हो तो क्यों पूछा था ?'

बुढ़िया 'ऐ बी ! तुमसे मैं बात नहीं करती। मैं तो अपनी बहू साहब से पूछती हूँ। मेरा मुँह तुमसे बात करने के लायक नहीं। तुम बड़ी आदमी हो।'

मैं बुढ़िया का मुँह देख के चुप हो रही।

बीबी 'ऐ, बुढ़िया ! ज़रा सी बात में झाड़ का काँटा हो गई ?'

बुढ़िया (बीबी से) 'तुम तो इस तरह बात छिपाती हो, और हम दुश्मन हैं। ए हम तो इनकी भलाई के लिए बात करते हैं। यह हमीं से उलटे बिगड़ती हैं।'

बीबी 'ले बस, अपनी खैर ख्वाही रहने दो बुआ। तुम किसी के घर की इजारेदार हो।'

बुढ़िया 'हमारा इजारा क्या होने लगा। अब जो नई नई आती जायेगी, उनका इजारा होता जायेगा।'

बुढ़िया की इस बात पर मुझे बेसाख्ता हँसी आ गई। मुँह फेर के हँसने लगी।

बीबी 'क्यों नहीं। ए तुम मेरी सौत हो (मेरी तरफ मुखातिब होके) ले सुन लो, खाँ साहब की पहली बीबी यही हैं। बीबी, तुम असल में इनकी सौत हो। मैं तो इनके बाद आई हूँ।'

बुढ़िया 'हो, अपने होतों सोतों की, मुझे यह बातें अच्छी नहीं लगती। मुँह दर मुँह गालियाँ देती हो। मुई कस्बियों, खानगियों की सोहबत में और क्या सीखोगी ? यही तो सीखोगी। लो, इतने दिन मुझे आये हुए, बड़ी बेगम साहबा (अकबर अली खाँ की वालिदा) ने आधी बात मुझे नहीं कही। बहू साहब गुनवती ऐसी हैं, कि मुहल्ले की बुढ़ियों को गालियाँ देती हैं।'

बीबी (गुस्सा होकर) 'मैंने तुमसे कह दिया लुड्डन की माँ, तुम आज से मेरे पास न आना। वहीं बड़ी बेगम साहबा के पास जा के बैठा करो।

मुझे बहुत गुस्सा था, मगर मैंने देखा, कि बेतुकी औरत है, इसके मुँह कौन लगे ? ज़ब्त करके चुपकी हो रही।

बुढिया 'हमारी बला आती है।'

बीबी 'मुई की शामत आई है। यह बला बग्मा क्या बक रही है ?

बुढिया 'तो क्या तुम्हारे दबैल हैं। कुछ किसी के लेने देने मे नही, घडी भर निकल आये थे। तुम हमसे, हम तुमसे बाते करते थे। न आयेंगे।'

बीबी 'हरगिज़ न आना।'

बुढिया 'इस ज़िद पर तो ज़रूर आये। देखे तो, तुम हमारा क्या बनाती हो।'

बीबी 'आओगी तो इतनी जूतियाँ लगायेंगी, कि सिर मे एक बाल भी न रहेगा।'

बुढिया 'क्या ताकत, क्या मजाल, जूतियाँ मारेंगी, बेचारी ?'

बीबी 'ले, उठो, यहाँ से टलो, नही तो लेती हूँ हाथ मे जूती।'

बुढिया (ठट्ठा लगा के) 'आज तो हम जूतियाँ खा के ही जायेंगे, मारो। बडे बाप की बेटी हो।'

बाप के नाम पर बीबी को गुस्सा आ गया। चेहरा सुर्ख हो गया। थर थर काँपने लगी।

बीबी 'दूर हो यहाँ से, कहती हूँ।'

बुढिया 'अब तो हम जूतियाँ खा के ही जायेंगे।'

बीबी (मुझसे मुखातिब होके) 'देखो यह मुझे ज़िद दिला रही है। बिन मारे मुई को न छोड़ूँगी।'

मैं 'बेगम ! जाने भी दीजिये। मुई बेतुकी है।'

बुढिया (मुझ से) 'तू कुछ न बोलना, मालज़ादी। तुझे तो कच्चा ही खा जाऊँगी।'

बीबी (जूती पैर से लेकर) 'एक, दो, तीन—अब राज़ी हुई ?'

मैं (हाथ से जूती छीन ली) 'बेगम, जाने दीजिये।

बीबी 'नही, तुम न बोलो। मुई का कचूमर निकाल डालूँगी।

बुढ़िया 'और मारो।'

बीवी ने दूसरे दिन से दूनी उना का पाँच जूते और लगाये। अब तो बुढ़िया ने ज़मीन पर पाँव फैला दिये और ज़मीन पर दोहत्तड़ मारना शुरू किये, 'हैं हैं! हैं हैं, मुझे जूतियाँ मारीं। अब तो दिल ठंडा हुआ। सौत की जलन मुझ पर उतारी, हाय मारा। हाय मारा। चिल्ला चिल्ला के दुहाई देना शुरू की। बावर्चीख़ाने से बुआ अमीरन उठ के दौड़ीं। इधर बेगम साहबा अपने दालान से चली आईं। एक आफ़त बरपा हो गई। इधर बेगम साहबा को आते देखकर और भी दोहत्तड़ मारना शुरू किये, इस बुढ़ापे में मुझे जूतियाँ खिलवाईं।'

बेगम साहबा 'ऐ मुझे क्या मालूम, कि तुम पर जूते पड़ रहे हैं नहीं तो आके बचा लेती। आख़िर बात क्या हुई?'

बुढ़िया (मेरी तरफ़ इशारा करके) 'इस मलजादी ने मार खिलवाई। अरे इसने मार खिलवाई।'

मैं ठगमारी सी हो गई। बेगम साहबा से मुझसे उस बात सामना हुआ। कुछ कहते नहीं बन पड़ता।

बीवी 'फिर इनका नाम लिये जाती है?'

बुढ़िया 'हम तो नाम लेंगे। तुम क्या करती हो?'

बेगम साहबा 'आख़िर हुआ क्या था?'

बुढ़िया मुझ निगोडी ने इतना पूछा, कि यह कौन है? ले भला, क्या गुनाह किया?'

बीवी 'तुम तो कहती थी मैं जानती हूँ। फिर पूछने से क्या मतलब?'

बुढ़िया 'क्या मतलब था? अच्छा मतलब बता दूँगी, तो सही। जो अपना एवज़ न ले लूँ। तुम ने मारा तो है?'

बेगम साहबा 'चल शफतल, तू क्या बदला लेगी। ज़रा किसी भुलावे पर न भूलना।

बुढ़िया 'मैं तुम से कुछ नहीं कहती। तुम जो चाहे कह लो, तुम्हारा हक है।"

बेगम साहबा 'तेरे वाली की ऐसी तैसी, निकल यहाँ से।'

बुढ़िया 'लो यह भी निकालती हुई आईं। अच्छा जाते हैं।'

यह कह के बुढ़िया उठ खड़ी हुई। लहँगा झाड़ झूड, बुड़बुडाती हुई, 'बडी आईं निकालने वाली! जाते हैं, जाते हैं। देखें तो, क्योंकर नही आने देती?'

बेगम साहबा (बहू से) 'आखिर तुम इस मुई चुड़ैल के मुँह क्यो लगी?'

बीबी 'अम्माँ जान! आपके सिर की कसम, मैंने तो कुछ भी नही कहा। वह तो, आप ही जैसे कोई कड़ी खाट पर से सो के आई थी। सैकड़ो बाते तो इन बेचारी को सुना के रख दी।'

बेगम साहबा, मेरे जिक्र पर, कुछ नाक भी चढा के चुपकी हो गईं। मुझको इस बुढ़िया की बात तो नागवार नही हुई, क्योंकि मैं उसे दीवाना समझे हुए थी मगर हाँ बेगम साहबा की बेएतनाई से सख्त सदमा हुआ। वह अभी वही खडी थी, कि मैं उठ के खिडकी के पास चली आई और अपने मकान मे आन बैठी।

बेगम साहबा (मेरे चले आने के बाद, बहू से) 'ओहो बेटा! तुमने बुढिया निगोडी को ख्वामखाह पीट डाला और फिर मुई एक शफतल बाजारी के लिये। आखिर तुम्हे उसकी परचक लेना क्या जरूरी थी?'

अमीरन 'अच्छा उसको जाने दीजिये, जैसी उसने बदजबानी की थी, अपनी सजा को पहुँची। यह पूछिये कि कस्बी खानगियो से मेल-जोल कैसा? और वह भी वह, जिससे मियाँ से आशनाई हो। अभी वह लाके सिर पर बिठा देते, तो कैसी मलामत डालती और खुद फर्ज करके, जा के बुला लाईं।'

बेगम साहबा (अमीरन से) 'उसकी मजाल थी, घर मे ले आता। हम नही बैठे हैं? बाहर जिसका जी चाहे आये, घर मे किसी का क्या काम है? ऐ लो, उनसे (अकबर अली खाँ के बाप) बरसो हुसैन बाँदी से मुलाकात रही। उसने कैसी मिन्नते की, मैंने नही हामी भरी। बुआ अमीरन, मैं यह सोची, कि आज को महमान तरीक खडी-खडी चली आयेगी, कल मियाँ घर मे बिठा लेगे, तो यह छाती पर मूँग कौन दलवायेगा? अपनी पत अपने हाथ है। यह आजकल की लडकियो को अपने आगम-अन्देशे का ख्याल नही।'

अमीरन 'सच है बेगम साहबा ! अक्सर तो मुँडेर पर बैठने वालों का घर गिरस्तियों मे नाम ही क्या है ? हमारे लोग कहते थे, एक बार मर्द को घर मे बुला ले, मगर इन औरतों को न बुलाये।'

बेगम साहबा 'बुआ ! यह है कि मर्द अगर आया भी जायेगा तो क्या वह औरतो मे घुस के बैठेगा। कल ही की बात है, फसाद के दिनो मे, बरसो हुसैन खाँ हमारे घर मे छिपे रहे। फिर बुआ एक घर का रहना सहना। मगर मजाल है, उन्होंने मेरा आँचल तक देखा हो, बात सुनी हो। दिन दिन भर मेहनती मे घुटी बैठी रहती थी। मामा अनीसों से इशारों मे बाते करती थी।'

अमीरन 'एक तो यह, कि तुम गैरत की जाने वाली बीबी की साहबजादी। जब ऐसों के पास बैठोगी, वहाँ तक बचाव होगा। कही उसने कत्थे चूने की कुल्हिया मे हाथ डाल दिया। तुम्हारी आँख बचा के कटोरी मे पानी पी लिया। दूसरी मुई टकाहियाँ, उनका एतबार क्या ? सैकड़ो आर्जे मे भरी होती है। इनकी तो परछाइयों से बचना चाहिये।'

बेगम साहबा 'एक बात। सभी बातो का बरतो होना चाहिये। परछाँवाँ, बाँधन, टोने टोटके, बुआ कौन कहे, इनको तो समझ नही, और जो कुछ खिला ही दे। मिर्जा मुहम्मद अली की बहू को सौत ने जोंक खिला दी। दीनो-दुनिया से जाती रही, न आस की न औलाद की।'

अमीरन 'जी हाँ। ए लो, क्या मैं जानती नही ?'

बेगम साहबा 'बुआ, यह सौतापे का रिश्ता ऐसा है कि इसमे अलग थलग रहने पर भी जान नही बचती। मुझी को देखो। उस मुई टके की कहारी ने कोई बात उठा रखी, दुआ, तावीज, गडे, कैसे कैसे नक्श मेरे सिराहने से निकलते थे।'

अमीरन 'फिर उसको अपने घर मे क्यो आने दिया ?'

बेगम साहबा 'ए बुआ ! नौकर थी। मैं क्या जानती थी, कि उससे मियाँ से लग्गा सग्गा है ? जिस दिन मालूम हो गया, मैंने खडे-खडे निकाल दिया।'

अमीरन 'मगर बेगम ! एक बात कहूँ, खुदा लगती। आपकी खिदमत बहुत की।'

बेगम साहबा 'यह खूब कही मिर्ज़ा को छीना था। अब क्या इसमें भी गई गुज़री। इस बुढ़िया को क्या समझती हो? उसमें भी, किसी ज़माने में, मिर्ज़ा से थी।'

अमीरन (कहकहा लगा कर) 'नहीं बेगम साहबा।'

बेगम साहबा 'क्या मैं झूठ कहूँगी? जब ही तो वह दोहराती थी, कि अपना एवज़ ले लूँगी।'

अमीरन 'वह साहब! तो फिर आपको नहीं चाहिए था। सुसरे की हरम को इतनी जूतियाँ . . .'

बेगम साहबा 'अुआ! इन लोगों को यह लिहाज़ कहाँ? सच कहूँ मुझे भी यह बात नागवार हुई। उनके मुँह पर कहती हूँ, आज को मुई टकहाई के चलते सुसरे की हरम के जूतियाँ मारी। कल सास को मारेंगी।'

अमीरन 'नहीं, ख़ुदा न करे। मगर हाँ, बात कहने ही में आती है।'

इन दोनों बुढ़ियों ने, वह साहब बेचारी को, ऐसे कौंचे दिये, कि आख़िर बेचारी चीख़ें मार मार के रोने लगी। मेरा यह हाल था, कि अँगारों पर लोट रही थी। जी चाहता था कि दोनों बुढ़ियों का मुँह नोच लूँ।

रुसवा 'हाय हाय! यह गुस्सा?

रोकियेगा ज़रा तबीयत को,
कहीं ऐसा न हो कि ख़िफ़्फ़त हो?'

उमराव जान 'मिर्ज़ा साहब! गुस्से की बात ही थी। एक इन्सान को इतना ज़लील समझना, इन्सानियत से दूर है।'

रुसवा 'मेरे नज़दीक तो कोई बात न थी, जिस पर आपको इतना गुस्सा आया। वह दोनों बुढ़ियाँ सच कहती थीं। और लुड्डन की माँ भी बेचारी नाहक पिटी। सच तो यूँ है, कि नाहक अब आप चाहे बुरा मानें, चाहे भला।'

उमराव जान 'वाह मिर्ज़ा साहब, आप ख़ूब इंसाफ करते हैं।'

रुसवा 'जी हाँ मेरे नज़दीक इन्साफ यही है। इस मुआमला में, आप भी एक हद तक बेक़ुसूर थीं। सारा कुसूर अकबर अली की बीवी का था।'

उमराव जान 'उन बेचारी का क्या कुसूर था?'

रुसवा 'ऐसा हुआ था, कि अगर मेरी बीवी ऐसा करती, तो फौरन डोली मँगवा के मैके भिजवा देता और छः महीने तक सूरत न देखता। अच्छा एक बात पूछते है, अकबर अली खाँ ने जब यह वाकया सुनी तो क्या कहा ?'

उमराव जान 'लुट्टन की मा पर खूब चीखे, खूब चिल्लाये। कह दिया, खबरदार ! यह डायन हमारे घर न आने पाये। कई महीने तक उनका आना जाना मौकूफ रहा। जब बड़े खान साहब आये, तो वह फिर आने लगी। यह किस्सा उनके आगे छेड़ा गया, वह उल्टे अकबर अली खाँ की बीवी पर खफा हुए।'

रुसवा 'बुड्ढे की अक्ल नही थी ?'

उमराव जान 'नही थी या सठिया गये थे, जरा लुड्डन की माँ, पाँव दबा दिया करती थी। उसी ने उनको परचका लेते थे। क्यो न परचक लेते, लुड्डन की माँ उनकी पुरानी आशना थी।'

रुसवा 'फिर आप ही कायल होइये। यह ऐन वजादारी थी। अच्छा, अब एक बात और बता दीजिये। लुट्टन की माँ जवानी मे कोई रडी थी, या घर गिरस्त ? और बुआ अमीरन कौन थी ?'

उमराव जान 'लुट्डन की माँ मुई घनेली थी। जवानी मे खराब हो गई थी। बुआ अमीरन एक देहानी औरत थी, उनका मकान सडीला के ज़िला मे था। एक जवान बेटा था। वह भी बडे खाँ साहब के पास नौकर था। एक लडकी थी, वह कही बाहर व्याही हुई थी।'

रुसवा 'बुआ अमीरन से और बडे खान साहब से तो कोई ताल्लुक न था ?'

उमराव जान 'ना, खुदा को जवाब देना है। अमीरन वडी नेक औरत थी। सारा मुहल्ला कहता था, कि वह जवानी मे राँड होकर यहाँ नौकरी को आई थी। उस दिन से किसी ने उसको वद राह नही देखा।'

रुसवा 'पूरे वाकयात, आप के वयान से मुझको मालूम हो गये। अब पूछिये, आप क्या पूछती है ?'

उमराव जान 'तो क्या, कोई मुकदमा, आप फैसला करने बैठे हैं ?'

रुसवा 'बहुत बड़ा मुक़दमा।'

'बात यह है कि औरतें तीन किस्म की होती हैं (१) नेक बख़्तें (२) ख़राबें (३) बाज़ारियाँ। और दूसरी किस्म की औरतें भी दो तरह की होती हैं। एक तो वह, जो चोरी छिपे ऐब करती हैं। दूसरी वह, जो खुल्लमखुल्ला बदकारी पर उतारू हो जाती है। नेक बख़्तों के साथ, सिर्फ वही औरतें मिल सकती हैं, जो बदनाम न हो गई हों। क्या तुम्हें इतनी समझ नहीं है, कि वह बेचारियाँ जो तमाम उम्र चार दीवारियों में क़ैद रहती हैं, हजारों किस्म की मुसीबतें उठाती हैं। अच्छे वक्त के तो सब साथी होते हैं, मगर बुरे वक्त में, सिर्फ यही बेचारियाँ साथ देती हैं।

जिस जमाना में इनके शौहर जवान होते हैं, दौलत पास होती है, तो अक्सर बाहर वालियाँ मजे उडाती हैं। मगर मुफलिसी और बुढ़ापे के ज़माने में कोई पुरसाने हाल नहीं होता। इन वक्तों में, वही तरह-तरह की तकलीफें उठाती हैं और बुरों की जान को सब्र करती हैं। फिर क्या उन्हें इसका कोई फख्र न होगा? यही फख्र इसका बाइस होता है, कि वह खराब औरतों को बहुत ही बुरी निगाह से देखती हैं। इन्तहा का ज़लील समझती हैं। तोबा में, खुदा गुनाह मुआफ कर देता है, मगर यह औरतें कभी मुआफ नहीं करतीं। दूसरी बात यह है, कि अक्सर देखा गया है, कि घर की औरत कैसी खूबसूरत, खूबसीरत और खुशसलीका क्यों न हो, बेवकूफ मर्द, बाजारियों पर, जो उनसे, सूरत और दूसरी सिफतों में बदरजहा बुरी हैं, फरेफ्ता होकर उन्हें आरज़ी तौर से या उम्र भर के लिये छोड़ देते हैं। इसलिये उनको गुमान क्या, बल्कि यक़ीन है कि यह किसी न किसी किस्म का जादू टोना ऐसा कर देती हैं जिससे मर्द की अक्ल में फतूर आ जाता है। यह भी उनकी एक किस्म की नेकी है, इसलिये कि वह इस हाल में अपने मर्दों को इल्ज़ाम नहीं देतीं, बल्कि बदकार औरतों को ही मुजरिम ठहराती हैं। इससे ज्यादा उनकी मुहब्बत की, और क्या दलील हो सकती है?'

उमराव जान 'यह तो सब सही है, मगर मर्द क्यों ऐसे बेवकूफ बन जाते हैं?'

रुसवा 'इसकी वजह यह है कि इन्सान के मिजाज मे जिद्दतपसन्दी है। एक हालत मे जिन्दगी बसर करने से, ख्वाह वह कैसा ही अच्छा क्यो न हो, तबीयत उकता जाती है। वह चाहता है कि किसी न किसी तरह की अदल बदल उसकी जिन्दगी मे पैदा हो। बाजारियो के साथ मेल जोल पैदा करने मे एक किस्म की नई लज्जत मिलती है जो कभी उसके ख्याल मे न थी। यहाँ भी वह एक ही की जान पहचान पर बस नही करता, बल्कि नये नयो की तलाश मे, रोज नये कमरो पर पहुँचता है और नये घर देखता फिरता है।'

उमराव जान - 'मगर सब मर्द ऐसे नही है।'

रुसवा 'हाँ। इसकी वजह यह है, कि मेलजोल के कानून ने उस मर्द को बुरा बनाया है। जो शख्स ऐसा करते है, उसके अजीज, रिश्तेदार, दोस्त, अहबाब बुरा भला कहते है। उन लोगो से अक्सर जुरअत नही होती। मगर जब बुरे दोस्तो की सोहबत मे बैठने का इत्तिफाक होता है, वह तरह तरह की लज्जतो का जिक्र कर के, एक अजीब किस्म का शौक, उसकी तबीयत मे पैदा कर देते है। इसलिये, वह खौफ उसके दिल से निकल जाता है। आपको इस बात का अच्छी तरह अन्दाज हुआ होगा, कि जो लोग पहले पहल रडी के मकान पर जाते है, उनको राज़ छिपाने का किस कदर ख्याल होता है। कोई देखता न हो, कोई सुन न ले। दो आदमियो के सामने बोलने का क्या जिक्र, अकेले मे भी मुँह से बात नही निकलती। मगर रफ्ता रफ्ता यह हालत तो बिलकुल जायल हो जाती है। खुलासा यह, कि चन्द ही रोज़ मे, पूरे बेगैरत हो जाया करते है। फिर क्या है? दिन दिहाडे भरे चौक, रडियो के कमरे पर, खट से चढ जाते है। गाडी मे खिडकियाँ खोल के, साथ बैठकर सैर करना, हाथ मे हाथ लेके, मेले तमाशो मे लिये फिरना, इन सब बातो को बाइसे फख्र समझने लगते है।

उमराव जान 'यह तो सही है, मगर शहरो मे इन बातो को चन्द मायूब नही समझते।

रुसवा 'खसूसन दिल्ली और लखनऊ मे। यही इन शहरो की तबाही और बरबादी का बाइस हुआ। देहात और कस्बात मे, ऐसे शरीर लोगो की

सोहवत कम मिलती है, जो नौजवानो को इन वदकारियो पर आमादा करें। दूसरे, व ी की रण्डियो को इस कदर ओहदे हासिल नहीं है, इसलिये कि वह रईसो और जमीदारो की ही पावन्द होती हैं और वहुत डरती है। और क्योकि उनकी रोजी वल्कि ज़िन्दगी उनके हाथ मे है। इसलिये उनकी औलाद मे वहुत चोरी छिपे मिलती है। और शहरों मे तो आजादी है, कौन दवाव मानता है? इसी का यह नतीजा है।'

उमराव जान 'मगर देहाती जव विगडते हैं, तो हद से ज्यादा विगड जाते हैं। मसलन, मियाँ इरशाद अली खाँ का वाकया आप सुन चुके है।'

रुसवा . 'उसका यह सवव है, कि वह इन लज्जतो से विल्कुल नावलद होते हैं। जव उनको इसका चस्का पडता है, तो वह उसकी हद से ज्यादा कद्र करते हैं और अहले-शहर कुछ न कुछ अगाह होते हैं, और इसलिये इनको ज्यादा शौक़ नही होता।

# बीस

रुसवा 'हाँ ! वह आपकी नोची क्या हुई ? ए, है, भला सा नाम है ।'

उमराव जान 'आबादी ।'

रुसवा 'आबादी की सूरत तो अच्छी थी । मैंने उस वक्त देखा था, जब उसका सिन बारह बरस का था । जवानी मे तो और निखर गई होगी ।'

उमराव जान 'मिर्ज़ा साहब ! आपको खूब याद है ।'

रुसवा 'याद को क्या चाहिये, वाकई मे वह बहुत कतादर औरत होगी । हम भी इसी नज़र से देखते थे, कि कभी तो जवान होगी ।'

उमराव जान 'तो यह कहिये, आपभी थी आबादी के उम्मीदवारो मे थे ।'

रुसवा 'सुनो उमराव जान ! मेरी एक बात याद रखना । जहाँ कोई हसीन औरत नज़र पडे, मुझे ज़रूर याद कर लेना । अगर मुमकिन हो, तो उम्मीदवारो मे नाम लिखवा देना और जो खुदा-न-ख़ास्ता मैं मर जाऊँ, तो मेरे नाम पर फातिहा दे देना ।

उमराव जान . 'और अगर कोई मर्द हसीन नज़र आवे, तो ?'

रुसवा 'अपना नाम उम्मीवारो मे, और मेरा नाम उसकी बहन के उम्मीदवारो मे लिखवा देना, बशर्ते कि ऐसा मज़हब मे मना हो ।'

उमराव जान · 'क्या खूब ! मज़हब को कहाँ दखल दिया है ।'

रुसवा 'मज़हब का दखल कहाँ नही है । खसूसन हमारा मजहब, जिसमे कोई फरोगुज़ास्त नही की गई ।

उमराव जान 'सीधी सी एक बात क्यो नही कह देते,

'शरअन तो जानते है, उरफन दुरुस्त है'

रुसवा 'यह और मौको पर कहा जाता है। उमराव जान, मेरी जिन्दगी का एक उसूल है। नेक बख्त औरत को, मैं अपनी माँ बहन के बराबर समझता हूँ। ख्वाह वह किसी कौम और मिल्लत की क्यो न हो, और ऐसी हालत मे मुझे सख्त सदमा पहुँचता है। जो लोग उसकी पारसाई मे खलल अन्दाज हो, जो लोग उनको वरगलाने और बदकार बनाने की कोशिश करते हैं, मेरी राय मे, काबिल गोली मार देने के है। मगर फैयाज औरतो के फैज़ मे फायदा उठाना मेरे नजदीक कोई गुनाह नही।'

उमराव जान सुभान अल्लाह।'

रुसवा 'खैर इस फजूल बात को रहने दीजिये। आबादी जान का हाल कहिये।'

उमराव जान 'मिर्ज़ा साहब! अगर आप उनको जवानी के आलम मे देखते तो यह शेर आपकी जबान पर होता —

जवाँ होते ही वह तो और ही कुछ हो गये ऐ दिल,
कहाँ की पाकबाजी, हम भी अब नीयत बदलते हैं।

जवाँ होके उसने वह सूरत निकाली थी, कि सौ पचास रडियो मे एक थी।'

रुसवा 'अब क्या हुई, खुद के लिये जल्दी कहिये। आखिर क्या आफत हुई, जो आप ऐसी मायूसी के कलमात कहती हैं ?'

उमराव जान 'हम से गई, जहान से गई।'

रुसवा 'आखिर अब है कहाँ ?'

उमराव जान 'अस्पताल मे है और कहाँ है ?'

रुसवा : 'यह कहिये जवानी ने गुल खिलाया।'

उमराव जान 'जी, माशा अल्ला खूब फूली फली। सूरत बिगड गई। रगत उल्टा तवा हो गई। गरजकि सत्तर करम हो गये। अब जान के लाले पडे है।'

रुसवा 'यह हुआ क्या था ?'

उमराव जान : 'ए होना क्या था, मूई लौंडे घेरी, सिफली, छिछोरी! मैंने

तो बहुत चाहा कि आदमी बने, मगर न बनी। मैंने क्या नहीं किया ? उस्ताद जी को नौकर रखा। तालीम देना शुरू किया। मगर उसका दीदा ऐसी बातों में कब लगता था। जब वे जवान हुई मैंने कमरा अलहदा कर दिया था। शहर के चन्द जान जरीफ आ के बैठने लगे। दिन रात गालम गलौच, धौंगा मुश्ती, जूतम जाता। एक तूफान बरपा रहती थी। नाक में दम हो गया था। किसी पर बन्द नहीं, जो आया आन्द। मैंने मारा पीटा, समझाया। मगर वह कब सुनती थी। बचपने ही में उसकी निगाह बद थी। इस जमाने में बुआ हुसैनी का नवासा जुम्मन आया करता था। उस से खेला करती थी। मैंने यह ख्याल किया, बच्चा है, खेलने दो। आखिर कुछ ऐसी बातें आँख से देखी, कि जुम्मन की आमदोरफ्त मौकूफ हुई। एक साहब मेरे पास तशरीफ लाया करते थे। जरा खुश गुलू थे। मैं गवाया करती थी। उनसे छेड़ छाड़ शुरू की। वह शरीफ खानदान तो थे, मगर तबीयत पाजी थी। न मेरा लिहाज किया, न अपनी हैसियत देखी। एक दिन सरेशाम क्या देखती हूँ, ड्योढ़ी में, बी आबादी से बातें हो रही हैं।

छुट्टन साहब 'अरी मैं तो तेरी सूरत का आशिक हूँ। हाय आबादी, क्या करूँ, उमराव जान से डरता हूँ।'

आबादी 'हटो, ऐसी बातें मुझ से न किया करो। डर काहे का ?

छुट्टन ने आबादी के गले में हाथ डाल दिया। 'जालिम! क्या प्यारी प्यारी सूरत है ?'

आबादी 'फिर तुम्हे क्या ?'

छुट्टन (एक बोसा लेकर) 'हमें क्या ? जान जाती है। मरते हैं।'

आबादी 'मुए चार आने तो दिये नहीं जाते, मरते है। मियाँ मरते सब को देखा, जनाजा किसी का भी नहीं देखा ?'

छुट्टन 'चार आने! जान हाज़िर है।'

आबादी 'निगोड़ी जान ले के, मैं क्या करूँगी।'

छुट्टन 'लो, हमारी जान किसी काम की ही नहीं।'

आबादी 'लो, अब बातें न बनाओ। चवन्नी जेब में पड़ी हो तो देते जाओ।'

छुट्टन 'वल्लाह ! अम्माँ की तनख्वाह नही बँटी। परसो ज़रूर ले आऊँगा।'

छुट्टन 'अच्छा तो एक बोसा तो और दे दो।'

आबादी को छुट्टन ने गले लगाया। आबादी ने उसकी जेब मे हाथ डाला। कही इत्तिफाक से तीन पैसे जेब मे पडे हुए थे, निकाल लिये।'

छुट्टन 'तुम्हे हमारे सिर की कसम, यह पैसे न लेना। बाजी ने रग की पुडियाँ और मिस्सी मँगाई है।'

आबादी 'तुम्हारे सिर की कसम, मै तो न दूँगी।'

छुट्टन 'आखिर क्या करोगी ? परसो चव्वनी ले लेना।'

आबादी 'वाह ! खागीना लेगे।

छुट्टन 'तीन पैसे का खागीना ? अच्छा एक पैसा लेलो।'

आबादी . 'तीन पैसे का खागीना कुछ बहुत हुआ ? निगोडा बहुत दिन से जी चाहता है। बीबी लेने नही देती। कहती हैं, पेट मे दर्द होगा। मैं तो एक दिन छिपा के, एक आने का खागीना खा गई। कुछ भी नही हुआ।

मैंने दिल मे कहा, क्यो न हो, मुई काल की मारी, पेटू। हम तो ज़रा भी खा ले, तो बदहज़मी हो जाय।'

रुसवा 'क्या इसे अकाल मे लिया था।'

उमराव जान 'जी हाँ ! रुपया को माँ बेच गई थी। तीन दिन की फाके से थी, मैंने रोटी खिलाई और एक रुपया दिया। मिर्ज़ा साहब मुझे बडा तरस मालूम हुआ। मैंने तो कहा था, मेरे पास रह, मगर न रही।

रुसवा 'कमबख्त फिर भी कभी आई थी ?'

उमराव जान 'जी कई दफा आई। लडकी को देख के बहुत खुश हुई, मुझको दुआयें देती थी। साल मे दो एक मर्तबा आ जाया करती थी। मुझ से जो कुछ हो सकता, सलूक करती थी। अब कई बरस से नही आई। खुदा जाने मर गई, या जीती है।'

रुसवा 'ज़ात क्या थी ?'

उमराव जान 'पासन।'

रुसवा 'अच्छा तो वह किस्सा तो रह ही गया। छुट्टन ने चव्वनी दी या

नही दी ?'

उमराव जान 'मेरी जाने बला । उन के जाने बाद मैंने मुई को खूब कुचला । ऐसे तीन के तीन मैं उजाड़ दिये ।

मेरे कमरे के बराबर एक और छोटा सा कमरा था, कोई दो रुपये महीना किराया था । उसमें एक रंडी आके रही थी । हसना । चढ़ती जवान थी । उसकी और आबादी की पटरी खूब मिली । दिन भर वहीं बैठी रहा करती थी । सारी करतूतें हसना की, उसने अख्तियार कर लीं ।'

जैसी वह रंडी थी, वैसे ही उसके चाहनेवाले । कोई पाव भर पूरियाँ तेल की लिए चला आता है । दूसरा पचास पान, दो चार पैसा के लेता आया । किसी से दो गज नैनसुख की फरमाइश है । किसी से मखमली बूट की फरमाइश है । मेले तमाशे में दो चार गुर्गे साथ हैं । सब के सब नाके दार कुर्ते या अँगरखे, कोई धोती में है, कोई चुस्त पायजामा डाटे है । सर पर पट्टे हैं गले में हार पड़े हुए । बी हसना, ठुमक ठुमक उनके साथ चल रही है । फिरन वाली सराय में एक बोतल ठर्रे की उड़ी । वहाँ से चले तो सूरते भामते लड़खड़ाते, नाचते गाते । बी हसना, अभी उसकी बगल में थीं अभी उसके गले में हाथ । सरे राह गालम गलौच, नोचम खसोट, जूतम जाता हो रहा है । उस हालत में दो एक तो रास्ते ही में गिर पड़े । तीन चार मेले तक पहुँचे, वहाँ चरस पर दम पड़े । इनमें से जो कोई होशियार हुआ, उसने बी हसना को गाँठ लिया । और यारो को धता बताई, अपने घर ले गया । या उन्हीं के कमरे पर आ के ठहरा । और यार जब मेले से पलट के आए, कमरे के नीचे खड़े चीख रहे हैं, या गालियाँ दे रहे हैं और ढेले मार रहे हैं । बी हसना अव्वल तो कमरे में नहीं, और हैं भी, तो बोले क्यो ? इतने में कोई सिपाही चला आया । उसने मजमा खिलाफ को हटाया । सब अपने अपने घर को चले गए ।

बस, यही अन्दाज़ आबादी भी चाहती थी । भला मैं इसकी कब रवादार होती । आखिर हुसैन अली के साथ, मेरे पास एक नवाब साहब आया करते थे, उनके खिदमतगार का नाम था, निकल गई । उसके घर जा के बैठ रही । वहाँ उसकी जोरू ने कयामत बरपा की, घर से निकल गई । मियाँ हुसैन अली

उन पर लट्टू थे। बीबी के निकल जाने कीउन्हे कोई परवाह न हुई। मगर मुश्किल यह दरपेश हुई, कि अब खाना कौन पकावे। बी आबादी को चूल्हा फूँकना पडा। यह इसकी कब आदी थी। बहर तौर चन्द रोज यूँ गुजरे, यही एक बच्चा जनी। खुदा जाने हुसैन अली का था, या किसी और का। दो महीना का होके, वह बच्चा जाता रहा। उधर हुसैन अली की जोरू ने रोटी कपडा का दावा किया। डेढ रुपया महीना की डिग्री हुई। तीन रुपया नवाब देते थे, डेढ रुपया मे क्या होता? ऊपर की आमदनी पर बसर थी। उसमे भी कुछ न चली। बी आबादी किसी कदर चटोरी भी थी। आखिर मियाँ हुसैन अली के घर से निकल के, मुहल्ले के एक लडके के साथ भागी। उसकी माँ पठानी कुटनी, बडे मशहूरो मे थी। जहाँ दो चार लुकन्दरियाँ और रहती थी, वही इनका ठिकाना हो गया। बी पठानी की रोजी मे किसी कदर और बढोती हुई। मुन्ने बराए नाम रह गए। मियाँ मुन्ने के एक पीर भाई मियाँ सआदत, पठानी को झुल दे के ले उडे। यह अपनी माँ के पास ले गए। इनकी वालिदा को मुर्गियो से शौक था। मकान के पास एक तकिया था, वहाँ मुर्गियाँ चरा करती थी। बी आबादी, उनकी हिफाजत पर मुकर्रर हुई। मियाँ सआदत, किसी कारखाने मे काम करते थे, दिन भर वहाँ चले जाते थे, यह मुर्गियाँ हँकाया करती थी। वहाँ उन्होने मुहम्मद बख्श, कल्लो कुँजडन के लडके से, राहो-रस्म पैदा की, बल्कि सआदत की माँ ने यह मुआमला देख भी लिया। बेटे से कहा। उसने खूब जूते मारे। मियाँ मुहम्मद बख्श के एक और यार थे, मियाँ अमीर। नवाब अमीर मिर्जा के खिदमतगारो मे नौकर थे। वह फने तमाशबीनी मे एक थे। वह उडा ले गए। उन्होने एक मकान मे ले जाके रखा। यहाँ और यारो का मजमा भी रहता था। बी आबादी सब की दिल-जोई मे मसरूफ रहती थी। इसी जमाने मे, नही मालूम किसकी बरकत से, खूब फली फूली। अब मियाँ अमीर के किस काम की थी। उसने उठवा के अस्पताल मे फिकवा दिया। इस वक्त वही तशरीफ रखती है। अगर आप फरमाइए, तो यहाँ बुलवा दी जाये।

रुसवा 'मुझे तो मुआफ ही रखिये।'

इश्कीम

'हाथ आई मुराद मुँह मांगी,
दिल ने पाई मुराद मुँह मांगी।'

रजव की नौचन्दी थी। कुछ बैठे-बैठे मेरे दिल मे आई, चलो दरगाह चले, जयारत ही कर ले। सरे शाम सवार होके पहुंचे। बड़ी भीड़ थी। पहले तो मैं, मर्दानी दरगाह के सेहन मे इधर उधर टहला की। फिर जाके शमे जलाई, हाजरी चढाई। एक साहब मरसिया पढ रहे थे, उन्हे सुना। फिर एक मौलवी साहब आये। उन्होने हदीस पढी। इसके बाद मातम हुआ। अब लोग अपने-अपने घरो को चलने लगे। मैंने भी जयारते रुखसती पढ के वापसी का इरादा किया। दरवाजे तक पहुँच के जी मे आया, जनानी दरगाह मे होती चलूँ। नौहा खानी की शोहरत और नवाब मलका किशवर की सरकार से रसाई की वजह से, अक्सर औरते मुझको जानती थी। इसी बहाने से मुलाकाते हो जायेंगी। सवार होके चौपहले पर पर्दा डाल के जनानी दरगाह के दरवाजे पर पहुँची। महलदार ने आके सवारी उतरवाई। अन्दर गई। मेरा ख्याल गलत न था। अक्सर औरतो से सामना हुआ। शिकवे, शिकायते, गदर के हालात, इधर उधर की बातें हुआ की। बडी देर हो गई। मैं वापस आने ही को थी, कि इतनी देर मे क्या देखती हूँ, कि दाहिनी तरफ की सेहनची से, कानपुर वाली बेगम साहबा चली आती हैं। बडे ठाठ हैं, तोलवां जोडा पहने हुए, चार पाँच महरियां साथ हैं। एक पायचे सँभाले हुए है, एक के हाथ मे पन्ना

है, एक लौटिया खासदान लिये हुए है। एक के पास सेनी में तबरुकात हैं। मुझे देखते ही दूर से दौड़ी। कंधे पर हाथ रख दिये।

बेगम 'अल्ला उमराव! तुम तो बड़ी बे-मुरौवत हो। कानपुर से जो गायब हुई हो, तो आज मिली हो। वह भी इत्तिफाक में।'

मैं 'क्या कहूँ, जिस दिन आपके बाग में रात को रही थी, उसी दिन सुबह को, लखनऊ से लोग आके, मुझे पकड़ के लखनऊ ले गये। फिर भागड़ हुई। खुदा जाने कहाँ-कहाँ मारी-मारी फिरी। न मुझे आपका पता था, न आपको मेरा हाल मालूम था।'

बेगम 'खैर, अब तो हम तुम दोनों लखनऊ में है।'

मैं 'लखनऊ कैसा? इस वक्त तो एक ही मुकाम पर है।'

बेगम 'इसकी सनद नहीं। तुम्हें तो मेरे मकान पर आना होगा।'

मैं 'सिर आँखों से, मगर आप रहती कहाँ हैं?'

बेगम 'चौपटियों पर। नवाब साहब को कौन नहीं जानता?'

मैं पूछने ही को थी, कि कौन नवाब साहब कि इतने में एक महरी बोल उठी, 'नवाब महमूद तकी खाँ का मकान कौन नहीं जानता?'

मैं 'आने को तो आऊँ, मगर नवाब साहब के खिलाफ न हो।'

बेगम 'नहीं, वह इस तबीयत के आदमी नहीं हैं। और फिर तुम्हारे वास्ते, मैंने उस रात का हाल, रत्ती-रत्ती उनसे कहा था। उन्होंने तो खुद कई मर्तबा कानपुर में ढुँढवाया। अक्सर पूछते रहते हैं।'

मैं 'अच्छा, तो जरूर आऊँगी।'

बेगम 'कब आओगी? वादा करो।'

मैं 'अब की जुमेरात को हाजिर हूँगी।'

बेगम 'ओहो! यह जुमेरात की अरवाह तुम कब से हो गई? अभी तो पूरे आठ दिन है। इधर ही क्यों नहीं आती?'

मैं 'अच्छा, तो अगली पीर को आऊँगी।'

बेगम 'इतवार को आओ। नवाब भी घर में होंगे। पीर के दिन शायद किसी अंगरेज से मिलने जायें।'

# बाईस

हरचन्द बहुत गौर किया हमने शबोरोज़,
दुनिया का तिलिस्मात समझ में नहीं आता।

मैं ख़ानम से अलहदा हो गई थी, मगर जब तक वह जीती रही, अपना सरपरस्त समझा की। और सच है कि उन्हें भी मुझ से मुहब्बत थी। उनके पास इस कदर दौलत थी, कि तबीयत गनी हो गई थी। सिन, जो ज्यादा हो गया था, तो दुनिया की तरफ से उनकी तबीयत फिर गई थी। अब उनको किसी की कमाई से कुछ मतलब न था। मगर मुहब्बत उसी तरह करती थी। वह अपने जीते जी किसी नोची को अपने से जुदा न करती थी। मुझ से तो उनको ख़ास मुहब्बत थी। बिस्मिल्ला ने उनको बहुत आजार दिये, इसलिये उन्हें, उससे नफरत सी हो गई थी, लेकिन फिर भी औलाद थी। ख़ुरशीद जान भी गदर के बाद आ गई थी। वह ख़ानम के पास रहती थी। अमीर जान ने अलग कमरा ले लिया था, मगर वह भी आती जाती रहती थी।

जो कमरा ख़ानम ने मुझे दिया था, वह उनकी ज़िन्दगी भर मुझसे ख़ाली नहीं कराया गया। मेरा असबाब उसमें बन्द रहता था। मेरा ताला लगा था। जब जी चाहता था, वहीं जाके रहती थी। साल भर कहीं भी रहूँगी, मगर मुहर्रम में ताज़ियादारी वहीं करती थी। मेरे नाम का ताज़िया ख़ानम मरते दम तक रखा कीं।

जुमेरात को बेगम से मुलाकात हुई थी, जुमा को आदमी आया, कि ख़ानम की तबीयत कुछ अलील है, तुम्हें याद करती हैं। मैं फौरन सवार हो के गई। उन्हें देखकर घर पर वापस आने का इरादा किया, कि जी में आया कि एक

भारी जोडा निकालती लेती चलूँ। कमरा खोला। देखा, कमरे मे चारो तरफ जाले लगे है, पलँग पर मनो गर्द पडी है, फर्श फरूश उलटा पडा है, इधर उधर कूडा पडा है। यह हाल देख के मुझे अपने अगले दिन याद आये। अल्ला, एक दिन वह था, कि यह कमरा हर वक्त कैसा सजा सजाया रहता था। दिन मे चार मर्तबा झाड़ू होती थी। बिछौने झाडे जाते थे। गर्द का नाम न था। तिनका तक कही दिखाई न देता था। या अब यह हाल है कि दम भर कही बैठने को जी नही चाहता। वही पलँग, जिस पर मैं सोती थी अब उस पर कदम रखते हुए कराहत मालूम होती थी। आदमी साथ था, मैंने उससे कहा, 'जरा जाले तो ले ले।' वह एक सेंठा कही से उठा लाया, जाले लेने लगा। इतनी देर मे मैंने अपने हाथ से दरी उलटी। आदमी ने और मैंने मिल के दरी बिछाई। चाँदनी को ठीक किया। जब फर्श दुरुस्त हो गया, तो मैंने पलँग के बिछौने उठवा के झड़वा दिये। कोठरी मे से सिगारदान, पानदान, उगालदान उठा लाई। सब चीजें अपने अपने करीने से लगा दी, जिस तरह कि किसी ज़माने मे लगी रहती थी। खुद तकिया लगा के बैठी। आदमी के पास खासदान था, पान ले के खाया। आईना सामने रख के मुँह देखने लगी। अगला ज़माना याद आ गया। शबाब की तस्वीर आँखो मे फिर गई। उस ज़माने के कदरदानो का तसव्वुर बँध गया। गौहर मिर्ज़ा की शरारत, राशद अली की हिमाकत, फैज़ू की मुहब्बत, सुलतान साहब की सूरत, गरजकि, जो जो साहब इस कमरे मे आए थे, सब अपने अपने खसूसियात के मेरे पेशेनज़र थे। वह कमरा इस वक्त फानूसे-ख्याल बन गया था। एक तस्वीर आँख के सामने आती थी, और गायब हो जाती थी। फिर दूसरी सामने आती थी। जब कुल सूरतें नज़र मे गुज़र गईं, तो यह दौरा नये सिरे से फिर शुरू हुआ। फिर वही सूरतें, एक दूसरे के बाद पेश आईं। पहले तो ऐसे दौरे जल्द जल्द हुए। अब ज़रा वकफा होने लगा। अब मुझको हर तस्वीर पर ज्यादा फिक्र करने का मौका मिला। जो वाकयात, जिस शख्स के मुतालिक थे, उन पर तफसीली नज़र आती थी। अब हर तस्वीर से बहुत सी निकली और फानूसे ख्याल की लम्बाई चौडाई बढने लगी। तमाम ज़िन्दगी मे जो कुछ देखा, सब निगाह के सामने था। इस

अस्ना मे एक मर्तबा, सुलतान साहब का फिर ख्याल आया, तो इसके साथ ही पहले मुजरे का तमाम जलसा जिसमे सुलतान साहब को देखा और दूसरे दिन उनके खिदमतगार का आना, फिर उनका खुद तशरीफ लाना, मज़े मज़े की बाते, शेरो-सख़ुन का चर्चा, खान साहब का बीच मे टपक पडना, बदजबानी करना, सुलतान का तमन्चा मारना, खान साहब का गिर पडना, शमशेर ख़ाँ की जांनिसारी, कोतवाल का आना, ख़ाँ साहब का घर भिजवाना, सुलतान साहब का न आना, महफिल मे उनको देखना, लडके के हाथ रुक्का भेजना। फिर अज सरे नौ रस्म होना, नवाज़गज के जलसे। यह सब वाक़यात, इस तरह से मालूम होते थे जैसे कल हुए है। यह दौरे बराबर चल रहे थे। मगर जब पहले मुजरे के बाद सुलतान साहब के आदमी का पयाम ले के आना याद आता था, तबीयत कुछ रुक सी जाती थी। ऐसा मालूम होता था, जैसे इस मौका पर कुछ छूट जाता है। इतने मे आदमी ने ज़ोर से चीख़ मारी।

आदमी 'बीबी! देखिये वह कनखजूरा आपके दोपट्टे पर चढा जाता है।'

मैं उई कह के उठी, जल्दी से दोपट्टा उतार के फेंक दिया। अलग जा खडी हुई। आदमी ने दोपट्टा उतार के झाडा। कनखजूरा पट से गिरा और रेंग के पलंग के सिरहाने पाए के नीचे घुस गया। आदमी ने पलंग का पाया उठाया। अब जो देखते हैं, तो पाए के नीचे पांच अशर्फियाँ बराबर बिछी हुई है।

आदमी (बहुत ही मुतअज्जब होके) 'हाय! यह लीजिये। यह क्या?'

मैं (दिल मे) 'आहा यह वह अशर्फियाँ है। (आदमी से) अशर्फियाँ हैं?'

आदमी 'वाह! अशर्फियां यहाँ कहाँ से आई?'

मैं (हँस के) 'वह कनखजूरा अशर्फियाँ बन गया। अच्छा, उठा लो।'

आदमी पहले तो जरा झिझका, फिर पाँचो अशर्फियाँ मुझे उठा के हवाला की।'

रुसवा 'तो क्या खानम का मकान गदर मे नही लुटा।'

उमराव जान . 'लुटा क्यो नही? मगर फर्ज़ कर लीजिए, कि मेरे पलँग का पाया, किसी ने उठा के नही देखा।'

रुसवा 'मुमकिन है।'

## तेईस

किसी तरह से हो तसकीने शौक़, कैसा रश्क,
मिलेंगे आज हम उनसे, रकीब से मिल के।

इतवार के दिन, आठ बजे सुबह को, बेगम साहबा की महरी, फीनस और कहार ले के, सिर पर सवार हो गई। मैं अभी सो के उठी थी। अच्छी तरह हुक्का भी न पीने पाई थी, कि उसने जल्दी मचाना शुरू कर दी। मैं समझी थी, खाना वाना खा के जाना होगा। महरी ने कहा, 'बेगम साहबा ने अपने सिर की क़सम दी है, कि खाना यही आ के खाना। मैंने पूछा, 'नवाब साहब घर पर है?' उसने कहा, 'नही, सुबह से उठ के गांव गये है।' मैंने पूछा, 'कब तक आयेंगे।' महरी ने कहा, 'अब आयें तो शाम को आयें।' मुझे बेगम से बहुत सी बात करनी थी, इसलिए फौरन उठ बैठी। हाथ मुँह धो के, कघी चोटी कर, कपड़े पहन, एक मामा को साथ ले के रवाना हो गई।

जा के जो देखा, बेगम साहबा मुन्तजर बैठी हैं। मेरे जाने के साथ ही दस्तरख्वान बिछा। मैंने और बेगम साहबा ने साथ बैठ के खाना खाया। बहुत तकल्लुफ का खाना था। पराँठे, कोरमा, कई तरह का सालन, बालाई, महीन चावल का खश्का, नौरतन चटनी, सेब का मुरब्बा, हलवा सोहन। खाना खा के चुपके से मेरे कान मे —

बेगम 'क्यो, वह करीम के घर की अरहर की दाल और जुआर की रोटियाँ भी याद हैं?'

मैं 'चुप भी रहो, कोई सुन न ले।'

बेगम 'सुन लेगा तो क्या होगा? क्या कोई जानता नहीं। नवाब की माँ ने, खुदा जन्नत नसीब करे, मुझे नवाब के लिये मोल लिया था।'

मैं 'बराए खुदा चुप रहो, कहीं अलहदा चलो, तो बातें होंगी।'

खाना खा के हाथ मुँह धोया। पान खाया, महरी ने हुक्का ला के दिया। बेगम ने सबको बहाने से टाल दिया।

मैं 'प्यारे, तुमने मुझे पहचान लिया।'

बेगम 'जब तुम्हें पहले पहल कानपुर में देखा था, उसी दिन पहचान लिया था। पहले तो बड़ी देर तक उलझन सी हो रही थी। दिल में कहती थी मैंने इन्हें कहीं देखा है, मगर कहाँ देखा है? यह कुछ याद नहीं आता। चारों तरफ ख्याल दौड़ाती थी, कुछ समझ ही नहीं आता था। इतने में करीमन महरी पर नजर पड़ी। करीमन के नाम पर मूँडी काटे, करीम का नाम आ गया। दिल ने कहा, कि ओ हो हो, इन्हें करीम के मकान पर देखा था।

मैं 'मेरा भी यही ख्याल था। बड़ी देर तक गौर किया की। मेरी साथ वालियों में एक खुरशीद है, उसकी सूरत तुमसे बहुत मिलती है। जब मैं खुरशीद को देखती थी, तुम याद आ जाती थीं।'

बेगम 'अब मेरा हाल सुनो।

मैं, जब तुमसे जुदा होके नवाब साहब की माँ, नवाब उम्दातुन्निशा बेगम साहबा के हाथ बिकी हूँ, तुम्हें याद होगा, मेरा सिन कोई बारह बरस का होगा। नवाब को सोलहवाँ बरस था। नवाब के अब्बाजान कानपुर में रहते थे। बेगम साहबा से, उनसे नाइत्तिफाकी रहती थी। नवाब साहब के अब्बाजान ने, नवाब की शादी, अपनी बहन की लड़की के साथ ठहराई थी। उनका मकान दिल्ली में था। बेगम साहबा को वहाँ शादी करना मंजूर न था। वह यह चाहती थीं, कि नवाब की शादी, उनके भाई की लड़की के साथ हो। मियाँ बीबी में, पहले ही से नाइत्तिफाकी थी। इस बात से और जिदें बढ़ीं। अभी यह झगड़ा तय न हुआ था, कि नवाब के दुश्मनों की तबीयत कुछ

नासाज थी। हकीमो ने तजवीज़ किया कि बहुत जल्द शादी कर देना चाहिये, वरना जनून हो जायेगा। शादी हो जाना किसी तरह मुमकिन न था। इतने मे मैं पहुच गई। बेगम साहबा ने मुझे खरीद लिया।

नवाब साहब मुझ पर मायल हो गये और ऐसे मायल हुए, कि दोनो जगह की शादी से खुल्लम खुल्ला इन्कार कर दिया। थोडे दिनो के बाद खुदा का करना ऐसा होता है, कि बेगम साहबा ने इन्तिकाल किया और इसके चद ही साल बाद, बडे नवाब भी मर गये। माँ बाप, दोनो साहबे जायदाद थे। यही एक इकलौते लडके थे। कुल दौलत इन्ही को मिली।

नवाब साहब को खुदा सलामत रखे, जिनकी बदौलत बेगम साहबा बनी हुई हूँ, और ऐश करती हूँ। नवाब साहब, मुझे उसी तरह चाहते है, जैसे कोई अपने सेहरे जलवे की बीवी को चाहता हो। मेरी ज़ाहिर मे तो किसी तरफ निगाह उठा के भी नही देखा। यूँ बाहर अपने दोस्त आशनाओ मे जो कुछ चाहते हो, करते हो। आखिर मर्द ज़ात हैं। कुछ मैं उनके पीछे तो फिरती नही।

खुदा ने सब आरजुऐ मेरी पूरी की। औलाद की हवस थी, खुदा के सदके मे औलाद भी है। अब अगर आरज़ू है, तो यह है, कि खुदा बब्बन को परवान चढाये। बहू व्याह के लाऊँ और एक पोता खिलाऊँ। फिर चाहे मर जाऊँ। नवाब के हाथो, मिट्टी अजीज़ हो जाये। अब तुम अपना हाल कहो।

जब रामदेई यह बाते कह रही थी, मुझे अपनी किस्मत पर अफसोस आ रहा था और दिल ही दिल मे कहती थी, तकदीर हो, तो ऐसी हो। एक मेरी फूटी तकदीर। बिकी भी तो कहाँ ? रंडी के घर मे।

इसके बाद मैंने अपना मुख्तसर हाल कह सुनाया, जिससे आप बखूबी वाकिफ हैं। मैं दिन भर वही रही। जब तखलिया की बाते हो चुकी, तो नौकरो को आवाज़ दी। तबला की जोडियाँ, सितार, तम्बूरा, यह सब सामान मँगवाया। गाने बजाने का जलसा हुआ।

जब हम दोनो अकेले थे, तो वह रामदेई थी और मैं अमीरन। सब लोगो

के सामने, वह फिर बेगम साहबा हो गईं, और मैं उमराव जान। तीन चार घण्टे तक गाना बजाना होता रहा। बेगम भी किसी कदर सितार बजा लेती थी। जब मैं गा चुकती थी, तो वह सितार की कोई गत छेड़ देती थी। एक मुगलानी का गला बहुत अच्छा था। उसको गवाया। सरे शाम तक बड़े लुत्फ की सोहबत रही।

## चौबीस

हां, ऐ निगाहें शोक मुनासिब है एहतियात,
ऐसा न हो, कि बज़्म में चर्चा करे कोई।

करीब शाम, महल मे नवाब साहब की आमद आमद का गुल हुआ। वह बेतकल्लुफी की सोहबत बरहम हो गई। तबले की जोडी, सितार, तम्बूरा, सब चीज़ें हटा दी गई। छिपने वालियां, उठ-उठ के पर्दे में जाने लगी, और सब लोग अपने-अपने करीने से हो गये। मैं भी बेगम से अलग हो के, मकता बन के बैठ गई। जिस दालान मे हम लोग बैठे थे, वहाँ से दरवाज़ा का सामना था। पर्दा पडा हुआ था। नवाब के इन्तज़ार मे उस पर्दे की तरफ निगाहे लगी हुई थी। मैं भी उसी की तरफ देख रही थी। इतने मे किसी खिदमतगार ने चिल्ला के कहा, 'नवाब साहब आते हैं।' चद लमहे के बाद महरी ने पर्दा उठा के कहा, 'बिस्मिल्ला अलरहमान अलरहीम', नवाब अन्दर दाखिल हुए।

मैं (सूरत देखते ही दिल मे) वही तो हैं, सुलतान साहब। किस मौके पर सामना हुआ है। नवाब की निगाह मुझ पर पडी, पहले उन्हीं की तरफ देख रही थी।

मैं देखता हूं जो उनकी तरफ तो हैरत है,
मेरी निगाह का वह इज़्तराब देखते हैं।

अब नवाब दालान के करीब पहुँच गये और मेरी ही तरफ देखते जाते थे कि,

बेगम 'ईई, नवाब, देखते क्या हो? यही है उमराव जान, मैंने तुमसे इन्हीं का तजकरा किया था।'

अब फर्श के करीब पहुँच गये। सब ताजीम को उठ खड़े हुए। नवाब मसनद पर बेगम के पहलू में, एक जरा सरक के बैठ गये।

अब शाम हो गई थी। महरी ने दो सफेद कँवल, रोशन करके सामने रखे। बेगम पान बनाने लगी। इस अरसा में नवाब ने आँख बचा के मेरी तरफ देखा। मैंने कनखियों से उन्हें देखा। अब न वह कुछ कह सकते हैं, न मैं बोल सकती हूँ। मुँह से बोलने का मौका न था। मगर इस वक्त आँखें जबान का काम दे रही थीं। शिकवे शिकायत, सब इशारों में हुआ किये।

नवाब (किसी कदर अजनबियत से) 'उमराव जान साहब! वाकई हम तो आपके बहुत ही ममनून हैं। वाकई कानपुर में, उस शब को तुम्हारी वजह से हमारा घर लुटने से बच गया।'

मैं 'यह आप मुझे काँटों में क्यों घसीटते हैं। एक इत्तिफाकी अमर था।'

नवाब 'खैर जो कुछ हो, वजह तुम्हारी थी। खैर असबाब तो वहाँ कुछ न था, मगर एक बड़ी खैरियत हो गई, तमाम जरूरी कागजात कोठी में मौजूद थे।'

मैं 'यह हुजूर उन दिनों जंगल में औरतों को छोड़ के कहाँ गये थे?'

नवाब 'क्या कहूँ? ऐसी ही मजबूरी थी। लखनऊ की जायदाद बादशाह ने जब्त कर ली थी। लाट साहब के पास कलकत्ता जाना जरूरी था। ऐसी जल्दी में गया था, कि न कुछ सामान किया, न लिया न दिया। सिर्फ शमशेर खाँ और एक आदमी साथ ले के चला गया।'

मैं 'वह कोठी ऐसे जंगलों में है, कि जो वारदात न हो, ताज्जुब है।'

नवाब 'सिवाय इस वाकया के और कोई वारदात कभी नहीं हुई। वजह यह थी, कि गदर होने को था। बदमाशों ने सिर उठाया था, मुल्क में अन्धेर मचा था।

इसके बाद और इधर उधर की बातें हुआ की। फिर दस्तरख्वान बिछा। सब ने साथ मिल के खाना खाया। जब हुक्का पान से फरागत हो चुकी, तो

तो नवाव ने गाने की फरमाइश की। मैंने यह गजल शुरु की,

मरते मरते न कजा याद आई,
उसी काफिर की अदा याद आई।
तुम को उलफत न अदा याद आई,
याद आई तो जफा याद आई।
हिज्र की रात गुजर ही जाती,
क्यो तेरी जुल्फे रसा याद आई।
तुम जुदाई में वहुत याद आये,
मौत तुम से भी सिवा याद आई।
चारागर, जहर मँगा दे थोडा,
ले मुझे अपनी दवा याद आई।

और शेर याद नही—

वरसात के दिन है, पानी छमाछम वरस रहा है, आमो की फसल है, मेरे कमरे मे मजमा है। विस्मिल्ला जान, अमीर जान, वेगा जान, खुरशीद जान रंडियो मे। नवाव वब्वन साहव, नवाव छब्वन साहव, गौहर मिर्ज़ा, आशिक हुसैन, तफज्जुल हुसैन, अमजद अली, अकवर अली खाँ मर्दो मे। यह सब साहव मौजूद हैं। गाना हो रहा है। इतने मे,

विस्मिल्ला 'भई होगा। गाना तो रोज़ हुआ करता है। इस वक्त तो कटाई चढाओ। कुछ पकवान पकवाओ। देखो, कैसा मेह वरस रहा है।'

मैं 'ऊँह, वाज़ार से जो जी चाहे मँगवालो।'

खुरशीद 'वाज़ार से मँगवालो, यह खूब कही। अपने हाथ के पकाने मे मज़ा ही और है।'

अमीरन 'वहन! तुम्हे हँडिया ठोकने का मज़ा है, हमने न तो कभी पकाया है, न पकाने की कदर जानते है।'

वेगा 'तो फिर, वही वाज़ार की ठहरी।'

मैं 'ए है वाजी, क्या भूखी हो?'

वेगा 'मैं तो भूखी नही हूँ। विस्मिल्ला से पूछो। उन्होने सलाह दी थी।'

बिस्मिल्ला 'भई कुछ न कुछ तो आज होना ही चाहिये ।'

मैं 'बताऊँ ! चलो बख्शी के तालाब चलें ।'

बिस्मिल्ला 'हाँ भई क्या बात कही है ।'

खुरशीद 'खूब सैर होगी ।'

बेगा 'हम भी चलेंगे ।'

मैं 'अच्छा तो सामान करो ।'

बात करते में तीन गाड़ियाँ, किराया पर आ गई । खाने पकाने का सामान गाड़ियों पर लदवाया गया । दो छोलदारियाँ, नवाब बच्चन साहब के घर से आ गई । सब गाड़ियों पर सवार होके रवाना हो गये । गोमती पार पहुँच के गाना शुरू हुआ । उस दिन बेगा जान का गाना —

झूला किन डारो रे अमराइयां !

क्या क्या तानें ली हैं कि दिल पिसा जाता था ।

शहर से निकल के जंगल का समाँ, काबिले दीद था । जिधर निगाह जाती है, सब्जा ही सब्जा नजर आता है । बादल चारों तरफ घिरे हुए हैं । मेंह बरस रहा है । दरख्तों के पत्तों से पानी टपक रहा है । नाले नदियाँ भरी हुई हैं । मोर नाच रहे हैं । कोयल कूक रही है । बात कहते में तालाब पर पहुँच गये । बारादरी में फर्श किया गया । चूल्हे बन गये । कड़ाईयाँ चढ़ गई । पूरियाँ तली जाने लगीं । नवाब छुट्टन साहब बरसाती पहन के शिकार को निकल गये । गौहर मिर्जा आमों की खाँचियाँ चुका लाये । इतनी देर में नौकरों ने, सड़क के किनारे, बाग में छोलदारियाँ गाड़ दीं । गाँव से चारपाईयाँ आ गई । यहाँ और ही लुत्फ था । आम टपक रहे हैं, एक एक आम पर चार चार आदमी टूटे पड़ते हैं, पानी में छपके लगा रहे हैं ।

कोई इधर दौड़ा जा रहा है, कोई उधर । आपस में धींगा मुश्ती हो रही है । अब अगर इसमें कोई गिर पड़ा, तो कीचड़ में लत पत । थोड़ी देर पानी में जा के खड़े हो गये । फिर वैसे ही साफ । जिनके मिजाज में किसी कदर एहतियात थी, जैसे बाजी बेगा जान, वह छोलदारी में बैठी रहीं ।

बिस्मिल्ला ने पीछे से जा के मुँह पर आम का रस मल दिया । फिर

उनकी चीखें और सब का कहकहा लगाना, देखने का तमाशा था ।

नही मालूम, कहाँ से बहनी बहाती, तीन नटनियाँ आ निकली । उनको गवाना शुरू किया । उनके साथ का ढोलकी वाला, गजब की ढोलकी बजाता था । भला उनका नाच गाना, हम लोगो को क्या अच्छा मालूम होता । मगर इस मौसम मे और वैसी जगह कुछ ऐसा नामुनासिब न था । दो घडी दिन रहे, हमारी किस्मत से आसमान खुल गया । धूप निकल आई । हम लोग एहतियातन एक एक जोडा घर से लेते आये थे । सब ने कपडे बदले । जगल की सैर को निकले ।

मैं भी, अकेली, एक तरफ को रवाना हुई । सामने गुन्जान दरख्त थे । सूरज इन्ही गुन्जान दरख्तो की आड मे डूब रहा था । सब्ज़े पर सुनहरी किरणो के पडने से, अजीब कैफियत थी । जा बजा, जगली फूल खिले थे । चिडियाँ, सब्ज़े की तलाश मे इधर-उधर उड रही थी । सामने झील के पानी पर, सूरज की किरणो से, वह आलम नज़र आता था, जैसे पिघला हुआ सोना थलक रहा हो । दरख्तो के पत्तो की आड मे, किरणें और ही आलम दिखा रही हैं । आसमान पर सुर्ख शफक फूली हुई थी । इस वक्त का समाँ ऐसा न था, कि एक खफकानी मिज़ाज की औरत, जैसी कि मैं हूँ, जल्दी से छोलदारी मे चली आती । यह तमाशा देखती हुई, खुदा जाने कितनी दूर निकल गई । आगे जाकर एक कच्ची सडक मिली । इस पर कुछ गँवार रास्ता चल रहे थे । किसी के कधे पर हल था, कोई बैलो को हाँकता हुआ चला आता था । एक छोटी सी लडकी, गाय भैंस लिये जाती थी । एक लडका बहुत सी भेडो और बकरियो के पीछे था, यह सब आँखो के सामने आये और नज़रो से गायब हो गये । मैं फिर अकेली रह गई । नही मालूम किस धुन मे थी । मगर अब मैं सडक पर चलने लगी । अपने नज़दीक, मैं गोया अब तालाब की तरफ चल रही हूँ । अब अँधेरा होता जाता है । सूरज डूबने ही को है । अब मेरा कदम जल्द जल्द उठ रहा है । आगे चलकर एक फकीर का तकिया मिला । यहाँ कुछ लोग बैठे, हुक्का पी रहे थे । मैंने तालाब का रास्ता पूछा । मालूम हुआ, कि मैं लखनऊ की सडक पर जा रही हूँ । तालाब दाहिने को छूट गया है । यहाँ सडक छोडना पडी । एक बीहड मे से

होकर रास्ता था। थोड़ी दूर पर एक नाला मिला। नाले के उस पार, थोड़े फासले पर, दो तीन दरख्त थे। मैंने देखा कि इन दरख्तों की जड़ में इक जरा हट्के कोई शख्स मैली सी धोती बाँधे, मिर्जई पहने, एक मैला सा चादरा कमर से लिपटा हुआ खुरपी हाथ में लिये कुछ खोद रहा है। मेरे इस शख्स से चार आँखें हुईं। पहले तो कुछ शुबहा सा हुआ, फिर एक मर्तबा गौर से देखा। अब करीबन, यकीन हो गया कि वही है। चाहती थी कि नजर फेर लूँ। मगर निगाह कमबख्त उसी तरफ लडी रही। अब तो बिल्कुल यकीन हो गया। करीब था कि गश खा के गिर पड़ूँ और जरूर ही गिर पड़ती। इतने में दूर से अकबर अली खाँ के नौकर, सलारबख्श की आवाज़ कान में आई। मुझे ढूँढने निकला था। मुझे आते देखकर, दिलावर खाँ ने खुरपी हाथ से रख दी थी। जिस तरह, मैं उसे देख रही थी, वह भी मुझको देख रहा था, मगर यकीनन उसने मुझे न पहचाना हो। मैंने उसको अच्छी तरह पहचान लिया था।

सलारबख्श की आवाज़ सुनकर, वह नाले की तरफ भागा। इतने में सलार-बख्श मेरे पास पहुँच गया। मैं मारे खौफ के थर-थर काँप रही थी। आवाज मुँह से नही निकलती थी। घिग्घी बँधी हुई थी। सलारबख्श ने मेरा यह हाल देख के कहा, 'हाय डर गई ?' मैंने दरख्त की तरफ इशारा किया। सलारबख्श उस तरफ देखने लगा।

सलारबख्श 'वहाँ क्या धरा हुआ है ? एक खुरपी पडी हुई है। वाह ! इससे डर गई। आप समझी, कोई कब्र खोद रहा है और वह गया कहाँ, जो खोद रहा था ?'

मुँह से तो बोला न गया, हाथ से नाले की तरफ इशारा किया।

सलारबख्श 'चिलम पीने गया होगा, तकिये पर। अच्छा, तो चलिये, नवाब छब्बन साहब बहुत सी मुर्गाबियाँ शिकार करके लाये है। आपका कहीं पता नही। मियाँ उधर ढूँढने गये है, मैं इधर आया। कहिये आपको रास्ता न मिलता।' मैंने, हाँ ना, किसी बात का जवाब न दिया। आखिर सलारबख्श भी चुप हो रहा। थोड़ी देर मे खेतो मे से होके तालाब पर पहुँच गई।

रात को यहीं रहने की ठहरी । जब खाने पीने से फरागत हो गई मैंने अकबर अली खाँ से कुल वाकया बयान किया ।

अकबर अली खाँ 'तुमने अच्छी तरह से देखा ? यह वही दिलावर खाँ था ? फ़ैज़ाबाद का रहने वाला ? उसका तो हुलिया जारी है । अफ़सोस ! तुमने पहले से न कहा । बदमाश को चल के गिरफ्तार करते । बड़ा नाम होता । सरकार से इनाम मिलता । पाँच हजार का इश्तहार है । और यह खोदना क्या था ?'

मैं 'क्या मालूम, मुआ अपनी कब्र खोदता होगा ।'

अकबर अली 'उसके नाम से तुम्हारे मुँह पर हवाइयाँ छूटने लगती है । अब वह तुम्हारा क्या कर सकता है ?'

मैं (दिल को ज़रा थाम के) ज़रूर उसने गदर के जमाने मे वहाँ कुछ गाड दिया होगा, उसे खोदने आया है ।'

अकबर अली खाँ 'चलो देखें ।'

मैं 'मैं तो न जाऊँगी ।'

अकबर अली खा 'मैं तो जाता हूँ । सलारबख्श को लिये जाता हूँ ।'

मैं 'कहाँ जाओगे ? अब वहाँ धरा होगा ? वह तो खोद के ले भी गया होगा ।'

अकबर अली खाँ 'मैं तो जरूर जाऊँगा ।'

यह ज़रा जोर से कहा । पास नवाब छब्बन साहब की छोलदारी थी, वह और बिस्मिल्ला दोनो जाग रहे थे ।'

नवाब 'खाँ साहब ! कहाँ जाइयेगा ।'

अकबरअली खाँ 'नवाब साहब ! अभी आपने आराम नही किया ?'

नवाब 'जी नही ।'

अकबर अली खाँ 'मैं हाज़िर हूँ ?'

नवाब 'आइये ।'

अकबर अली खाँ और मैं, दोनो नवाब की छोलदारी मे गये । कुल वाकया बयान किया ।

नवाब (मुझसे) 'और तुम इस बदमाश को क्या जानो ?'

मैं (अपनी सरगुजश्त तो उन से क्या कहती) 'मै जानती हूँ, और खूब जानती हूँ। मैं भी फैजाबाद की रहने वाली हूँ।'

नवाब 'आरख़ाह ! आप भी फैजाबाद की रहने वाली है ?'

अकबर अली खाँ 'मगर उस मरदूद का कोई बन्दोबस्त करना चाहिये। ऐसे मे यही कही है। अजब नही गिरफ्तार हो जाये।'

यह कह के मलारबख्श को आवाज़ दी। कलमदान मँगवाया। थाना करीब था। थानेदार को रक्का लिखा। थोडी देर मे थानादार साहब, मय दस-बारह सिपाहियो के, आ मौजूद हुए। मैंने जो देखा था था, उनसे कह दिया। गाँव मे पासी बुलवाये गये। पहले उस मौका पर जा कर ढूँढा। तकिया पर फकीर से किसी कदर सुराग मिला, और एक सिपाही को एक अशरफी शाही जमाने की मिली। वह थानेदार साहब के पास ले आया।

थानादार : 'खुदा चाहे, तो मय माल गिरफ्तार होगा।'

थानेदार साहब ने वाकई अच्छा बन्दोबस्त किया। सिपाहियो ने भी खूब दौड धूप की। आखिर तीन बजे रात को मक्कागज मे गिरफ्तार हुआ। सुबह होते-होते तालाब पहुँच गया। तलाशी मे चौबीस अशर्फियाँ बरामद हुईं। मैं शनाख्त के लिये बुलाई गई। मेरी शनाख्त के अलावा, दो सिपाहियो ने भी पहचाना। दस बजे चालान लखनऊ को रवाना हो गया।

रुसवा। 'अच्छा तो फिर उसका हशर क्या हुआ ? इस किस्से को जल्दी खत्म कीजिये।'

मैं 'हुआ क्या ? कोई दो महीने के बाद मालूम हुआ, फाँसी हो गई। वस्ले जहन्नुम हुआ।'

# पच्चीस

न पूछो नामाए एमाल की दिलावेजी,
तमाम उम्र का किस्सा लिखा हुआ पाया।

मिर्ज़ा रुसवा साहव! जब आपने मेरी सरगुज़श्त का मसविदा मुझे दुवारा देखने के लिये दिया था, मुझे ऐसा गुस्सा आया, कि जी चाहता था, पुर्ज़े-पुर्ज़े करके फैक दूँ। वार-वार ख्याल आता, कि ज़िन्दगी में क्या कम वदनाम हुई, कि इसका अफ़साना, वाद मरने के भी वाकी रहे, कि लोग इसको पढें और मुझे लानत मलामत करें? मगर आपकी मेहनत के लिहाज ने हाथ रोक लिया।

इत्तिफाकन कल रात को वारह वजे के करीव, सोते-सोते आँख खुल गई। मैं, हसव मामूल कमरे मे तन्हा थी। मामाएँ, ख़िदमतगार सव नीचे मकान मे सो रहे थे। मेरे सिरहाने लैम्प रोशन था। पहले तो देर तक करवटें वदला की। चाहती थी, सो जाऊँ। पर किसी तरह नींद न आई। आखिर उठी, पान लगाकर मामा को पुकारा, हुक्का भरवाया। फिर पलँग पर जा लेटी। हुक्का पीने लगी। जी मे आया कोई किताव देखूँ। वहुत से किस्से कहानी की कितावें, सिरहाने अलमारी मे रखी थी। एक-एक को उठा के वरक उलटे-पलटे, मगर वह सव कई मर्तवा की देखी हुई थी। जी न लगा, वन्द करके रख दी। आखिर इसी मसविदे पर हाथ पडा। खफकान की शिद्दत थी। सचमुच मैंने इसे चाक करने का कसद कर लिया। चाक ही किया चाहती थी,

कि यह मालूम हुआ जैसे कान मे कोई कह रहा है, 'अच्छा उमराव ! फिलहाल इसे तुमने फाड के फैंक दिया, जला दिया, तो इससे क्या होना है । तमाम उम्र के वाकयात, जो खुदाए आदिल के हुक्म मे फरिश्तो ने मुफस्सिल लिखे है, उन्हे कौन मिटा सकता है ?'

इस गैबी आवाज़ से मेरे हाथ पांव लर्जने लगे । करीब था कि मसविदा हाथ से गिर पडे । मगर मैंने अपने तई सँभाला । चाक करने का ख्याल तो बिल्कुल दिल से मिट गया । जी चाहा, जहाँ से उठाया था, वही रख दूँ । फिर एक बारगी यूँ ही बिला कसद पढना शुरू कर दिया । पहला सफा जब खत्म हो गया, वरक उलटा । दो चार सतरे और पढी । इस वक्त मुझे अपनी सरगुजश्त से कुछ ऐसी दिलचस्पी पैदा हो गई थी, कि जिस कदर पढती जाती थी, जी चाहता था और पढूँ । और किस्सो के पढने मे मुझे ऐसा लुत्फ कभी न आया था । क्योकि उनको पढते वक्त यह ख्याल पेशे नजर रहता था, कि यह सब बनाई हुई बाते हैं । दर हकीकत कोई असल नही । यही ख्याल किस्से को बे मजा कर देता है । मेरी सरगुजश्त मे जो बातें आपने कलम बन्द की हैं, वह सब मुझ पर गुजरी है । इस वक्त, वह सब, गोया मेरी आँखो के सामने थे । हर वाकया असली हालत मे नजर आता था । और इससे तरह तरह के असर मेरे दिलो दिमाग पर तारी थे, जिनका बयान बहुत ही दुशवार है । अगर कोई मुझको इस हालत मे देखता, तो उसको मेरी दीवानगी मे कोई शक न रहता । कभी तो मैं बेअख्तियार हँस पडती थी । कभी टप टप आँसू गिरने लगते थे । गरजेकि अजब कैफियत थी । आपने फर्माया था, 'जा बजा बनाती जाना ।' इसका होश किसे था । पढते-पढते सुबह हो गई । अब मैंने वजू किया, नमाज पढी, फिर थोडी देर सो रही । सुबह को कोई आठ बजे आँख खुली । हाथ मुँह धो के पढने लगी । बारे सरे शाम सारा मसविदा पढ चुकी ।

तमाम किस्से मे, वह तकरीर आपकी मुझे बहुत ही दिलचस्प मालूम हुई, जहाँ आपने नेक बख्तो और खराब औरतो का मुकाबिला करके इनका फर्क बताया है । नेक बख्त औरतो को जिस कदर फख्र हो, जेबा है, और हम

ऐसी बाज़ारियों को इनके इस फख्र पर बहुत ही रश्क करना चाहिये। मगर इनके साथ यह ख्याल आया, कि इसमें वक्त और इत्तिफ़ाक का बहुत कुछ दख़ल है। मेरी ख़राबी का सबब, वही दिलावर खाँ की शरारत थी। न वह मुझे उठा लाता और न इत्तिफ़ाक से ख़ानम के हाथ फरोख़्त होती। न मेरा यह लिखा पूरा होता। जिन बातों की बुराई में, मुझे अब कोई शुबहा नहीं रहा और इसीलिये एक मुद्दत हुई, कि मैं उनसे बेज़ार और तायब हूँ। उस ज़माने में इनकी हक़ीक़त मुझे किसी तरह नहीं मालूम हो सकती थी। न ऐसा कोई क़ानून मुझे बताया गया था, कि मैं उनसे दूर रहती, और ऐसा न करती, तो मुझे सज़ा दी जाती। मैं ख़ानम को अपना मालिक और हाकिम तसव्वुर करती थी। कोई काम ऐसा न करती, जो उनकी मर्ज़ी के ख़िलाफ हो और अगर करती भी, तो बहुत छिपा के, ताकि उनकी मार और झिड़कियों से बच सकूँ। अगर्चे ख़ानम ने ज़िन्दगी भर मुझे फूल की छड़ी भी नहीं छुआई मगर खौफ ग़ालिब था।

जिन लोगों में, मैंने परवरिश पाई थी, जो उनका तरीक़ा था, वही मेरा भी था। मैंने उस ज़माना में कभी किसी मज़हबी अक़ीदा पर गौर नहीं किया, और मेरा ख्याल है, कोई ऐसी हालत में न करता।

कुदरती हादसे, जिनका कोई वक्त मुकर्रर नहीं है, मगर जब वाकयात होते हैं उन दिनों में एक ख़ास किस्म की दहशत समा जाती है। मसलन ज़ोर से बादल का गरजना, बिजली का चमकना, आँधियों का आना, ओलों का गिरना-या ज़लज़ले का आना, सूरज ग्रहण या चाँद ग्रहण, अकाल, वग़ैरा वग़ैरा। ऐसी बातें अक्सर ख़ुदाई ग़ज़ब की अलामतें समझी जाती थीं। फिर मैंने देखा कि लोगों के बाज़ आमालों की वजह से, वह रफा दफा हो गईं। मगर यह भी देखा कि बहुत सी आफ़तें, दुआ, तावीज़, टोटके वोटके किसी बात से न टलीं। ऐसी बातों को लोग ख़ुदा की मरज़ी, तकदीर की तरफ मनसूब कर दिया करते हैं। मज़हबी आहकाम मुझ पर मुफस्सिल न पहुँचे थे और न सवाब इज़ाब का मसला अच्छी तरह समझाया गया था। इसलिये इन बातों का असर मेरे दिल पर न था। बेशक उस ज़माने में मेरा कोई

मजहव न था । सिर्फ, जो और लोगो को करते देखती थी, वही आप भी करने लगती थी । उस वक्त मे, मेरा कोई मजहव ही न था । तकदीर पर, मै बहुत ही शाकिर थी । जो काम मै काहिली से न कर सकती थी, या मेरी वेवकूफी से विगड जाता था, उसको तकदीर के हवाले कर देती । फारसी किताबो के पढने से आसमान की शिकायत करने का मज़मून मेरे हाथ आ गया था, और जब मेरा कोई मतलब फौत हो जाता था या किसी और वजह से मलाल पहुँचाता था तो वेजा फलक की शिकायतें किया करती थी —

हम भी हैं मुख्तार, लेकिन इस कदर है अख्तियार,<br>
जब हुए मजबूर, किस्मत को बुरा कहने लगे ।

मौलवी साहब, बुआ हुसैनी और बुड्ढे बुढियां, जब अगले ज़माने की बातें करते थे, तो इससे मालूम होता था, कि वह ज़माना, इस ज़माना से बहुत ही अच्छा था । इसलिये उनकी तरह, मै भी उस ज़माना की तारीफ और मौजूदा ज़माना की, बिला वजह बुराई किया करती थी । मै कमबख्त इस बात को न समझी, कि बुड्ढे बुढियाँ जो अगले वक्तो की तारीफ करते हैं, इसका सवव यह है, कि अपनी-अपनी जवानी के दिन सबको भले मालूम होते हैं । इसलिये दुनिया भली मालूम होती है । 'खुद जिन्दा जहाँ जिन्दा, खुद मुर्दा, जहाँ मुर्दा' सिन रसीदा लोगो की देखा देखी जवानो ने भी उन्ही का तरीका अख्त्यार कर लिया है। और चूँकि यह गलतफहमी मुद्दत से चली आती है, इसलिये अब, अमूमन सबको इसकी आदत हो गई है ।

जवान होने के बाद, मै ऐशोआराम मे पड गई थी । इस ज़माने मे गा-बजा के मर्दों को रिझाना, मेरा खास पेशा था । इसमे वमुकावला और साथ वालियो के जिस कदर कामयावी या नाकामयावी मुझको होती थी, वही मेरी खुशी और रंज का अन्दाज़ था । मेरी सूरत, बनिस्वत औरो के, कुछ अच्छी न थी, मगर फने मौसीकी की महारत और शेरोसखुन की काबलियत की वजह से, मै सबसे बढी चढी रही । अपनी हम उम्रो मे मुझे एक खास किस्म का बडप्पन हासिल था, मगर इससे कुछ नुकसान भी हुआ । वह यह, कि जिस कदर मेरी इज्ज़त ज्यादा होती गई, उतना ही मेरा घमण्ड का ख्याल

दिल मे पैदा होता गया। जहाँ और रंडियाँ बेबाकी से अपना मतलब निकाल लेती थी, मैं मुँह देखती रह जाती थी। मसलन उनका यह आम कायदा था, कि हर कसोनाकस से, किसी न किसी किस्म की फरमाइश जरूर कर देनी चाहिये। मुझे इसमे शर्म आती थी। यह ख्याल आता था, ऐसा न हो इन्कार कर दे, तो शर्मिन्दा होना पडेगा। और न हर शख्स से, मैं बहुत जल्द बेतकल्लुफ हो जाती थी। मेरी और साथ वालियो के पास जब कोई आ के बैठता, तो उनको सबसे ज्यादा फिक्र इसकी होती, कि यह कहाँ तक दे सकता है और हम कहाँ तक इससे ले सकते हैं। मेरा बहुत सा वक्त, उस शख्स की ज़ाती लियाकत, हुस्ने इखलाक के अन्दाज करने मे सर्फ हो जाता था। माँगने की आदत को, मैं मायूब समझने लगी थी। इसके अलावा और बातें भी मुझ मे रंडीपने की न थी। इसलिये मेरी साथ वालियो मे से कोई मुझे नाक चोटी मे गिरफ्तार, कोई पगली, कोई दीवानी समझती थी, मगर मैंने अपनी की, किसी की न सुनी।

फिर वह ज़माना आया, कि मैं रंडी के ज़लील पेशा को ऐब समझने लगी और उसे छोड दिया। हर शख्स से मिलना तर्क कर दिया। सिर्फ नाच मुजरे पर बसर औकात रह गई। किसी रईस ने नौकर रख लिया, तो नौकरी कर ली। रफ्ता रफ्ता यह भी तर्क कर दिया।

जब मैं इन अफआल से तायब हुई, जिनको मैंने अपने नज़दीक बुरा समझ लिया था, तो अक्सर मेरे जी मे आया, कि किसी मर्द आदमी के घर पड जाऊँ। लेकिन फिर यह ख्याल आया कि लोग कहेगे, आखिर रंडी थी ना, कफन का चोगा किया, या मरते मरते कफन ले मरी। यानी अपने दाम बचा लिये और तमाशबीनो पर अपने कफन का बोझ डाला। इस मिसल से, रंडियो की बेहद खुदगरजी, लालच और फरेब का सबूत मिलता है। इसमे कुछ शक नही, कि हम लोग ऐसे ही होते है। फर्ज कीजिये, कि मैंने सचमुच ही तौबा कर ली है, और अब इन्तहा की नेक हूँ, मगर इसको सिवाय खुदा के और कौन जानता है? किसी शख्स को मेरी नेकी का यक़ीन नही हो सकता। फिर अगर इस हालत मे किसी से मुहब्बत करूँ और मुहब्बत का

बिना सरासर सच्चाई और नेकनीयती पर हो, तो इस पर भी खास वह शख्स और इनके सिवा और जो लोग देखें या सुनेंगे, कभी यकीन न लायेंगे। फिर मेरा मुहब्बत करना भी बेकार होगा। लोग मशहूर करते हैं कि मेरे पास दौलत है। इसलिये अक्सर लोग, इस सिन मे भी मेरी ख्वाहिश करते हैं, और तरह तरह के फरेब मुझको देना चाहते है। कोई साहब मेरे हुस्नो जमाल की तारीफ करते हैं, अगर्चे इन का ताल्लुक, मैं ऐसी रंडियों से सुन चुकी हूँ जो दरजहा मुझ से बेहतर है। कोई साहब मेरे कमाले मौसीकी पर गश हैं, हालांकि उनके कान ताल सम से आशना नही। कोई मेरी शायरी की तारीफ करते है। जिन्होंने उम्र भर एक मिसरा मौजूँ कहना तो कैसा, पढा भी न होगा। एक साहब मेरी इल्मियत के कायल है, खुद भी पढे लिखे हैं मगर मुझको मौलना औलना समझते हैं। मामूली मसले, रोजा नमाज के भी मुझ से पूछ लिया करते है। गोया कि आप मेरे मुरीद हैं। एक मेरे आशिक जार, मेरी दौलत और कमाल मे कोई वस्ता नही, सिर्फ मेरी तन्दुरुस्ती के ख्वाँहाँ है। हर बात पर अल्लाह आमीन। मुझे छीक आई और उन्हे दर्दे सिर होने लगा। मुझे दर्दे सिर हुआ और उनके दुशमनो का दम निकलने लगा। एक बुजुर्ग नसीहत दिया करते हैं ? दुनिया की ऊँच नीच सब समझाया करते हैं। मुझको बहुत ही भोला समझते है। इस तरह की बाते करते हैं, जैसे कोई दस ग्यारह बरस की लडकी से बातें करता हो।

मैं एक घाघ औरत हूँ, घाट घाट का पानी पिये हुए। जो जिस तरह बनता है,. बन जाती हूँ और दर हकीकत उनको बनाती हूँ। खलूस के साथ भी मिलने वाले दो एक साहब है, बेगरज मिलते हैं। उनका मकसूद सिर्फ एक मजाके खास है। मसलन शेरो सखुन या गाना बजाना या सिर्फ लुत्फे गुफ्तगू, न उनको कोई गरज मुझ से है न मुझे कोई गरज उन से। ऐसे लोगो को मैं दिल से चाहती हूँ, और बेगरजी हौले हौले एक गरज हो गई है, कि न मुझे बगैर उनके चैन आता है, और न उन्हे बगैर मेरे। मगर इन लोगो मे कोई मुझे घर मे बिठाने का उम्मीदवार नही है। काश ! कि ऐसा होता ! मगर यह तमन्ना ऐसी हैं, जैसे कोई कहे कि काश जवानी फिर आती। इसमे

कोई शक नही, कि औरत की जिन्दगी सिर्फ जवानी तक है । अगर जवानी के साथ ही जिन्दगी भी खत्म हो जाया करती, तो क्या खूब होता ! मगर ऐसा नही होता । यूँ तो बुढापा हर एक के लिये बुरा है, खसूसन औरत के लिये । खसूसन रंडी के लिये, बुढापा, दोजख का नमूना है । बुढिया फकीरनियाँ, जो लखनऊ के गली कूचो मे पडी फिरती है अगर गौर कीजियेगा, तो उन मे अक्सर रंडियाँ है । कौन सी ? जो कभी जमीन पर पैर न रखती थी, कयामत बरपा कर रखी थी, हजारो भरे पुरे घर तबाह कर दिये, सैंकडो जवानो को बेगुनाह कत्ल किया । जहाँ जाती थी, लोग आँखें बिछाते थे । अब कोई इनकी तरफ आँख उठा के भी नही देखता । पहले जहाँ बैठ जाती थी, लोग बाग बाग हो जाते थे, अब कोई खडे होने का भी रवादार नही । पहले बिन माँगे मोती मिलते थे, अब माँगे भीख नही मिलती ।

इनमे से अक्सर अपने हाथो अपनी तबाही का बाइस हुई । एक बडी बी मेरे मकान पर कभी कभी आया करती थी, किसी जमाने मे बडी मशहूर रंडियो मे थी । जवानी मे हजारो रूपये कमाये । जरा मजेदार जीवडा था । जब सिन से उतरी, वही कमाई यारो को खिलाना शुरू की । बुढापे मे एक नौजवान के घर बैठी । एक तो वह खूबसूरत कमसिन, भला वह इन पर क्यों रीझता । पहले तो बीबी जरा बिगडी, मगर जब मियाँ ने असल मतलब समझा दिया, खामोश हो रही । इनकी खातिरें होने लगी । जब तक माल रहा, खूब मियाँ बीबी, दोनो ने फुसला के खाया, आखिर खख हो गई । अब कौन पूछता है ? निकाल बाहर किया, गलियो की ठोकरे खाती फिरती है ।

बाज बेवकूफ रंडियो ने किसी की लडकी को ले के पाला । उस से दिल लगाया । इस हिमाकत मे, मैं भी गिरफ्तार हो चुकी हूँ । मगर जब वह जवान हुई, ले दे के किसी के साथ निकल गई । और अगर रही, तो कुल माल रफ्ता रफ्ता अपने कब्जे मे किया, इनको घर का इन्तजाम या मामा गीरी करने को रख लिया ।

आबादी ने भी जुल दिया होता, मगर वह तो कहो, उसके करतूत पहले ही खुल गये, नही तो मुझे लूट ही ले जाती । मर्द क्या और औरत क्या, रंडी की

कौम में बदकारी की ज़िन्दगी का उसूल ही ऐसा बिगड़ा हुआ है, कि एक दूसरे से मुहब्बत नहीं हो सकती। न कोई समझदार मर्द ही इनको दिल दे सकता है, क्योंकि सब जानते हैं कि रंडी किसी की नहीं होती, और न औरत ही ऐसी मुहब्बत कर सकती है। नोचियाँ अपने दिल में यह समझती हैं, कि कमाते हम हैं, फिर इनको क्यों दें?

अगले कदरदान मर्द, जवाले हुस्न के बाद किनारा करते हैं। यह इसकी आदी होती हैं, कि लोग झूठी खुशामद करें। भला अब क्यों कोई खुशामद करने लगा? गरज़ेकि मर्द इन से किनारा करें और यह मर्दों से शिकायत करती रहती हैं।

पहले पहल मैं भी और रंडियों की जवानी, मर्दों की बेवफाई का दुखड़ा सुन के वक्त ज़ाया करती थी और बेसमझे उनकी हाँ में हाँ भी मिलाती थी। मगर बावजूद उसके, कि गौहर मिर्ज़ा ने मेरे साथ जो कुछ सलूक किया, वह सब आपको मालूम है और नवाब साहब, जिन्होंने मुझ पर निकाह का इल्ज़ाम लगाया था, इसको भी आप सुन चुके हैं, फिर मर्दों को बेवफा नहीं कह सकती। इस मुआमला में औरतें, खसूसन बाज़ार वालियाँ, इनसे किसी तरह कम नहीं होतीं। मुहब्बत के बाब में, मुआफ कीजियेगा, मर्द, अक्सर बेवकूफ और औरतें बहुत ही चालाक होती हैं और अक्सर मर्द, सच्चे दिल से इज़हारे इश्क करते हैं और अक्सर औरतें झूठी मुहब्बत जताती हैं। इसलिये, कि मर्द जिस हालत में इज़हारे-इश्क करते हैं, वह हालत उनकी तड़पन होती है और औरतों पर बहुत जल्द असर नहीं होता, क्योंकि मर्द बहुत ही जल्द औरतों के ज़ाहिरी हुस्न पर फरेफ्ता होकर, उन पर शैदा हो जाता है। और औरतें इस बाब में ज़्यादा एहतियात करती हैं, इसीलिये मर्दों की मुहब्बत अक्सर जल्दी खत्म हो जाती है, और औरतों की मुहब्बत देरपा होती है। लेकिन दोनों के आपसी व्योहार से, इन बातों में एक खास किस्म का एतदाल पैदा हो सकता है, बशर्ते कि दोनों को, या कम से कम एक को, समझ हो।

वाकई, मर्द इस मुआमले में, जल्दी भरोसा ले आते हैं और औरतें इन्तहा की शक्की। मर्द पर औरत का जादू बहुत जल्द चल जाता है मगर औरत

पर इश्क का अमल मुश्किल से कारगर होता है । मेरे नजदीक यह नुक्स कुदरत की तरफ से है, इसलिये कि औरते जिस्मानी लिहाज़ से कमज़ोर है । उनको वाज़ गुण ऐसे दिये गये है, जिस से यह कमी पूरी हो जाये । इन औसाफ के अलावा, एक गुण यह भी है, वल्कि मैं कह सकती हूँ, शायद यही एक गुण है ।

अक्सर मर्द यह कहेगे कि औरते हसीन होती है । मै इसकी कायल नही । दर हकीकत न मर्द ही वजाये खुद हसीन है, न औरत । वल्कि हर एक को ऐसा हुस्न इनायत हुआ है, जो दूसरे को अच्छा मालूम हो । यूँ तो मर्द, औरत, जिसका नाक नक्शा अच्छा होता है, सब उसे पसन्द करते हैं, मगर असल 'कदरदान, मर्द के हुस्न की औरत और औरत के हुस्न का मर्द है । एक खूबसूरत औरत, दूसरी खूबसूरत औरत के सामने उस खुशरग फूल से ज्यादा नही है, जिसमे खुशवू न हो और एक वदसूरत मर्द भी, खूबसूरत औरत की राय मे खूबसूरत फूल की तरह दिलपसन्द है, अगर्चे उनकी शक्ल और रगत मे कोई नयापन न हो ।

मुहव्वत के वाव मे गलती, सिर्फ एक ही से नही होती, वल्कि दोनो इस वारीकी को नही समझते । इन दोनो मुहव्वतो की असलियत मे फर्क है । जिस निगाह से मर्द औरतो को देखते हैं, उस निगाह से औरत मर्द को देखती ही नहीं । औरतो की मुहव्वत करने का अन्दाज़, उन मर्दों मे एक हद तक पाया जाता है, जो किसी मालदार औरत के दामने दौलत से वँधे हैं या जिनका सिन वहुत कम है, मगर कोई सिन रसीदा औरत, उनको चाहती है ?

इसमे शक नही, कि औरतें जवान मर्द से, वनिस्वत वुड्ढो के, ज्यादा मुहव्वत रखती हैं, मगर इसकी वजह भी महज़ हुस्नो जमाल नही है । वल्कि वजह यह है, कि औरत कमजोर है, इसलिये वह हर हालत मे अपने हिमायतों को वहुत दोस्त रखती है, ताकि जरूरत पडने पर उसको खतरे से वचा सके । पस जवान से, वनिस्वत वुड्ढे से ज्यादा उम्मीद है और हुस्नो-जमाल इस खूवी के साथ मिलकर, उसके गुण को रौनक देता है ।

खुलासा यह है, कि मर्द की मुहव्वत मे सिर्फ लज्जत हासिल करना

मख़्सूस है, और औरत की मुहब्बत में हुस्न से महफ़ूज रहना और लज्जत दोनों गरजें शामिल हैं।

चूंकि यह मशहूर है कि मुहब्बत बेगरज होनी चाहिये, और औरत की मुहब्बत में इसका ज्यादा लगाव है लिहाजा वह उसके छिपाने की कोशिश करती है। शायद यह कोई कहे, कि जो बातें, मैंने इस मौके पर बयान की हैं, उनमें अक्सर बातों का इम्तियाज न मर्दों को होता है, न औरतों को, तो मैं इसे तस्लीम कर लूंगी और यह कहूँगी कि यह बातें फितरत की तरफ से मर्द व औरत के ज़मीर में दाखिल हैं। कुछ जरूरत नहीं है, कि उन्हें इसका शऊर भी हो। मैंने उम्र भर के तजुर्बे के बाद यह बातें दरयाफ्त की हैं और मेरे साथ जो शख्स, इस पर गौर करेगा वह उसे समझ सकता है।

मैं देखती हूँ, कि अक्सर औरतें और नाखांदा मर्द भी, ऐसी बातों पर गौर नहीं करते। इसलिये उनको अपने जमानाए जिन्दगी में, बहुत सी वक्त बेवक्त झिक झिक करनी पड़ती है।

मेरे ख्याल में अगर मर्द और औरत दोनों अपने-अपने रुतबे और अगराज को समझ लें, तो उनमें हरगिज मलाल न हो, बहुत सी आफतें टल जायें और बहुत सी दूर हो जायें।

मगर एक मुश्किल है, कि जब-किसी से किसी बात की फरमाइश की जाये तो अक्सर यहीं जवाब मिलता है, 'ओह जी! जो तकदीर में होगा मिल जायेगा।' इसका यह मतलब है, कि हम जो चाहे करें, हमें न रोको, हमारे किये कुछ नहीं होता, यानी हमारी बदकारियों का कोई नतीजा नहीं है जो कुछ होगा तकदीर से होगा, जो नतीजा निकलेगा मुआजअल्ला खुदा की तरफ से होगा। यह बेकार की गुफ्तगू अगले जमाने में किसी कदर बामानी भी थी, क्योंकि उस जमाने में इत्तिफाक से, घड़ी भर में कुछ का कुछ हो जाया करता था। इस पर मुझे शाही जमाने की एक नकल याद आई है। जमानाए शाही में इनकलाब का सबूत अक्सर मिलता रहता था। लोगों की हालतों में यकायक तब्दीली हो जाया करती थीं।

एक दिन का जिक्र है, एक सिपाही, निहायत शिकस्ता हाल, मोती महल के फाटक के पास चबूतरे पर पडा सो रहा था। नमाजे-सुबह के बाद, टहलते हुए, बादशाह उधर आ निकले । यकायक इत्तिफाकन उस वक्त कोई साथ न था। मालूम नही, क्या जी मे आया, आपने उसे जगा दिया। यह सिपाही, यूं ही नीद से आँखे मलता हुआ उठा। जहाँपनाह पर नजर पडी । पहले तो घबरा गया, फिर एक ही मर्तबा संभल के अपनी हालत को देखा, फौरन तलवार नज़र की। बादशाह ने नजर कुबूल भी कर ली। जँगआलूद तलवार थी, म्यान मे बमुश्किल निकली। फिर देखभालकर उस तलवार की तारीफ की, और फिर म्यान मे करके अपनी कमर मे लगा ली । खुद जो विलायती बाँधे हुए थे, जिसका सोने का कब्जा था, उसको हवाला की। उसी मौका पर, हुजूरे आलम आ गये (खिताब अली तकी खाँ वज़ीरे अवध) जहाँपनाह ने उस जवान और इ। तलवार की तारीफ की।

बादशाह 'देखना भई, क्या सजीला जवान है, और तलवार भी इसके पास क्या उम्दा थी? (कमर से तलवार निकाल कर) यह देखो।'

वज़ीर 'किबलाए-आलम। सुभान अल्लाह! मगर हुजूर सा जौहर शनास और कदरदान भी तो हो। जब ऐसे लोग और ऐसी चीज़ मिलती है।'

बदशाह 'मगर देखना भई। मेरी तलवार भी कुछ ऐसी बदज़ेब नही है।'

वज़ीर 'ज़िल्ले सुभानी की तलवार और बदजेब?

बादशाह 'मगर लिबास इसके मुनासि नही है।'

इस अस्ना मे मुसाहिब, मुलाजिम, शाही चोबदार, खास बरदार आ गये। अच्छा खासा मजमा हो गया।

वज़ीर 'दुरुस्त इर्शाद हुआ।'

बादशाह 'अच्छा, हमारे कपडे तो इसे पहना के देखे जायें। इस इशारे के पाते ही लोग दौडे, लिबास की किश्तियाँ हाथो हाथ आ गईं। बादशाह ने मलबूसे खास, जो उस वक्त पहने हुए थे, बमय मालाए मरवारीद और जोडे नौरतन, उसे इनायत की। आप और कपडे पहने। जब वह कपडे पहन चुका तो बोले 'हाँ अब देखो।'

वजीर 'वाकई गुम्न ही और हो गई।'

मुसाहवीन तारीफें करने लगे।

बादशाह थोडी देर यहाँ ठहरे। अब सवारी आ गई थी, सवार होके हवा खाने चले गये।

सिपाही खुशी खुशी घर आया। जौहरी, महाजन, दलाल गोया साथ ही लगे हुए थे। असबाब आँका गया। सब पचास हजार रुपये की मालियत थी।

सिपाही का हाल सुनिये। कही नजीबो की पलटन मे तीन रुपया का नौकर था। रात को घर मे खाने पर बीबी से झगडा हुआ। आप खफा होके घर से निकल गये। रात भर मारे मारे फिरे। सुबह होते ही मोती महल के पास थक के बैठ गये, नीद आ गई। सुबह को खुश बख्ती ने जगाया, तो यह करिश्मा नजर आया। दम भर मे मोहताज से अमीर कर दिया।

इस तरह के वाकये, शाही वक्तो मे अक्सर हुआ करते थे और ऐसे ही जमाने मे इनका होना मुमकिन है, जब कि हुकूमत की बागडोर एक शख्स के हाथ मे हो और वह किसी कायदे और कानून का पाबन्द न हो। मुल्क को अपनी जायदाद और खज़ाने को अपना माल समझे।

अँगरेज़ी राज मे इन फज़ूल खर्चियो की गुन्जाइश नही है। यह एक तरह की बेइन्साफी समझी जाती है, कि किसी शख्स को बिला वजह एक बडी रकम दे दी जाय। ऐसी सल्तनत, जिसमे बादशाह से लेकर एक फकीर तक कानून के पाबन्द है, अगर हकूक का लिहाज़ न रखा जाये, तो हरगिज़ काम न चले। इस जमाना मे तकदीर का जोर नही चलता, जो कुछ होता है तदबीर से होता है।

नवाब छुट्टन साहब का हाल सुनिये। अस्नाए स्वानेह उम्री मे उनका बाकी जिक्र छूट गया था। दर हकीकत आप दरिया मे डूबने गये थे। इस इरादे से गोता लगाया, कि अब न उभरेगे। मगर जान बहुत प्यारी चीज होती है। जब देर तक पानी के नीचे रहे, दम घबराने लगा। जी मे आया अब की उभर के फिर साँस ले ले। उभरे। पानी की सतह पर आकर, बिला कसद

हाथ पाव चलाने लगे। फिर मरने को जी चाहा। फिर गोता मारा, फिर वही हाल हुआ। इसी तरह कई गोते लगाये, मगर डूबते न बन पडा। आखिर इसी कोशिश मे बहते बहाते, छतर मजिल तक पहुँच गये। इत्तिफाकन, उस वक्त मिर्जा वली अहद बहादुर मरहूम, अपने चद मुसाहबो समेत, बजरे पर सवार होकर सैर को निकले थे। उनकी नजर जो पडी, समझे कोई शख्स डूब रहा है। मल्लाहो को हुक्म दिया, जल्दी निकालो। उन्होने छुडाने की बहुत कोशिश की। वह लोग समझे थे, घबरा गये। आखिर जबरदस्ती किनारे पर लाये। मिर्जा वली अहद ने अपने सामने तलब किया। अहवाल पुरसी के बाद मालूम हुआ, कि रईसजादे है। कपडे इनायत हुए। हमराह कोठी मे लिये चले गये।

छुट्टन साहब, एक तो खुशरू जवान, दूसरे अदब कायदे से वाकिफ। इल्मे मजलिस से आगाह, पढे लिखे। तबीयत मे मजाक भी था। गरजेकि हर तरह शाहज़ादे की सोहबत के लायक थे। फौरन मुसाहबो मे नाम हो गया। काफी तनख्वाह हुई। अखराजाते ज़रूरी के लिये कुछ पेशगी भी मिल गया। नौकर, चाकर, सवारी, सब सरकार से मिला। लीजिये फिर क्या था, पहले से ज्यादा ठाठ हो गये।

अब जो चौक मे निकले, तो जलूस ही और था। हाथी पर सवार है। पचास खास बरदार आगे दौडे चले जाते है।

बिस्मिल्ला ने और मैंने अपनी आँखो से देखा। पहले तो यकीन न आया। कही मियाँ मखदूम बख्श भी पीछे-पीछे चले आते थे, उनको इशारे से बुला लिया। मुफस्सिल हाल मालूम हुआ।

इसके बाद चचा ने भी मेल कर लिया। शादी भी हो गई। शादी मे हम लोग भी बुलाये गये थे। खानम को बहुत उम्दा दुशाला और रूमाल दिया। मगर उस दिन से, न कभी हमारे मकान पर आये, न बिस्मिल्ला से रस्म रखी। खानम ने और चाल चली थी। बन न पडी, उलटी हो गई।

खुलासा यह, कि शाही ज़माने मे ऐसे करिश्मे नज़र आ जाते थे। भला अँगरेज़ी हुकूमत मे यह कहाँ? सुनते चले आये हैं कि दौलत अन्धी है, मगर अब ऐसा

मालूम होता है कि किसी हिकमत से उसकी धारें तोड़ दी गई हैं। अब उसे तलवार और नालायक का ख्याल हो गया है।

शाही अमलदारी में जाहिल, नाकारा, जो अलिफ़ के नाम लट्ठ नहीं जानते थे बड़े-बड़े ओहदों पर नौकर थे। मैं कहती हूँ, उनसे काम क्योंकर चलता होगा और तो और कुछ ख्वाजा सराओं के पास फाटक और रिसाले थे। भला इन्साफ कीजिये, हँसने की बात है या नहीं ?

तकदीर और तदबीर के मसले में, मैं बहुत दिन चक्कर में रही। आखिर मालूम हुआ, कि जिन मानों में लोग इस लफ्ज को इस्तेमाल कर रहे हैं, वह बिल्कुल धोखा है। अगर इससे यह मुराद है, कि खुदा को हमारी सब बातों का इल्म पहले से है, तो इसमें कोई शक नहीं। वह काफिर है, जिसको इसका एतकाद न हो। मगर लोग तो अपने बुरे अमलों के बुरे नतीजों को, तकदीर की तरफ निस्बत दिया करते हैं। इससे खुदा की कुदरत पर इल्जाम आता है। यह बिल्कुल कुफ्र है।

अफसोस ! जिन बातों को मैं अब समझी, अगर पहले ही से समझ गई होती, तो बहुत अच्छा होता। मगर न कोई समझाने वाला था, न खुद इतना तजुर्बा था, कि आप ही समझ लेती। मौलवी साहब ने, जो दो हर्फ पढ़ा दिये थे, वह मेरे बहुत काम आये। उस जमाना में मुझे इनकी कदर न थी। तब आसानी और आराम तलबी के सिवा कोई काम न था। अलावा इसके, कदरदान इस कदर थे, कि किसी वक्त फुरसत ही न मिलती थी। जब वह दिन आये, कि कदरदान एक-एक करके खिसकने लगे तो मुझे जरा मोहलत मिली। तो इस जमाना में किताबें पढ़ने का शौक बढ़ा, क्योंकि सिवा इसके अब कोई शगल न रहा था।

मैं सच कहती हूँ, कि अगर यह शौक न होता, तो अब तक, मैं जिन्दा न रहती। जवानी के मातम और अगले कदरदानों के गम में, कब का खातमा हो गया होता। कुछ दिनों तो, मैं किस्से कहानी की किताबों से दिल बहलाया की। एक दिन पुरानी किताबें धूप देने के लिए निकालीं। इनमें वह गुलिस्ताँ भी निकली, जो मौलवी साहब से पढ़ी थी। इधर उधर से वरक उलट पलट

के पढ़ने लगी। पहले तो मुझे नफरत सी हो गई थी। एक तो इसलिये, कि तालीम का इब्तदाई जमाना था। इबारत मुश्किल मालूम होती थी। दूसरे तजुर्बा न था। इसलिए कुछ समझ मे नही आती थी। अब जो पढ़ा तो वह दिक्कतें दूर हो चुकी थी। खूब ही दिल लगाकर मैंने सिरे से आखिर तक कई बार पढ़ा। फिकरा फिकरा दिल मे उतरा जाता था। इसके बाद एक साहब से इखलाके नासरी की तारीफ सुन के, उसके पढ़ने का शौक हुआ। उन्ही से एक नुस्खा मँगा के पढ़ा। वाकई, इस किताब का मतलब भी मुश्किल है और अरबी लफजें कसरत से है। इसलिए इसके समझने मे बहुत दिक्कत हुई। मगर थोड़ा-थोड़ा पढ़ के बहुत दिनो मे किताब को खत्म किया। फिर तारीख नामा, नवलकिशोर के छापाखाना मे छपा था उसे पढ़ा। फिर एक मर्तबा गुलिस्ताँ, कुबरा को बजाए खुद मुतालिआ किया और जो-जो न समझ मे आया, उसे पूछ लिया। इन किताबो के पढ़ने से मुझे ऐसा मालूम हुआ, जैसे दुनिया के भेद मुझ पर खुलते जाते है। हर बात की समझ आ गई। इसके बाद मैंने बहुत सी किताबें इस किस्म की, उर्दू, फारसी बजाये खुद पढ़ी। इससे तबीयत साफ होती गई। कसायद अनवरी और खाकानी एक-एक करके पढ़े। मगर झूठी खुशामद की बातो मे, अब मेरा दिल न लगता था, इसलिये उनको बन्द करके अलमारी मे रख दिया। फिलहाल कई अखबार भी मेरे पास आते है, उन्हे देखा करती हूँ, उनसे दुनिया का हाल मालूम होता रहता है। किफायत शुआरी की वजह से, मेरे पास अब भी इस कदर जमा पूँजी है, कि अपनी जिन्दगी बसर कर ले जाऊँगी। वहाँ का अल्लाह मालिक है। मैं बहुत दिन हुए, सच्चे दिल से तौबा कर चुकी हूँ और जहाँ तक हो सकता है, रोजा नमाज की पाबन्द हूँ। रहती रंडी की तरह हूँ, खुदा चाहे मारे, चाहे जिलाये। मुझसे पर्दे मे घुट के तो न बैठा जायेगा। मगर पर्दा वालियो के लिए दिल से दुआगो हूँ। खुदा उनका राज सुहाग कायम रखे।

इस मौका पर, मैं अपनी हम पेशा औरतो की तरफ मुखातिब हो के, एक नसीहत करती हूँ, वह अपने दिल पर नक्श कर ले।

'ऐ बेवकूफ रंडी! कभी इस भुलावे मे न आना, कि कोई तुझको सच्चे

दिल मे चाहेगा। तेरा आशना, जो तुझ पर जान देता है, चार दिन के बाद चलता फिरता नजर आयेगा। वह तुझसे हरगिज निबाह नही कर सकता और न तू इस लायक है। सच्ची चाहत या मजा, उसी नेक बख्त का हक है जो एक मुँह देख के, दूसरे का मुँह कभी नही देखती। तुझ जैसी बाजारी शफतल को, यह नेमत खुदा नही दे सकता।'

खैर, मेरी तो जैसी गुजरनी थी गुजर गई। अब मैं अपनी जिन्दगी के दिन पूरे कर रही हूँ। जितने दिन दुनिया की हवा खाना है, खाती हूँ। मैंने अपने दिल को हर तौर समझा लिया है और मेरी कुल आरजूएँ पूरी हो चुकी। अब किसी बात की तमन्ना नही रही। अगर्चे यह आरजू कम्बख्त, वह बला है, कि मरते दम तक दिल से नही निकलती। मुझे उम्मीद है, कि मेरी सरगुजश्त से कुछ न कुछ फायदा जरूर होगा। अब मैं अपनी तकरीर को इस शेर पर खत्म करती हूँ और सबसे उम्मीदवारे दुआ हूँ।

**मरने के दिन करीब हैं, शायद कि ऐ हयात,**
**तुझसे तबीयत अपनी बहुत सेर हो गई।**

  

